तिन्ह ऊपर चंपावति रानी। महा सुरूप पाट परधानी॥
पाट बइठि रह किए सिँगारू। सब रानी ओहि करहिँ जोहारू॥
निति नउ रंग सु-रंग मँ सोई। परथम बयस न सरवरि कोई॥
सकल दीप महँ चुनि चुनि आनी। तिन्ह महँ दीपक बारह बानी॥
कुवँरि बतीस-उ लक्खिनी अस सब माँह अनूप।
जावँत सिंघल-दीप महँ सबइ बखानहिँ रूप॥ ४९॥

इति सिंघल-दीप-बरनन खंड॥ २॥

---

## अथ जनम खंड ॥ ३ ॥

चंपावति जो रूप सँवारी। पदुमावति चाहइ अउतारी ॥
भइ चाहइ असि कथा सलोनी। मेटि न जाइ लिखी जसि होनी ॥
सिंघल-दीप भएउ तब नाऊँ। जो अस दिआ बरा तेहि ठाऊँ ॥
प्रथम सो जोति गगन निरमई। पुनि सो पिता माँथइ मनि भई ॥
पुनि वह जोति मातु घट आई। तेहि ओदर आदर बहु पाई ॥
जस अउधातु पूर भा तासू। दिन दिन हिअइ होइ परगासू ॥
जस अंचल झीनइ महँ दीआ। तस उँजिआर देखावइ हीआ ॥
सोनइ मँदिर सँवारहीँ अउ चंदन सब लीप।
दिआ जो मनि सिउलोक महँ उपना सिंघल-दीप ॥ ५० ॥
भए दस मास पूरि भइ घरी। पदुमावति कनिआ अउतरी ॥
जानउँ सुरुज किरिनि हुत काढी। सुरुज करा घाटि वह बाढी ॥
भा निसि महँ दिन कर परगासू। सब उँजिआर भएउ कबिलासू ॥
इते रूप मूरति परगटी। पूनिउँ ससि सो खीन होइ घटी ॥
घटतहि घटत अमावस भई। दुइ दिन लाज गाडि भुइँ गई ॥
पुनि जो उठी दूइज होइ नई। निहकलंक ससि बिधि निरमई ॥
पदुम-गंध बेधा जग बासा। भवँर पतंग भए चहुँ पासा ॥
इते रूप भइ कनिआ जेहि सरि पूज न कोइ।
धनि सो देस रुपवंता जहाँ जनम अस होइ ॥ ५१ ॥

भइ छठि राति छठी सुख मानी। रहसि कूद सउँ रइनि बिहानी॥
भा बिहान पंडित सब आए। काढि पुरान जनम अरथाए॥
ऊतिम घरी जनम भा तासू। चाँद उआ भुइँ दिपा अकासू॥
कनिआ रासि उदय जग किआ। पदुमावती नाउँ भा दिआ॥
सूर परस सउँ भएउ गुरीरा। किरिनि जामि उपना नग हीरा॥
तेहि तइँ अधिक पदारथ करा। रतन जोग उपना निरमरा॥
सिंघल-दीप भएउ अउतारा। जंबू-दीप जाइ जमुआरा॥

रामा आए अजूधिआ लखन बतीस-उ संग।
रावन रूप सौं भूलेहि दीपक जइस पतंग॥ ५२॥

अही जनम-पतरी सो लिखी। देइ असीस बहुरे जोतिखी॥
पाँच बरिस महँ भई सो बारी। दीन्ह पुरान पढइ बइसारी॥
भइ पदुमावति पंडित गुनी। चहूँ खंड के राजन्ह सुनी॥
सिंघल-दीप राज घर बारी। महा सुरूप दई अउतारी॥
एक पदुमिनि अउ पंडित पढी। दहुँ कैइ जोग दई असि गढी॥
जा कहँ लिखी लच्छि घर होनी। सो असि पाउ पढी अउ लोनी॥
सपत दीप के बर जौं ओनाहीं। उतर न पावहिं फिरि फिरि जाहीं॥

राजा कहइ गरब सउँ हउँ रे इँदर सिउ-लोक।
को सरि मो सउँ पावई का सउँ करउँ बरोक॥ ५३॥

बारह बरिस माँह भइ रानी। राजइ सुना सँजोग सयानी॥
सात खंड धउराहर तासू। सो पदुमिनि कहँ दीन्ह निवासू॥
अउ दीन्ही सँग सखी सहेली। जो सँग करहिं रहसि रस केली॥
सबइ नउलि पिअ संग न सोईं। कवँल पास जनु बिगसीं कोईं॥
सुआ एक पदुमावति ठाऊँ। महा-पँडित हीरामनि नाऊँ॥
दई दीन्ह पँखिहि असि जोती। नयन रतन मुख मानिक मोती॥
कंचन बरन सुआ अति लोना। मानउँ मिला सौहागहि सोना॥

रहहिँ एक सँग दुअऊ पढहिँ सासतर बेद ।
बरम्हा सीस डोलावई सुनत लाग तस भेद ॥ ५४ ॥
भइ उनंत पदुमावति बारी । धुज धवरी सब करी सँवारी ॥
जग बेधा तेहि अंग सौ बासा । भवँर आइ लुबुधे चहुँ पासा ॥
बेनी नाग मलय-गिरि पइठी । ससि माँथहि होइ दूइज बइठी ॥
भउँहइँ धनुख साधि सर फेरी । नयन कुरंगि भूलि जनु हेरी ॥
नासिक कीर कवँल मुख सोहा । पदुमिनि रूप देखि जग मोहा ॥
मानिक अधर दसन जनु हीरा । हिअ हुलसइ कुच कनक जँभीरा ॥
केहरि लंक गवँन गज हारे । सुर नर देखि माँथ भुइँ धारे ॥
जग कोइ दिसिटि न आवई अछरी नयन अकास ।
जोगि जती सनिआसी तप साधहिँ तेहि आस ॥ ५५ ॥
एक दिवस पदुमावति रानी । हीरामनि तइँ कहा सयानी ॥
सुनु हीरामनि कहउँ बुझाई । दिन दिन मदन सतावइ आई ॥
पिता हमार न चालइ बाता । त्रासहि बोलि सकइ नहिँ माता ॥
देस देस के बर मोहि आवहिँ । पिता हमार न आँखि लगावहिँ ॥
जोबन मोर भएउ जस गंगा । देह देह हम लागु अनंगा ॥
हीरामनि तब कहा बुझाई । बिधि कर लिखा मेटि नहिँ जाई ॥
अगिआ देउ देखउँ फिरि देसा । तोहि लायक बर मिलइ नरेसा ॥
जउँ लगि मइँ फिरि आऊँ मन चित धरहु निबारि ।
सुनत रहा कोइ दुरजन राजहि कहा बिचारि ॥ ५६ ॥
राजइ सुना दिसिटि भइ आना । बुधि जो देइ सँग सुआ सयाना ॥
भएउ रजाएसु मारहु सूआ । सूर सुनाउ चाँद जहँ ऊआ ॥
सतुर सुआ के नाऊ बारी । सुनि धाए जस धाउ मँजारी ॥
तब लगि रानी सुआ छपावा । जब लगि आउ मँजारि न पावा ॥
पिता कि आएसु माँथइ मोरे । कहहु जाइ बिनवँइ कर जोरे ॥

पंखि न कोई होइ सुजानू। जानइ भुगुति कि जानु उडानू॥
सुआ जौं पढइ पढाए बयना। तेहि कित बुधि जेहि हिअइ न नयना॥
मानिक मोती देखि वह हिए न गिआन करेइ।
दारिउँ दाख जानि कइ तब-हिँ ठोर भरि लेइ॥ ५७॥
बेइ तो फिरे उतर अस पावा। बिनवाँ सुअइ हिअइ डरु खावा॥
रानी तुम्ह जुग जुग सुख आऊँ। हउँ अब बनोबास कहँ जाऊँ॥
मोतिहि जो मलीन होइ करा। पुनि सो पानि कहाँ निरमरा॥
ठाकुर अंत चहइ जेहि मारा। तेहि सेवक कहँ कहाँ उबारा॥
जेहि घर काल मँजारी नाँचा। पंखी नाउँ जीउ नहिँ बाँचा॥
मइँ तुम्ह राज बहुत सुख देखा। जउँ पूँछहु देइ जाइ न लेखा॥
जो हीँछा मन कीन्ह सो जेँवा। यह पछिताउ चलउँ बिनु सेवा॥
मारइ सोई निसोगा डरइ न अपने दोस।
केला केलि करइ का जो भा बेरि परोस॥ ५८॥
रानी उतर दीन्ह कइ मया। जउँ जिउ जाइ रहइ किमि कया॥
हीरामनि तुँ परान परेवा। धोख न लागु करत तोहि सेवा॥
तोहि सेवा बिछुरन नहिँ आखउँ। पीँजर हिअइ घालि कइ राखउँ॥
हउँ मानुस तूँ पंखि पिआरा। धरम पिरीति तहाँ को मारा॥
का पिरीति तन माँह बिलाई। सो पिरीति जिउ साथ जो जाई॥
पिरिति भार लेइ हिअइ न सोचू। ओहि पंथ भल होइ कि पोचू॥
पिरिति पहार भार जो काँधा। तेहि कित छूट लाइ जिउ बाँधा॥
सुआ न रहइ खुरुकि जिउइ अब-हिँ काल सो आउ।
सतुर अहइ जो करिया कब-हुँ सो बोरइ नाउ॥ ५९॥

इति जनम खंड॥ ३॥

## अथ मानसरोदक-खंड ॥ ४ ॥

एक दिवस पूनिउँ तिथि आई । मानसरोदक चली अन्हाई ॥
पदुमावति सब सखी बोलाई । जनु फुलवारि सबइ चलि आई ॥
कोइ चंपा कोइ कुंद सहेली । कोइ सो केत करना रस-बेली ॥
कोइ सो गुलाल सुदरसन राते । कोइ बकउरि बकुचन बिहँसाते ॥
कोइ सो मउलसिरि पुहुपावती । कोइ जाही जूही सेवती ॥
कोई सोनिजरद कोइ केसर । कोइ सिंगार-हार नागेसर ॥
कोइ कूजा सतिबरग चँबेइली । कोइ कदम सुरस रस-बेइली ॥
चली सबइ मालति सँग फूली कवँल कुमोद ।
बेधि रहे गन गँधरब बास परिमलामोद ॥ ६० ॥
खेलत मानसरोदक गईं । जाइ पालि पर ठाढी भईं ॥
देखि सरोवर रहसहिं केली । पदुमावति सउँ कहहिं सहेली ॥
अइ रानी मनु देखु बिचारी । एहि नइहर रहना दिन चारी ॥
जउ लहि आहि पिता कर राजू । खेलि लेहु जो खेलहु आजू ॥
पुनि सासुर हम गवँनब काली । कित हम कित यह सरवर पाली ॥
कित आउन पुनि अपने हाथा । कित मिलि कइ खेलब एक-साथा ॥
सासु ननद बोलिन जिउ लीहीं । दारुन ससुर न निसरइ दीहीं ॥
पिउ पिआर सब ऊपर पुनि सो करइ दहुँ काह ।
दहुँ सुख राखइ की दुख दहुँ कस जनम निबाह ॥ ६१ ॥

मिलहिँ रहसि सब चढहिँ हिँडोरी । झूलि लेहिँ सुख बारी भोरी ॥
झूलि लेहु नइहर जब ताईँ । फिरि नहिँ झूलन दीही साईँ ॥
पुनि सासुर लेइ राखिहि तहाँ । नइहर चाह न पाउबि जहाँ ॥
कित यह धूप कहाँ यह छाहाँ । रहबि सखी बिनु मंदिर माहाँ ॥
गुनि पूँछिहि अउ लाइहि दोखू । कउनु उतर पाउबि कित मोखू ॥
सासु ननद कित भउँहँ सकोरे । रहबि सँकोचि दुअउ कर जोरे ॥
कित यह रहसि जौ आउबि करना । ससुरइ अंत जनम दुख भरना ॥
कित नइहर पुनि आउबि कित सासुर यह खेलि ।
आपु आपु कहँ होइहि परबि पंखि जस डेलि ॥ ६२ ॥

सरवर तीर पदुमिनी आई । खोपा छोरि केस मुख लाई ॥
ससि मुख अंग मलय-गिरि रानी । नागिनि झाँपि लीन्ह अरघानी ॥
ओनए मेघ परी जग छाहाँ । ससि कइ सरन लीन्ह जनु राहाँ ॥
छपि गइ दिन-हिँ भानु कइ दसा । लेइ निसि नखत चाँद परगसा ॥
भूलि चकोर दिसिटि तहँ लावा । मेघ घटा महँ चंद देखावा ॥
दसन दाविँनी कोकिल भाखी । भउँहइँ धनुख गगन लेइ राखी ॥
नयन खँजन दुइ केलि करेहीँ । कुच नारँग मधुकर रस लेहीँ ॥
सरवर रूप बिमोहा हिअइ हिलोर करेइ ।
पाउँ छुअइ मकु पावउँ एहि मिस लहरइ देइ ॥ ६३ ॥

धरीँ तीर सब कंचुकि सारी । सरवर महँ पइठीँ सब बारी ॥
पाइ नीर जानउँ सब बेली । हुलसहिँ करहिँ काम कइ केली ॥
करिल केस बिसहर बिस भरे । लहरइ लेहिँ कवँल मुख धरे ॥
उठी कोँपि जस दारिउँ दाखा । भई उनंत पेम कइ साखा ॥
नवल बसंत सँवारइ करी । होइ परगट जानउँ रस भरी ॥
सरवर नहिँ समाइ संसारा । चाँद नहाइ पइठि लेइ तारा ॥
धनि सो नीर ससि तरई ऊईँ । अब कित दिसिटि कवँल अउ कूईँ ॥

चकई बिछुरि पुकारई कहा कहा मिलउँ हो नाँह।
एक चाँद निसि सरग पर दिन दोसर जल माँह ॥ ६४ ॥
लागीँ केलि करइ मँझ नीरा। हंस लजाइ बइठु तेहि तीरा ॥
पदुमावति कउतुक कहँ राखी। तुम्ह ससि होहु तरायन साखी ॥
बाद मेलि कइ खेलि पसारा। हार देइ जउँ खेलत हारा ॥
सवँरिहि सावँरि गोरिहि गोरी। आपनि आपनि लीन्ह सौ जोरी ॥
बूझि खेलि खेलहु एक साथा। हार न होइ पराए हाथा ॥
आजु-हि खेलि बहुरि कित होई। खेलि गए कित खेलइ कोई ॥
धनि सौ खेलि खेलहिँ रस पेमा। रउताई अउ कूसर खेमा ॥
मुहमद बारि परेम कइ जउ भावइ तउ खेल।
तेलहि फूलहि संग जउँ होइ फुलाएल तेल ॥ ६५ ॥
सखी एक तेइ खेलि न जाना। भइ अचेत मनि-हार गवाँना ॥
कवँल डार गहि भइ बिकरारा। का सुँ पुकारउँ आपन हारा ॥
कित खेलइ आइऊँ एहि साथा। हार गवाँइ चली सइ हाथा ॥
घर पइठत पूछब एहि हारू। कउनु उतर पाउबि पइसारू ॥
नयन सीप आँसुन्ह तस भरे। जानउ मोति गिरहिँ सब ढरे ॥
सखिन्ह कहा भोरी कोकिला। कउनु पानि जेहि पवन न मिला ॥
हार गवाँइ सौ अइसइ रोआ। हेरि हेराइ लेहु जउँ खोआ ॥
लागीँ सब मिलि हेरई बूडि बूडि एक साथ।
कोइ उठी मोती लेइ काहू घोँघी हाथ ॥ ६६ ॥
कहा मानसर चहा सौ पाई। पारस-रूप इहाँ लगि आई ॥
भा निरमर तिन्ह पाएन्ह परसे। पावा रूप रूप के दरसे ॥
मलय-समीर बास तन आई। भा सीतल गइ तपनि बुझाई ॥
न जनउँ कउनु पवन लेइ आवा। पून दसा भइ पाप गवाँवा ॥
ततखन हार बेगि उतराना। पावा सखिन्ह चंद बिहँसाना ॥

बिगसी कुमुद देखि ससि-रेखा। भइ तहँ ओप जहाँ जो देखा॥
पावा रूप रूप जस चहा। ससि-मुख सब दरपन होइ रहा॥
नयन जौं देखी कवँल भइ निरमर नीर सरीर।
हँसति जौं देखी हंस भइ दसन जोति नग हीर॥ ६७॥

इति मानसरोदक खंड॥ ४॥

---

## अथ सुआ-खंड ॥ ५ ॥

पदुमावति तहँ खेल दुलारी। सुआ मँदिर महँ देख मँजारी ॥
कहेसि चलउँ जउ लहि तन पाँखा। जिउ लेइ उडा ताकि बन-ढाँखा ॥
जाइ परा बन-खँड जिउ लीन्हे। मिले पंखि बहु आदर कीन्हे ॥
आनि धरे आगइ सब साखा। भुगुति न मेटइ जउ लहि राखा ॥
पाई भुगुति सुक्ख मन भएऊ। अहा जो दुक्ख बिसरि सब गएऊ ॥
अइ गोसाइँ तूँ अइस बिधाता। जावँत जिउ सब कर भख-दाता ॥
पाहन महँ न पतंग बिसारा। जहँ तोहि सवँर देहि तूँ चारा ॥
तउ लहि सोग बिछोह कर भोजन परा न पेट।
पुनि बिसरा भा सवँरना जनु सपने भइ भेँट ॥ ६८ ॥

पदुमावति पहँ आइ भँडारी। कहेसि मँदिर महँ परी मँजारी ॥
सुआ जो उतर देत ऽहा पूँछा। उडि गा पिँजर न बोलइ छूँछा ॥
रानी सुना सूखि जिउ गएऊ। जनु निसि परी असत दिन भएऊ ॥
गहनहिँ गही चाँद कइ करा। आँसु गगन जनु नखतन्ह भरा ॥
टूट पालि सरवर बहि लागे। कवँल बूड मधुकर उडि भागे ॥
एहि बिधि आँसु नखत होइ चुए। गगन छाँडि सरवर भरि उए ॥
छिहुरि चुई मोतिन्ह कइ माला। अब सँकेत बाँधा चहुँ पाला ॥
उडि यह सुअटा कहँ बसा खोजहु सखि सो बासु।
दहुँ हइ धरती की सरग पवन न पावइ तासु ॥ ६९ ॥

चहूँ पास समुझावहिँ सखी। कहाँ सो अब पाइअ गा पँखी॥
जउ लहि पिंजर अहा परेवा। रहा बाँद कीन्हेसि निति सेवा॥
तेहु बँद हुति छूटइ पावा। पुनि फिरि बंद होइ कित आवा॥
वह उडान-फर तहिअइ खाए। जब भा पंखि पाँख तन पाए॥
पिंजर जेहि क सउँपि तेहि गएऊ। जो जा कर सो ता कर भएऊ॥
दस बाटइँ जेहि पिंजर माहाँ। कइसइ बाँच मँजारी पाहाँ॥
एहि धरती अस केतन लीले। तस पेट गाढ बहुरि नहिँ ढीले॥
जहाँ न राति न दिवस हइ जहाँ न पवन न पानि।
तेहि बन होइ सुअटा बसा को रे मिलावइ आनि॥ ७०॥
सुअइ तहाँ दिन दस कलि काटी। आइ बिआध ढुका लेइ टाटी॥
पइग पइग भुइँ चाँपत आवा। पंखिन्ह देखि हिअइ डर खावा॥
देखहु किछु अचरज अनभला। तरिवर एक आवत हइ चला॥
एहि बन रहत गई हम आऊ। तरिवर चलत न देखा काऊ॥
आजु जो तरिवर चल भल नाहीँ। आवहु एहि बन छाँडि पराहीँ॥
वेइ तउ उडे अउरु बन ताका। पंडित सुआ भूलि मन थाका॥
साखा देखि राजु जनु पावा। बइठ निचिंत चला वह आवा॥
पाँच बान कर खोँचा लासा भरे सो पाँच।
पाँख भरे तन अरुझा कित मारइ बिनु बाँच॥ ७१॥
बँद भा सुआ करत सुख केली। चूरि पाँख धरि मेलेसि डेली॥
तहवाँ पंखि बहुत खरभरहीँ। आपु आपु महँ रोदन करहीँ॥
बिख-दाना कित देइ अँगूरा। जेहि भा मरन डहन धर चूरा॥
जउँ न होत चारा कइ आसा। कित चिरि-हार ढुकत लेइ लासा॥
एइ बिख-चारइ सब बुधि ठगी। अउ भा काल हाथ लेइ लगी॥
एहि झूठी माया मन भूला। चूरइ पाँख जइस तन फूला॥
यह मन कठिन मरइ नहिँ मारा। जार न देखु देखु पइ चारा॥

हम तउ बुद्धि गवाँई बिख-चारा अस खाइ।
तूँ सुअटा पंडित हता तूँ कित फाँदा आइ ॥ ७२ ॥
सुअइ कहा हम-हूँ अस भूले। टूट हिँडोल गरब जेहि झूले ॥
केला के बन लीन्ह बसेरा। परा साथ तहँ बइरिन्ह केरा ॥
सुख कुरआर फरहुरी खाना। बिख भा जबहिँ बिआध तुलाना ॥
काहे क भोग-बिरिख अस फरा। आड लाइ पंखिन्ह कहँ धरा ॥
होइ निचिंत बइठे तेहि आडा। तब जाना खोँचा हिअ गाडा ॥
सुख निचिंत जोरत धन करना। यह न चिंत आगइ हइ मरना ॥
भूले हम-हुँ गरब तेहि माहाँ। सो बिसरा पावा जेहि पाहाँ ॥
चरत न खुरुक कीन्ह जब तब रे चरा सुख सोइ।
अब जो फाँद परा गिउ तब रोए का होइ ॥ ७३ ॥
सुनि कइ उतर आँसु सब पोँछे। कउनु पंख बाँधे बुधि ओछे ॥
पंखिन्ह जउँ बुधि होइ उँजिआरी। पढा सुआ कित धरइ मँजारी ॥
कित तीतर बन जीभ उघेला। सो कित हँकारि फाँद गिउ मेला ॥
ता दिन ब्याध भएउ जिउ-लेवा। उठे पाँख भा नाउँ परेवा ॥
भइ बिआधि तिसिना सँग खाधू। सूझइ भुगुति न सूझ बिआधू ॥
हमहिँ लोभ वह मेला चारा। हमहिँ गरब वह चाहइ मारा ॥
हम निचिंत वह आउ छपाना। कउनु बिआधहि दोस अपाना ॥
सो अउगुन कित कीजिए जिउ दीजिअ जेहि काज।
अब कहना किछु नाहीँ मसटि भली पँखि-राज ॥ ७४ ॥

इति सुआ खंड ॥ ५ ॥

---

## अथ राजा-रतन-सेन-जनम खंड ॥ ६ ॥

चितर-सेन चितउर गढ राजा । कइ गढ कोट चितर जेइ साजा ॥
तेहि कुल रतन-सेन उँजिआरा । धनि जननी जनमा अस बारा ॥
पंडित गुनि सामुदरिक देखहिँ । देखि रूप अउ लगन बिसेखहिँ ॥
रतन-सेन बहु नग अउतरा । रतन जोति मनि माँथइ बरा ॥
पदिक-पदारथ लिखी सो जोरी । चाँद सुरुज जस होइ अँजोरी ॥
जस मालति कहँ भवँर बिओगी । तस ओहि लागि होइ यह जोगी ॥
सिंघल-दीप जाइ वह पावइ । सिद्ध होइ चितउर लेइ आवइ ॥
भोज भोग जस माना बिकरम साका कीन्ह ।
परखि सो रतन पारखी सबइ लखन लिखि दीन्ह ॥ ७५ ॥

इति राजा-रतन-सेन-जनम खंड ॥ ६ ॥

---

## अथ बनिजारा खंड ॥ ७ ॥

चितउर गढ कर एक बनिजारा । सिंघल-दीप चला बइपारा ॥
बाम्हन हत एक नसट भिखारी । सो पुनि चला चलत बइपारी ॥
रिनि काहू कर लीन्हेसि काढी । मकु तहँ गए होइ किछु बाढी ॥
मारग कठिन बहुत दुख भएऊ । नाँघि समुदर दीप ओहि गएऊ ॥
देखि हाट किछु सूझ न ओरा । सबइ बहुत किछु देखु न थोरा ॥
पइ सुठि ऊँच बनिज तहँ केरा । धनी पाउ निधनी मुख हेरा ॥
लाख करोरिन्ह बसतु बिकाहीँ । सहसन्ह केरि न कोइ ओनाहीँ ॥
सब-ही लीन्ह बिसाहना अउ घर कीन्ह बहोर ।
बाम्हन तहवाँ लेइ का गाँठि साँठि सुठि थोर ॥ ७६ ॥
झुर-इ ठाढ काहे क हउँ आवा । बनिज न मिला रहा पछितावा ॥
लाभ जानि आएउँ एहि हाटा । मूर गवाँइ चलेउँ तेहि बाटा ॥
का मइँ मरन सिखाओन सिखी । आएउँ मरइ मीचु हति लिखी ॥
अपने चलत सो कीन्ह कु-बानी । लाभ न देख मूर भइ हानी ॥
का मइँ बोआ जनम ओहि भूँजी । खाइ चलेउँ घर-हू कइ पूँजी ॥
जेहि बेवहरिआ कर बेवहारू । का लेइ देब जउँ छेकिहि बारू ॥
घर कइसइ पइठब मइँ छूँछे । कउनु उतर देबउँ तिन्ह पूँछे ॥
साथि चला सत बिचला भए बिच समुद पहार ।
आस निरासा हउँ फिरउँ तूँ बिधि देहि अधार ॥ ७७ ॥

तब-हिँ बिआध सुआ लेइ आवा। कंचन बरन अनूप सोहावा॥
बेँचइ लाग हाटि लेइ ओही। मोल रतन मानिक जेहि होही॥
सुअ को पूँछइ पतँग मदारे। चलन देख आछइ मन मारे॥
बाम्हन आइ सुआ सउँ पूँछा। दहुँ गुनवंत कि निरगुन छूँछा॥
कहु परबते जौ गुन तोहि पाहाँ। गुन न छपाइअ हिरदइ माहाँ॥
हम तुम्ह जाति बराम्हन दोऊ। जाति-हि जाति पूँछ सब कोऊ॥
पंडित हहु तौ सुनावहु बेदू। बिनु पूँछे पाइअ नहिँ भेदू॥
हउँ बाम्हन अउ पंडित कहु आपन गुन सोइ।
पढे कै आगे जो पढइ दून लाभ तेहि होइ॥ ७८॥
तब गुन मोहिँ अहा हो देवा। जब पिंजर हुति छूट परेवा॥
अब गुन कउनु जौ बँद जजमाना। घालि मँजूसा बेँचइ आना॥
पंडित होइ सो हाट न चढा। चहउँ बिकान भूलि गा पढा॥
दुइ मारग देखउँ एहि हाटा। दइउ चलावइ दहुँ केहि बाटा॥
रोअत रकत भएउ मुख राता। तन भा पिअर कहउँ का बाता॥
राते सावँ कंठ दुइ गीवा। तहँ दुइ फाँद डरउँ सुठि जीवा॥
अब हउँ कंठ फाँद गिउ चीन्हा। दहुँ गिउ फाँद चाह का कीन्हा॥
पढि गुनि देखा बहुत मइँ हइ आगे डरु सोइ।
धुंध जगत सब जानि कइ भूलि रहा बुधि खोइ॥ ७९॥
सुनि बाम्हन बिनवा चिरि-हारू। करु पंखिन्ह कहँ मया न मारू॥
कित रे निठुर जिउ बधसि परावा। हतिआ केर न तोहि डरु आवा॥
कहसि पंखि-खाधुक मानावा। निठुर तेइ जो पर-मँस खावा॥
आवहि रोइ जाहि कइ रोना। तब-हुँ न तजहि भोग सुख सोना॥
अउ जानहि तन होइहि नासू। पोखहि माँस पराए माँसू॥
जउँ न होत अस पर-मँस खाधू। कित पंखिन्ह कहँ धरत बिआधू॥
जौ रे बिआध पँखिन्ह निति धरई। सो बेँचत मन लोभ न करई॥

बाम्हन सुआ बेसाहा सुनि मति बेद गरंथ।
मिला आइ साथिन्ह कहँ भा चितउर के पंथ ॥ ८० ॥
तब लगि चितर-सेन सिउ साजा। रतन-सेन चितउर भा राजा ॥
आइ बात तेहि आगे चली। राजा बनिज आए सिंघली ॥
हहिँ गज-मोँति भरी सब सीपी। अउरु बसतु बहु सिंघल-दीपी ॥
बाम्हन एक सुआ लेइ आवा। कंचन बरन अनूप सोहावा ॥
राते सावँ कंठ दुइ काँठा। राते डहन लिखा सब पाठा ॥
अउ दुइ नयन सोहावन राता। राते ठोर अमीँ-रस बाता ॥
मसतक टीका काँध जनेऊ। कबि बिआस पंडित सहदेऊ ॥
बोलि अरथ सोँ बोलई सुनत सीस पइ डोल।
राज-मँदिर महँ चाहिअ अस बह सुआ अमोल ॥ ८१ ॥
भई रजाएसु जन दउराए। बाम्हन सुआ बेगि लेइ आए ॥
बिपर असीसि बिनति अउधारा। सुआ जीउ नहिँ करउँ निरारा ॥
पइ यह पेट भएउ बिसुआसी। जेइ सब नाए तपा सनिआसी ॥
डासन सेज जहाँ जेहि नाहीँ। भुइँ परि रहइ लाइ गिउ बाहीँ ॥
आँध रहइ जो देख न नयना। गूँग रहइ मुख आउ न बयना ॥
बहिर रहइ जो स्रवन न सुना। पइ यह पेट न रह निरगुना ॥
कइ कइ फेरा निति बहु दोखी। बारहि बार फिरइ न सँतोखी ॥
सो मोहिँ लेइ मँगावई लावइ भूख पिआस।
जउँ न होत अस बइरी केहु काहु कइ आस ॥ ८२ ॥
सुअइ असीस दीन्ह बड साजू। बड परतापु अखंडित राजू ॥
भागवंत बिधि बड अउतारा। जहाँ भाग तहँ रूप जोहारा ॥
कोइ केहु पास आस कइ गवँना। जो निरास डिढ आसन मवँना ॥
कोइ बिनु पूँछे बोलि जो बोला। होइ बोलि माँटी के मोला ॥
पढि गुनि जानि बेद मति भेऊ। पूँछे बात कहइ सहदेऊ ॥

गुनी न कोई आपु सराहा। जो सो बिकाइ कहा पइ चाहा॥
जउ लहि गुन परगट नहिँ होई। तउ लहि मरम न जानइ कोई॥
चतुर-बेद हउँ पंडित हीरा-मनि मोहिँ नाउँ।
पदुमावति सउँ मइँ रवँउँ सेव करउँ तेहि ठाउँ॥ ८३॥
रतन-सेन हीरा-मनि चीन्हा। लाख टका बाम्हन कहँ दीन्हा॥
बिपर असिस देइ कीन्ह पयाना। सुआ सो राज-मँदिर महँ आना॥
बरनउँ कहा सुआ कइ भाखा। धनि सो नाउँ हीरा-मनि राखा॥
जो बोलइ राजा मुख जोआ। जनउँ मोति हिअ हार परोआ॥
जउँ बोलइ सब मानिक मूँगा। नाहिँ त मवन बाँधि रह गूँगा॥
मनहुँ मारि मुख अंम्रित मेला। गुरु होइ आपु कीन्ह जग चेला॥
सुरुज चाँद कइ कथा जो कहा। पेम क कहनि लाइ चित गहा॥
जो जो सुनइ धुनइ सिर राजा पिरिति अगाहि।
अस गुनवंत नहीँ भल (सुअटा) बाउर करिहइ काहि॥ ८४॥

इति बनिजारा खंड॥ ७॥

---

## अथ नागमती-सुआ-संवाद खंड ॥ ८ ॥

दिन दस पाँच तहाँ जो भए । राजा कतहुँ अहेरइ गए ॥
नाग-मती रुपवंती रानी । सब रनिवास पाट परधानी ॥
कइ सिँगार कर दरपन लीन्हा । दरसन देखि गरब जिउ कीन्हा ॥
हँसत सुआ पहँ आइ सो नारी । दीन्ह कसउटी अउपन-वारी ॥
भलहि सुआ अउ प्यारे नाहाँ । मोरहि रूप कोई जग माहाँ ॥
सुआ बानि कसि कहु कस सोना । सिंघल-दीप तोर कस लोना ॥
कउनु दिसिटि तोरी रुप-मनी । दहुँ हउँ लोनि कि वेइ पदुमनी ॥
जउँ न कहसि सत सुअटा तोहि राजा कइ आन ।
हइ कोई एहि जगत महँ मोरहि रूप समान ॥ ८५ ॥

सवँरि रूप पदुमावति केरा । हँसा सुआ रानी मुख हेरा ॥
जेहि सरवर महँ हंस न आवा । बकुली तेहि जल हंस कहावा ॥
दई कीन्ह अस जगत अनूपा । एक एक तइँ आगरि रूपा ॥
कइ मन गरब न छाजा काहू । चाँद घटा अउ लागेउ राहू ॥
लोन बिलोन तहाँ को कहा । लोनी सोइ कंत जेहि चहा ॥
का पूँछहु सिंघल कइ नारी । दिनहि न पूजइ निसि अँधिआरी ॥
पुहुप सुगंध सो तिन्ह कइ काया । जहाँ माँथ का बरनउँ पाया ॥
गढी सो सोनइ सोँधइ भरी सो रूपइ भाग ।
सुनत रूखि भइ रानी हिअइ लोन अस लाग ॥ ८६ ॥

जउँ यह सुआ मँदिर महँ अहई । कब-हुँ होइ राजा सउँ कहई ॥
सुनि राजा पुनि होइ बिओगी । छाँडइ राज चलइ होइ जोगी ॥
बिख राखे नहिँ होत अँगूरू । सबद न देइ बिरह तमचूरू ॥
धाइ धामिनी बेगि हँकारी । ओहि सउँपा हिअ रिस न सँभारी ॥
देखु सुआ यह हइ मँद-चाला । भएउ न ता कर जा कर पाला ॥
मुख कह आन पेट बस आना । तेहि अउगुन दस हाटि बिकाना ॥
पंखि न राखिअ होइ कु-भाखी । लेइ तहँ मारु जहाँ नहिँ साखी ॥
जेहि दिन कहँ हउँ निति डरउँ रइनि छपावउँ सूर ।
लेइ चह दीन्ह कवँल कहँ मो कहँ होइ मँजूर ॥ ८७ ॥
धाइ सुआ लेइ मारइ गई । समुझि गिआन हिअइ मति भई ॥
सुआ सो राजा कर बिसरामी । मारि न जाइ चहइ जेहि सामी ॥
यह पंडित खंडित पइ रागू । दोस ताहि जेहि सूझ न आगू ॥
जो तिआइँ के काज न जाना । परइ धोख पाछे पछिताना ॥
नागमती नागिनि-बुधि ताऊ । सुआ मँजूर होइ नहिँ काऊ ॥
जो न कंत कइ आएसु माहाँ । कउनु भरोस नारि कइ बाहाँ ॥
मकु यह खोज होइ निसि आई । तुरइ रोग हरि माँथइ जाई ॥
दुइ सो छपाए ना छपहिँ एक हतिआ एक पापु ।
अंत-हु करहिँ बिनास पुनि सइ साखी देइ आपु ॥ ८८ ॥
राखा सुआ धाइ मति साजा । भएउ खोज निसि आएउ राजा ॥
रानी उतर मान सउँ दीन्हा । पंडित सुआ मँजारी लीन्हा ॥
मइँ पूँछी सिंघल पदुमिनी । उतर दीन्ह तुम्ह को नागिनी ॥
वह जस दिन तुम्ह निसि अँधिआरी । जहाँ बसंत करील को बारी ॥
का तोर पुरुख रइनि कर राऊ । उलू न जान दिवस कर भाऊ ॥
का वह पंखि कोटि महँ गोटी । अस बडि बोलि जीभ कह छोटी ॥
रुहिर चुअइ जो जो कह बाता । भोजन बिनु भोजन मुख राता ॥

माँथइ नहिँ बइसारिअ सुठि सुआ जउँ लोन ।
कान टूट जेहि आभरन का लेइ करब सो सोन ॥ ८९ ॥
राजइ सुनि बिओग तस माना । जइस हिअइ बिकरम पछिताना ॥
वह हीरा-मनि पंडित सुआ । जो बोलइ मुख अंब्रित चूआ ॥
पंडित दुख-खंडित निरदोखा । पंडित हुते परइ नहिँ धोखा ॥
पंडित केरि जीभ मुख सूधी । पंडित बात कहइ न निबूधी ॥
पंडित सु-मति देइ पँथ लावा । जो कु-पंथ तेहि पँडित न भावा ॥
पंडित राते बदन सरेखा । जो हतिआर रुहिर सो देखा ॥
की परान घट आनहु मती । की चलि होहु सुआ सँग सती ॥
जनि जानहु कइ अउगुन मँदिर होइ सुख-राज ।
आएसु मेँटि कंत कर का कर भा न अकाज ॥ ९० ॥
चाँद जइस धनि उँजिआरि अही । भा पिउ रोस गहन अस गही ॥
परम सोहाग निबाहि न पारी । भा दोहाग सेवा जब हारी ॥
एतनिक दोस बिरचि पिउ रूठा । जो पिउ आपन कहइ सो झूठा ॥
अइसइ गरब न भूलइ कोई । जेहि डर बहुत पिआरी सोई ॥
रानी आइ धाइ के पासा । सुआ मुआ सेवँरि कइ आसा ॥
परा पिरिति कंचन मँह सीसा । बिथरि न मिलइ सावँ पइ दीसा ॥
कहाँ सोनार पास जेहि जाउँ । देइ सोहाग करइ एक ठाऊँ ॥
मइँ पिउ पिरिति भरोसइ गरब कीन्ह जिअ माँह ।
तेहि रिस हउँ परहेली रूसेउ नागरि नाँह ॥ ९१ ॥
उतर धाइ तब दीन्ह रिसाई । रिस आपु-हि बुधि अउरहि खाई ॥
मइँ जो कहा रिस करहु न बाला । को न गएउ एहि रिस कर घाला ॥
तूँ रिस भरी न देखेसि आगू । रिस महँ का कहँ भएउ सोहागू ॥
बिरस बिरोध रिस-हि पइ होई । रिस मारइ तेहि मार न कोई ॥
जेहि रिस तेहि रस जोगि न जाई । बिनु रस हरदि होइ पिअराई ॥

जेहि कइ रिस मरिअइ रस जीजइ । सो रस तजि रिस कोह न कीजइ ॥
कंत सोहाग न पाइअ साधा । पावइ सोइ जो ओहि चित बाँधा ॥
रहइ जो पिउ के आएसु अउ बरतइ होइ खीन ।
सोइ चाँद अस निरमर जरम न होइ मलीन ॥ ९२ ॥

सुआ-हारि समुझी मन रानी । सुआ दीन्ह राजा कहँ आनी ॥
मानु मती हउँ गरब न कीन्हा । कंत तुम्हार मरम मइँ लीन्हा ॥
सेवा करइ जो बरह-उ मासा । एतनिक अउगुन करहु बिनासा ॥
जउँ तुम्ह देइ नाइ कइ गीवा । छाँडहु नहिँ बिनु मारे जीवा ॥
मिलत-हि महँ जनु अहउ निरारे । तुम्ह सउँ अहहि अँदेस पिआरे ॥
मइँ जाना तुम्ह मो-हीँ माहाँ । देखउँ ताकि त सब हिअ माहाँ ॥
का रानी का चेरी कोई । जा कहँ मया करहु भल सोई ॥
तुम्ह सउँ कोइ न जीता हारे बररुचि भोज ।
पहिलइ आपु जो खोअई करइ तुम्हारा खोज ॥ ९३ ॥

इति नागमती-सुआ-संवाद खंड ॥ ८ ॥

---

## अथ राजा-सुआ-संवाद खंड ॥ ९ ॥

राजइ कहा सत्त कहु सूआ । बिनु सत कस जस सेवँरि भूआ ॥
होइ मुख रात सत्त कह बाता । जहाँ सत्त तहँ धरम सँघाता ॥
बाँधी सिसिटि अहइ सत केरी । लछिमी आहि सत्त कइ चेरी ॥
सत्त जहाँ साहस सिधि पावा । अउ सत-बादी पुरुख कहावा ॥
सत कहँ सती सँवारइ सरा । आगि लाइ चहुँ दिसि सत जरा ॥
दुइ जग तरा सत्त जेइ राखा । अउरु पिआर दइहि सत-भाखा ॥
सो सत छाँड जो धरम बिनासा । का मति हिअइ कीन्ह सत-नासा ॥
तुम्ह सयान अउ पंडित अ-सत न भाखहु काउ ।
सत्त कहहु तुम्ह मो सउँ दहुँ का कर अनिआउ ॥ ९४ ॥

सत्त कहत राजा जिउ जाऊ । पइ मुख अ-सत न भाखउँ काऊ ॥
हउँ सत लेइ निसरा एहि पतेँ । सिंघल-दीप राज घर हतेँ ॥
पदुमावति राजा कइ बारी । पदुम-गंध ससि बिधि अउतारी ॥
ससि-मुख अंग मलय-गिरि रानी । कनक सुगंध दुआदस बानी ॥
हहिँ पदुमिनि जो सिंघल माहाँ । सुगँध सुरूप सो तेहि कइ छाहाँ ॥
हीरा-मनि हउँ तेहि क परेवा । काँठा फूट करत तेहि सेवा ॥
अउ पाएउँ मानुस कइ भाखा । नाहिँ त पंखि मूठि भर पाँखा ॥
जउ लहि जिअउँ राति दिन सवँरि मरउँ ओहि नाउँ ।
मुख राता तन हरिअर दुहूँ जगत पइ जाउँ ॥ ९५ ॥

हीरा-मनि जो कवँल बखाना। सुनि राजा होइ भवँर भुलाना॥
आगे आउ पंखि उँजिआरे। कहे सो दीप पनिग के मारे॥
रहा जो कनक सुबासिक ठाऊँ। कस न होए हीरा-मनि नाऊँ॥
को राजा कस दीप उतंगू। जेहि रे सुनत मन भएउ पतंगू॥
सुनि सो समुद चखु भए किलकिला। कवँलहि चहउँ भवँर होइ मिला॥
कहु सुगंध धनि कस निरमरी। दहुँ अलि संग कि अब-हीँ करी॥
अउ कहु तहँ जो पदुमिनि लोनी। घर घर सब के होहिँ जस होनी॥
सबइ बखान तहाँ कर कहत सो मो सउँ आउ।
चहउँ दीप वह देखा सुनत उठा तस चाउ॥ ९६॥

का राजा हउँ बरनउँ तासू। सिंघल-दीप आहि कबिलासू॥
जो गा तहाँ भुलानेउ सोई। गइ जुग बीति न बहुरा कोई॥
घर घर पदुमिनि छतिस-उ जाती। सदा बसंत दिवस अउ राती॥
जेहि जेहि बरन फूल फुलवारी। तेहि तेहि बरन सु-गंध सो नारी॥
गँधरब-सेन तहाँ बड राजा। अछरिन्ह माँह इँदर बिधि साजा॥
सो पदुमावति ता करि बारी। अउ सब दीप माँह उँजिआरी॥
चहूँ खंड के बर जो ओनाहीँ। गरबहि राजा बोलइ नाहीँ॥
उअत सूर जस देखी चाँद छपइ तेहि धूप।
अइसइ सबइ जाहिँ छपि पदुमावति के रूप॥ ९७॥

सुनि रबि नाउँ रतन भा राता। पंडित फेरि इहइ कहु बाता॥
तुइँ सु-रंग मूरति वह कही। चित महँ लागि चितर होइ रही॥
जनु होइ सुरुज आइ मन बसी। सब घट पूरि हिअइ परगसी॥
अब हउँ सुरुज चाँद वह छाया। जल बिनु मीन रकत बिनु काया॥
किरिनि करा भा पेम अँकूरू। जउँ ससि सरग मिलउँ होइ सूरू॥
सहस-उ करा रूप मन भूला। जहँ जहँ दिसिटि कवँल जनु फूला॥
तहाँ भवँर जिउ कवँला गंधी। भइ ससि राहु केरि रिनि-बंधी॥

तीनि लोक चउदह खंड सबइ परइ मोहिँ सूझि ।
पेम छाँडि किछु अउरु न (लोना) जो देखउँ मन बूझि ॥ ९८ ॥

पेम सुनत मन भूलु न राजा । कठिन पेम सिर देइ तौ छाजा ॥
पेम फाँद जउँ परइ न छूटा । जीउ दीन्ह बहु फाँद न टूटा ॥
गिरिगिट छंद धरइ दुख तेता । खन खन रात पीत खन सेता ॥
जानि पुछारि जौ भा बन-बासी । रोवँ रोवँ परे फाँद नग-वासी ॥
पाँखन्ह फिरि फिरि परा सो फाँदू । उडि न सकइ अरुझइ भइ बाँदू ॥
मुएउँ मुएउँ अह-निसि चिललाई । ओहि रोस नागन्ह धरि खाई ॥
पाँडक सुआ कंठ वह चीन्हा । जेहि गिउ परा चाहि जिउ दीन्हा ॥
तीतर गिउ जो फाँद हइ निति-हि पुकारइ दोख ।
सो कित हँकारि फाँद गिउ (मेलइ) कित मारे होइ मोख ॥ ९९ ॥

राजइ लीन्ह ऊभि कइ साँसा । अइस बोलि जनि बोलु निरासा ॥
भलेहि पेम हइ कठिन दुहेला । दुइ जग तरा पेम जेइ खेला ॥
भीतर दुख जौ पेम मधु राखा । गंजन मरन सहइ जो चाखा ॥
जो नहिँ सीस पेम पँथ लावा । सो पिरिथुमिँ महँ काहे क आवा ॥
अब मइँ पेम फाँद सिर मेला । पाउँ न ठेलु राखु कइ चेला ॥
पेम-बार सो कहइ जौ देखा । जेइ न देख का जान बिसेखा ॥
तब लगि दुख पिरितम नहिँ भेँटा । मिला तौ गएउ जनम दुख मेँटा ॥
जस अनूप तुइँ देखी नख-सिख बरन सिँगार ।
हइ मोहिँ आस मिलइ कइ जउँ मेरवइ करतार ॥ १०० ॥

इति राजा-सुआ-संवाद खंड ॥ ६ ॥

---

## अथ नखसिख खंड ॥ १० ॥

का सिँगार ओहि बरनउँ राजा । ओहि क सिँगार ओही पइ छाजा ॥
प्रथम-हि सीस कसतुरी केसा । बलि बासुकि को अउरु नरेसा ॥
भवँर केस वह मालति रानी । बिसहर लरहिँ लेहिँ अरघानी ॥
बेनी छोरि झारु जो बारा । सरग पतार होइ अँधिआरा ॥
कोवँल कुटिल केस नग कारे । लहरइँ भरे भुअंग बिसारे ॥
बेधे जानु मलय-गिरि बासा । सीस चढे लोटहिँ चहुँ पासा ॥
घुँघुर-वार अलकइँ बिख-भरी । सँकरइँ पेम चहहिँ गिउँ परी ॥
अस फँद-वारि केस वेइ (राजा) परा सीस गिउँ फाँद ।
असट-उ कुरी नाग सब उरझ केस के बाँद ॥ १०१ ॥
बरनउँ माँग सीस उपराहीँ । सेँदुर अब-हिँ चढा जेहि नाहीँ ॥
बिनु सेँदुर अस जानउँ दिआ । उंजिअर पंथ रइनि महँ किआ ॥
कंचन-रेख कसउटी कसी । जनु घन महँ दाविँनि परगसी ॥
सुरुज किरन जनु गगन बिसेखी । जवुँना माँझ सरसुती देखी ॥
खाँडइ धार रुहिर जनु भरा । करवत लेइ बेनी पर धरा ॥
तेहि पर पूरि धरी जो मोती । जवुँना माँझ गाँग कइ सोती ॥
करवत तपा लीन्ह होइ चूरू । मकु सो रुहिर लेइ देइ सेँदूरू ॥
कनक दुआदस बानि होइ चह सोहाग वह माँग ।
सेवा करहिँ नखत अउ(तरई) उए गगन जस गाँग ॥ १०२ ॥

कहउँ लिलाट दुइज कइ जोती। दुइजहिँ जोति कहाँ जग ओती॥
सहस-किरान जौ सुरुज दिपाए। देखि लिलाट सोऊ छपि जाए॥
का सरि बरनक दिएउँ मयंकू। चाँद कलंकी वह निकलंकू॥
ओहि चाँदहि पुनि राहु गरासा। वह बिनु राहु सदा परगासा॥
तेहि लिलाट पर तिलक बईठा। दुइज पाट जानउँ ध्रुव डीठा॥
कनक पाट जनु बइठेउ राजा। सबइ सिँगार अतर लेइ साजा॥
ओहि आगइ थिर रहइ न कोऊ। दहुँ का कहँ अस जुरा सँजोऊ॥
खरग धनुख चक बान अउ जग-मारन तेहि नाउँ।
सुनि कइ परा मुरुछि कइ(राजा) मो कहँ भए कु-ठाउँ॥ १०३॥
भउँहइ सावँ धनुख जनु ताना। जा सउँ हेर मारु बिख बाना॥
ओही धनुख ओहि भउँहहिँ चढा। केइ हतिआर काल अस गढा॥
ओही धनुख किसुन पहँ अहा। ओही धनुख राघउ कर गहा॥
ओही धनुख राओन संघारा। ओही धनुख कंसासुर मारा॥
ओही धनुख बेधा हुत राहू। मारा ओही सहस्सर-बाहू॥
ओही धनुख मइँ ता पहँ चीन्हा। धानुक आपु बोझ जग कीन्हा॥
ओहि भउँहहिँ सरि कोइ न जीता। अछरइँ छपीँ छपीँ गोपीता॥
भउँह धनुख धन धानुक दोसर सरि न कराइ।
गगन धनुख जो उग्गवइ लाजइ सो छपि जाइ॥ १०४॥
नयन बाँक सरि पूज न कोऊ। मान समुँद अस उलथहिँ दोऊ॥
राते कवँल करहिँ अलि भवाँ। घूमहिँ माति चहहिँ अपसवाँ॥
उठहिँ तुरंग लेहिँ नहिँ बागा। जानउँ उलथि गगन कहँ लागा॥
पवन झकोरहिँ देइ हिलोरा। सरग लाइ भुइँ लाइ बहोरा॥
जग डोलइ डोलत नयनाहाँ। उलटि अडार चाह पल माहाँ॥
जबहिँ फिराहिँ गगन गहि बोरा। अस वेइ भउँह भवँर के जोरा॥
समुँद हिलोर करहिँ जनु झूले। खंजन लरहिँ मिरिग बन भूले॥

सु-भर समुँद अस नयन दुइ  मानिक भरे  तरंग ।
आवहिँ तीर फिरावहीँ  काल भवँर तेहि संग ॥ १०५ ॥
बरुनी का बरनउँ इमि बनी । साधी बान जानु दुहुँ अनी ॥
जुरी राम राओन कइ सइना । बीच समुँद भए दुइ नइना ॥
वारहिँ पार बनाउरि साधे । जा सउँ हेर लाग बिख-बाँधे ॥
उन्ह बानहिँ अस को कौ न मारा । बेधि रहा सगर-उ संसारा ॥
गगन नखत जस जाहिँ न गने । वेइ सब बान ओही के हने ॥
धरती बान बेधि सब राखे । साखा ठाढ ओही सब साखे ॥
रोवँ रोवँ मानुस तन ठाढे । सूतहिँ सूत बेध अस गाढे ॥
बरुनि बान अस उपनी बेधी रन बन-ढंख ।
सउजहिँ तन सब रोवाँ पंखिहिँ तन सब पंख ॥ १०६ ॥
नासिक खरग देउँ केहि जोगू । खरग खीन वह बदन सँजोगू ॥
नासिक देखि लजानेउ सूआ । सूक आइ बेसर होइ ऊआ ॥
सुआ जौ पिअर हिरा-मनि लाजा । अउरु भाउ का बरनउँ राजा ॥
सुआ सो नाक कठोर पँवारी । वह कोवँल तिल पुहुप सँवारी ॥
पुहुप सु-गंध करहिँ सब आसा । मकु हिरिकाइ लेइ हम बासा ॥
अधर दसन पइ नासिक सोभा । दारिउँ देखि सुआ मन लोभा ॥
खंजन दुहुँ दिसि केलि कराहीँ । दहुँ वह रस को पाउ को नाहीँ ॥
देखि अमीँ-रस अधरन्ह भएउ नासिका कीर ।
पवन बास पहुँचावई असरम छाँड न तीर ॥ १०७ ॥
अधर सुरंग अमीँ-रस भरे । बिंब सुरंग लाजि बन फरे ॥
फूल दुपहरी जानउँ राता । फूल झरहिँ जो जो कह बाता ॥
हीरा लेहिँ सु-बिद्रुम धारा । बिहँसत जगत होइ उँजिआरा ॥
भइ मजीँठ पानन्ह रँग लागे । कुसुम रंग थिर रहइ न आगे ॥
अस कइ अधर अमीँ भरि राखे । अज-हुँ अछूत न काहू चाखे ॥

मुख तँबोल रँग ढारहिँ रसा। केहि मुख जोग सो अंब्रित बसा॥
राता जगत देखि रँग-राती। रुहिर भरे आछहिँ बिहँसाती॥
अमीँ अधर अस राजा सब जग आस करेइ।
केहि कहँ कवँल बिगासा को मधुकर रस लेइ॥ १०८॥
दसन चउक बइठे जनु हीरा। अउ बिच बिच रँग सावँ गँभीरा॥
जनु भादउ निसि दाविँनि दीसी। चमकि उठइ तस बनी बतीसी॥
वह सो जोति हीरा उपराहीँ। हीरा देहि सो तेहि परिछाहीँ॥
जेहि दिन दसन-जोति निरमई। बहुतइ जोति जोति वह भई॥
रबि ससि नखत दिपहिँ तेहि जोती। रतन पदारथ मानिक मोती॥
जहँ जहँ बिहँसि सोभाओन हँसी। तहँ तहँ छिटकि जोति परगसी॥
दाविँनि चमकि न सरिवरि पूजा। पुनि ओहि जोति होइ को दूजा॥
(बिहँसत) हँसत दसन तस चमकइ पाहन उठइ झरकि।
दारिउँ सरि जो न कइ सका फाटेउ हिआ तरकि॥ १०९॥
रसना कहउँ जो कह रस-बाता। अंब्रित बयन सुनत मन राता॥
हरइ सो सुर चातक कोकिला। बीन बंसि वेइ बयन न मिला॥
चातक कोकिल रहहिँ जो नाहीँ। सुनि वेइ बयन लाजि छपि जाहीँ॥
भरे पेम-मधु बोलइ बोला। सुनइ सो माति घूविँ कइ डोला॥
चतुर बेद मति सब ओहि पाहाँ। रिग जजु सावँ अथरबन माहाँ॥
एक एक बोल अरथ चउ-गुना। इँदर मोहि बरम्हा सिर धुना॥
अमर पिँगल भारथ अउ गीता। अरथ जो जेहि पंडित नहिँ जीता॥
भावसती ब्याकरन सब पिंगल पाठ पुरान।
बेद भेद सउँ बात कह तस जनु लागहिँ बान॥ ११०॥
पुनि बरनउँ का सुरँग कपोला। एक नारँग के दुअ-उ अमोला॥
पुहुप पंग रस अंब्रित साधे। केइ यह सुरँग खिरउरा बाँधे॥
तेहि कपोल बाएँ तिल परा। जेइ तिल देख सो तिल तिल जरा॥

जनु घुँघुँची ओहि तिल कर-मुहाँ । बिरह-बान साधेउ सामुहाँ ॥
अगिन-बान तिल जानउँ सूझा । एक कटाछ लाख दस जूझा ॥
सो तिल गाल मेटि नहिँ गएऊ । अब वह गाल काल जग भएऊ ॥
देखत नयन परी परिछाहीँ । तेहि तइँ रात साँव उपराहीँ ॥
सो तिल देखि कपोल पर गगन रहा धुब गाडि ।
खनहिँ उठइ खन बूडइ डोलइ नहिँ तिल छाडि ॥ १११ ॥
स्रवन सीप दुइ दीप सँवारे । कुंडल कनक रचे उँजिआरे ॥
मनि-कुंडल चमकहिँ अति लोने । जनु कउँधा लउकहिँ दुहुँ कोने ॥
दुहुँ दिसि चाँद सुरुज चमकाहीँ । नखतन्ह भरे निरखि नहिँ जाहीँ ॥
तेहि पर खूँट दीप दुइ बारे । दुइ धुव दुहूँ खूँट बइसारे ॥
पहिरे खुंभी सिंघल-दीपी । जानउँ भरी कचपची सीपी ॥
खन खन जोहि चीर सिर गहा । काँपत बीजु दुहूँ दिसि रहा ॥
डरपहिँ देओ-लोक सिंघला । परइ न टूटि बीजु एहि कला ॥
करहिँ नखत सब सेवा स्रवन दीन्ह अस दो-उ ।
चाँद सुरुज अस गहने अउरु जगत का कोउ ॥ ११२ ॥
बरनउँ गीउ कूँज कइ रीसी । कंचन तार लागु जनु सीसी ॥
कूँदइ फेरि जानु गिउ काढी । हरइ पुछारि ठगी जनु ठाढी ॥
जनु हिअ काढि परेवा ठाढा । तेहि तइँ अधिक भाउ गिउ बाढा ॥
चाक चढाइ साँच जनु कीन्हा । बाग तुरंग जानु गहि लीन्हा ॥
गिउ मजूर तम-चूर जौ हारे । उहइ पुकारहिँ साँझ सकारे ॥
पुनि तेहि ठाउँ परी तिरि रेखा । घूँट जौ पीक लीक सब देखा ॥
धनि ओहि गीउ दीन्ह बिधि भाऊ । दहुँ का सउँ लेइ करइ मेराऊ ॥
कंठ सिरी-मुकुताओली (माला) सोहइ अभरन गीउ ।
को होइ हार कंठ (ओहि) लागइ को तपु साधा जीउ ॥ ११३ ॥
कनक-डंड दुइ भुजा कलाई । जानउँ फेरि कुँदेरइ भाई ॥

कदलि-खंभ कइ जानउँ जोरी। अउ राती ओहि कवँल-हथोरी॥
जानउँ रकत हथोरी बूडी। रवि परभात तात वेइ जूडी॥
हिआ काढि जनु लीन्हेसि हाथा। रुहिर भरी अँगुरी तेहि साथा॥
अउ पहिरे नग-जरी अँगूठी। जग बिनु जीउ जीउ ओहि मूठी॥
बाँहू कंगन टाड सलोनी। डोलत बाँह भाउ गति लोनी॥
जानउँ गति बेडिन देखराई। बाँह डोलाइ जीउ लेइ जाई॥
भुज उपमा पउ-नारि न (पूजइ) खीन भई तेहि चित्त।
ठाउँहि ठाउँ बेध भइ (हिरदइ) ऊभि साँस लेइ नित्त॥ ११४॥
हिआ थार कुच कंचन लाडू। कनिक कचउरि उठइ कइ चाडू॥
कुंदन बेल साजि जनु कूँदे। अंब्रित भरे रतन दुइ मूँदे॥
बेधे भवँर कंट केतकी। चाहहिँ बेध कीन्ह कंचकी॥
जोबन बान लेहिँ नहिँ बागा। चाहहिँ हुलसि हिअइ महँ लागा॥
अगिन-बान दुइ जानउँ साधे। जग बेधहिँ जउँ होहिँ न बाँधे॥
उतँग जँभीर होइ रखवारी। छुइ को सकइ राजा कइ बारी॥
दारिउँ दाख फरे अन-चाखे। अस नारँग दहुँ का कहँ राखे॥
राजा बहुत मुए तपि लाइ लाइ भुइँ माँथ।
काहू छुअइ न पाएउ गए मरोरत हाथ॥ ११५॥
पेट पतर जनु चंदन लावा। कुंकुँह केसर बरन सोहावा॥
खीर अहार न कर सु-कुवाँरा। पान फूल लेइ रहइ अधारा॥
सावँ-भुअंगिनि रोवाँवली। नाभी निकसि कवँल कहँ चली॥
आइ दुहूँ नारँग बिच भई। देखि मजूर ठमकि रहि गई॥
जनउँ चढी भवँरन्ह कइ पाँती। चंदन-खाँभ बास गइ माँती॥
कइ कालिंदरि बिरह सताई। चलि पयाग अरइल बिच आई॥
नाभी कुंडर बानारसी। सउँह को होइ मीचु तेहि बसी॥
सिर करवत तन करसी (लेइ लेइ) बहुत सीझ तेइ आस।
बहुत धूवँ घुँटि मुए देखे उतर न देइ निरास॥ ११६॥

बइरिनि पीठि लीन्ह वेंइ पाछे। जनु फिरि चली अपछरा काछे॥
मलयागिरि कइ पीठि सँवारे। बेनी नाग चढा जनु कारे॥
लहरइ देत पीठि जनु चढा। चीर ओढावा केँचुलि मढा॥
दहुँ का कहँ अस बेनी कीन्ही। चंदन बास भुअंगइ लीन्ही॥
किरिसुन करा चढा ओहि माँथे। तब सो छूट अब छूट न नाथे॥
कारे कवँल गहे मुख देखा। ससि पाछे जनु राहु बिसेखा॥
को देखइ पावइ वह नागू। सो देखइ माँथहि मनि भागू॥

पंनग पंकज मुख गहे खंजन तहाँ बईठ।
छात सिँघासन राज धन ता कहँ होइ जो डीठ॥ ११७॥

लंक पुहुमि अस आहि न काहू। केहरि कहउँ न ओहि सरि ता-हू॥
बसा लंक बरनइ जग झीनी। तेहि तइँ अधिक लंक वह खीनी॥
परिहँसि पिअर भए तेहि बसा। लिए डंक लोगहि कहँ डसा॥
मानउँ नलिनि खंड दुइ भए। दुहुँ बिच लंक तार रहि गए॥
हिअ सो मोड चलइ वह तागा। पइग देत कित सहि सक लागा॥
छुदर-घंट मोहहिँ नर राजा। इँदर-अखाड आइ जनु बाजा॥
मानउँ बीन गहे काविँनी। गाओहिँ सबइ राग रागिनी॥

सिंघ न जीतइ लंक सरि हारि लीन्ह बन बास।
तेहि रिस रकत पिअइ मनुस खाइ मारि कइ माँस॥ ११८॥

नाभी कुँडर सो मलय-समीरू। समुद भवँर जस भवँइ गँभीरू॥
बहुतइ भवँर बवँडर भए। पहुँचि न सके सरग कहँ गए॥
चंदन माँझ कुरंगिनि खोजू। दहुँ को पाउ को राजा भोजू॥
को ओहि लागि हेवँचल सीझा। का कहँ लिखी अइस को रीझा॥
तीवइ कवँल-सु-गंध सरीरू। समुद लहरि सोहइ तन-चीरू॥
झूलहिँ रतन पाट के झोँपा। साजि मयन दहुँ का पहँ कोपा॥
अबहिँ सो अहइ कवँल कइ करी। न जनउँ कवनु भवँर कहँ धरी॥

बेधि रहा जग बासना परमल मेद सु-गंध।
तेहि अरघानि भवँर सब लुबुधे तजहिँ न बंध ॥ ११९ ॥
बरनउँ नितँब लंक कइ सोभा। अउ गज-गवँन देखि सब लोभा ॥
जुरे जंघ सोभा अति पाए। केला खाँभ फेरि जनु लाए ॥
कँवल-चरन अति-रात बिसेखी। रहइ पाट पर पुहुमि न देखी ॥
देऔता हाथ हाथ पगु लेहीँ। जहँ पगु धरइ सीस तहँ देहीँ ॥
माँथइ भाग को दहुँ अस पावा। कवँल-चरन लेइ सीस चढावा ॥
चूरा चाँद सुरुज उँजिआरा। पाइल बीच करहिँ झनकारा ॥
अनवट बिछिआ नखत तराईँ। पहुँचि सकइ को पाइन ताईँ ॥
बरनि सिँगार न जानेउँ नखसिख जइस अभोग।
तस जग किछू न पाएउँ उपम देउँ ओहि जोग ॥ १२० ॥

इति नखसिख खंड ॥ १० ॥

---

## अथ पेम खंड ॥ ११ ॥

सुनत-हि राजा गा मुरुछाई । जानउँ लहरि सुरुज कइ आई ॥
पेम-घाओ दुख जान न कोई । जेहि लागइ जानइ पइ सोई ॥
परा सो पेम-समुंद अपारा । लहरहिँ लहर होइ बिसँभारा ॥
बिरह भवँर होइ भाउँरि देई । खन खन जीउ हिलोरा लेई ॥
खनहिँ निसाँस बूडि जिउ जाई । खनहिँ उठइ निसँसइ बउराई ॥
खनहिँ पीत खन होइ मुख सेता । खनहिँ चेत खन होइ अचेता ॥
कठिन मरन तइँ पेम-बेवसथा । ना जिउ जाइ न दसउँ-अवसथा ॥
जनउँ लोहारइ लीन्ह जिउ हरइ तरासइ ताहि ।
एतना बोल न आओ मुख करइ तराहि तराहि ॥ १२१ ॥
जहँ लगि कुटुँब लोग अउ नेगी । राजा राइ आए सब बेगी ॥
जावँत गुनी गारुरी आए । ओझा बइद सयान बोलाए ॥
चरचहिँ चेसटा परखहिँ नारी । निअर नाहिँ ओखद तेहि बारी ॥
हइ राजहि लखिमन कइ करा । सकति-बान मोहइ हिए परा ॥
तहँ सो राम हनिवँत बडि दूरी । को लेइ आउ सजीअनि मूरी ॥
बिनउ करहिँ जेते गढ-पती । का जिउ कीन्ह कउनि मति मती ॥
कहउ सो पीर काहि बिनु खाँगा । समुद सुमेरु आउ तुम्ह माँगा ॥
धावन तहाँ पठावहु देहु लाख दस रोक ।
हइ सो बेल जेहि बारी आनहु सबहिँ बरोक ॥ १२२ ॥

जो भा चेत उठा बइरागा । बाउर जनउँ सोइ अस जागा ॥
आवत जग बालक जस रोआ । उठा रोइ हा ग्यान सौ खोआ ॥
हउँ तो अहा अमर-पुर जहवाँ । इहाँ मरन-पुर आएउँ कहवाँ ॥
केइ उपकार मरन कर कीन्हा । सकति हँकारि जीउ हरि लीन्हा ॥
सोअत अहा जहाँ सुख साखा । कस न तहाँ सोअत बिधि राखा ॥
अब जिउ तहाँ इहाँ तन सूना । कब लगि रहइ परान बिहूना ॥
जो जिउ घटिहि काल के हाथा । घटन नीक पइ जीअन साथा ॥
अहुठ हाथ तन सरवर हिआ कवँल तेहि माँह ।
नयनहिँ जानउँ नीअरे कर पहुँचत अउगाह ॥ १२३ ॥
सवन्द कहा मन समुझहु राजा । काल सेति कइ जूझ न छाजा ॥
ता सउँ जूझ जात जो जीता । जात न किसुन तजी गोपीता ॥
अउ न नेहु काहू सउँ कीजिअ । नाउँ मीठ खाए जिउ दीजिअ ॥
पहिलइ सुख नेहहि जब जोरा । पुनि होइ कठिन निबाहत ओरा ॥
अहुठ हाथ तन जइस सुमेरू । पहुँचि न जाइ परा तस फेरू ॥
गगन दिसिट सो जाइ पहूँचा । पेम अदिसिट गगन तइँ ऊँचा ॥
धुव तइँ ऊँच पेम-धुव ऊआ । सिर देइ पाउँ देइ सो छूआ ॥
तुम्ह राजा अउ सुखिआ करहु राज सुख भोग ।
एहि रे पंथ सौ पहुँचइ सहइ जौ दुख बीओग ॥ १२४ ॥
सुअइ कहा सुनु मो सउँ राजा । करब पिरीति कठिन हइ काजा ॥
तुम्ह अब-हीँ जेइअ घर पोई । कवँल न बइठ बइठ तहँ कोई ॥
जानहिँ भवँर जौ तेहि पँथ लूटे । जीउ दीन्ह अउ दिएउ न छूटे ॥
कठिन आहि सिंघल कर राजू । पाइअ नाहिँ राज के साजू ॥
ओहि पँथ जाइ जौ होइ उदासी । जोगी जती तपा सनिआसी ॥
जोग जोरि वह पाइत भोगू । तजि सौ भोग कोइ करत न जोगू ॥
तुम्ह राजा चाहहु सुख पावा । जोगी भोगिहि कित बनि आवा ॥

साधहि सिद्धि न पाइअ जउ लहि साध न तप्प ।
सो पइ जानइ बापुरा सीस जौं करइ कलप्प ॥ १२५ ॥
का भा जोग कहानी कथे । निकसु न घीउ बाजु दधि मथे ॥
जउ लहि आप हेराइ न कोई । तउ लहि हेरत पाउ न सोई ॥
पेम पहार कठिन बिधि गढा । सो पइ चढइ सीस सउँ चढा ॥
पंथ सूरि कर उठा अँकूरू । चोर चढइ कइ चढ मनसूरू ॥
तुइँ राजा का पहिरसि कंथा । तोर-इ घरहि माँझ दस पंथा ॥
काम करोध तिसिना मद माया । पाँच-उ चोर न छाडहिँ काया ॥
नउ सेँधइ जेहि घर मँझिआरा । घर मूसहिँ निसि कइ उँजिआरा ॥
अजहूँ जाग अजाना होत आउ निसि भोर ।
पुनि किछु हाथ न लागिहइ मूसि जाहिँ जब चोर ॥ १२६ ॥
सुनि सो बात राजा मन जागा । पलक न मार टकटका लागा ॥
नयनहिँ ढरहिँ मोति अउ मूँगा । जस गुड खाइ रहा होइ गूँगा ॥
हिअ कइ जोति दीप वह सूझा । यह जो दीप अँधेरा बूझा ॥
उलटि दिसिटि माया सउँ रूठी । पलटि न फिरइ जानि कइ झूठी ॥
जउ पइ नाहीँ असथिर दसा । जग उजार का कीजिअ बसा ॥
गुरू बिरह-चिनगी पइ मेला । जो सुलगाइ लेइ सो चेला ॥
अब कइ पनिग भिरिँग कइ करा । भवँर होउँ जेहि कारन जरा ॥
फूल फूल फिरि पूँछउँ जो पहुँचउँ वह केत ।
तन नेउछाउरि कइ मिलउँ जउँ मधुकर जिउ देत ॥ १२७ ॥

इति पेम खंड ॥ ११ ॥

## अथ जोगी खंड ॥ १२ ॥

तजा राज राजा भा जोगी । अउ किँगरी कर गहेउ बिओगी ॥
तन बिसँभर मन बाउर लटा । उरुझा पेम परी सिर जटा ॥
चंद-बदन अउ चंदन देहा । भसम चढाइ कीन्ह तन खेहा ॥
मेखल सीँगी चकर धँधारी । जोगोटा रुदराछ अधारी ॥
कंथा पहिरि डंड कर गहा । सिद्ध होइ कहँ गोरख कहा ॥
मुँदरा स्रवन कंठ जप-माला । कर उदपान काँध बघ-छाला ॥
पावँरि पाँय लीन्ह सिर छाता । खप्पर लीन्ह भेस कइ राता ॥
चला भुगुति माँगइ कहँ साजि कया तप जोग ।
सिद्ध होउँ पदुमावति (पाए) हिरदइ जेहि क बिओग ॥ १२८ ॥

गनक कहहिँ गनि गवँन न आजू । दिन लेइ चलहु होइ सिध काजू ॥
पेम-पंथ दिन घडी न देखा । तब देखइ जब होइ सरेखा ॥
जेहि तन पेम कहाँ तेहि माँसू । कया न रकत न नयनन्ह आँसू ॥
पंडित भूल न जानइ चालू । जीउ लेत दिन पूँछ न कालू ॥
सती कि बउरी पूँछइ पाँडे । अउ घर पइठि न सइँतइ भाँडे ॥
मरइ जौ चलइ गंग-गति लेई । तेहि दिन कहाँ घडी को देई ॥
मइँ घर-बार कहाँ कर पावा । घर काया पुनि अंत परावा ॥
हउँ रे पखेरू पंखी जेहि बन मोर निबाहु ।
खेलि चला तेहि बन कहँ तुम्ह आपन घर जाहु ॥ १२९ ॥

चहुँ दिस आनि साँटिया फेरी। भइ कटकाई राजा केरी॥
जावँत अहहिँ सकल उरगाना। साँबर लेहु दूर हइ जाना॥
सिंघल-दीप जाइ सब चाहा। मोल न पाउब जहाँ बेसाहा॥
सब निबहइ तहँ आपुन साँटी। साँटी बिनु सो रह मुख माटी॥
राजा चला साजि कइ जोगू। साजउ बेगि चलउ सब लोगू॥
गरब जौ चढ़ेहु तुरइ कइ पीठी। अब भुइँ चलहु सरग सउँ डीठी॥
मंतर लेहु होहु सँग-लागू। गुदर जाइ सब होहिहिँ आगू॥
का निचिंत रे मानुसइ अपनी चिंता आछ।
लेहु सजुग होइ अगुमन पुनि पछिताउ न पाछ॥ १३० ॥
बिनवँइ रतन-सेन कइ माया। माथइ छात पाट निति पाया॥
बेलसहु नउ लख लच्छि पिआरी। राज छाडि जनि होहु भिखारी॥
निति चंदन लागइ जेहि देहा। सो तन देखि भरत अब खेहा॥
सब दिन रहेहु करत तुम्ह भोगू। सो कइसइ साधब तप जोगू॥
कइसइ धूप सहब बिनु छाँहा। कइसइ नीँद परिहि भुइँ माँहा॥
कइसइ ओढब काँथरि कंथा। कइसइ पाउँ चलब तुम्ह पंथा॥
कइसइ सहब खनहि खन भूखा। कइसइ खाब कुरुकुटा रूखा॥
राज पाट दर परिगह तुम-हीँ सउँ उँजिआर।
बइठि भोग रस मानहु कइ न चलहु अँधिआर॥ १३१ ॥
मोहिँ यह लोभ सुनाउ न माया। का कर सुख का कर यह काया॥
जो निआन तन होइहि छारा। माटी पोखि मरइ को भारा॥
का भूलउँ एहि चंदन चोवा। बइरी जहाँ अंग के रोवाँ॥
हाथ पाउँ सरवन अउ आँखी। ए सब भरहिँ आपु पुनि साखी॥
सूत सूत तन बोलहिँ दोखू। कहु कइसइ होइहि गति मोखू॥
जउ भल होत राज अउ भोगू। गोपिचंद नहिँ साधत जोगू॥
उह-उ सिसिटि जउ देख परेवा। तजा राज कजरी-बन सेवा॥

देखि अंत अस होइहइ गुरू दीन्ह उपदेस।
सिंघल-दीप जाव मइँ माता मोर अदेस॥ १३२॥
रोअहिँ नाग-मती रनिवासू। केइ तुम्ह कंत दीन्ह बन-बासू॥
अब को हमहिँ करिहि भोगिनी। हम-हूँ साथ होब जोगिनी॥
कइ हम लावहु अपनइ साथा। कइ अब मारि चलहु सइँ हाथा॥
तुम्ह अस बिछुरइ पीउ पिरीता। जहवाँ राम तहाँ सँग सीता॥
जब लहि जिउ सँग छाड न काया। करिहउँ सेव पखरिहउँ पाया॥
भलें-हि पदुमिनी रूप अनूपा। हम तइँ कोइ न आगरि रूपा॥
भवँइ भलहिँ पुरुखन्ह कइ डीठी। जिन्ह जाना तिन्ह दीन्ह न पीठी॥
देहिँ असीस सबइ मिलि तुम्ह माँथइ निति छात।
राज करहु गढ चितउर राखहु पिअ अहिवात॥ १३३॥
तुम्ह तिरिआ मति हीन तुम्हारी। मूरुख सो जौ मतइ घर नारी॥
राघउ जो सीता सँग लाई। रावँन हरी कउन सिधि पाई॥
यह संसार सुपन जस मेरा। अंत न आपन को कैहि केरा॥
राजा भरथरि सुनि न अजानी। जैहि के घर सोरह सइ रानी॥
कुचन्ह लिए तरवा सौहराई। भा जोगी कौउ संग न लाई॥
जोगिहि कहा भोग सउँ काजू। चहइ न मेहरी चहइ न राजू॥
जूड कुरुकुटा पइ भखु चहा। जोगिहि तात भात सउँ कहा॥
कहा न मानइ राजा तजी सबाइँ भीर।
चला छाडि सब रोअत फिरि कइ देइ न धीर॥ १३४॥
रोअइ मता न बहुरइ बारा। रतन चला जग भा अँधिआरा॥
बार मोर रज बाउर-रत्ता। सो लेइ चला सुआ परवत्ता॥
रोअहिँ रानी तजहिँ पराना। फोरहिँ बलइँ करहिँ खरिहाना॥
चूरहिँ गिउ-अभरन अउ हारू। अब हम का कहँ करब सिँगारू॥
जा कहँ कहीँ रहसि कइ पीऊ। सोई चला का कर यह जीऊ॥

मरइ चहहिँ पइ मरइ न पावहिँ । उठइ आगि सब लोग बुझावहिँ ॥
घरी एक सुठि भएउ अँदोरा । पुनि पाछइ बीता होइ रोरा ॥
टूट मनइ नउ मोती फूट मनइ दस काँच ।
लीन्ह समेटि सब अभरन होइ गा दुख कर नाँच ॥ १३५ ॥
निकसा राजा सिंगी पूरी । छाडि नगर मेला होइ दूरी ॥
राए रंक सब भए बिओगी । सोरह सहस कुअँर भए जोगी ॥
माया मोह हरी सइँ हाथा । देखेंन्हि बूझि निआन न साथा ॥
छाडेन्हि लोग कुटुँब सब कोऊ । भए निनार दुख सुख तजि दोऊ ॥
सवँरइ राजा सोई अकेला । जेहि रे पंथ खेलइ होइ चेला ॥
नगर नगर अउ गाउँहि गावाँ । चला छाडि सब ठाउँहि ठावाँ ॥
का कर घर का कर मढ-माया । ता कर सब जा कर जिउ काया ॥
चला कटक जोगिन्ह कर कइ गेरुआ सब भेसु ।
कोस बीस चारि-हुँ दिसि जानउँ फूला टेँसु ॥ १३६ ॥
आगइ सगुन सगुनिअइ ताका । दहिउ माँछ रूपइ कर टाका ॥
भरे कलस तरुनी चलि आई । दहिउ लेहु ग्वालिनि गोहराई ॥
मालिनि आइ मउर लेइ गाँथइ । खंजन बइठ नाग के माँथइ ॥
दहिनइ मिरिग आइ गा धाई । प्रतीहार बोला खर बाईँ ॥
बिरिख सवँरिआ दाहिन बोला । बाईँ दिसि गीदर तहँ डोला ॥
बाएँ अकासी धोबइनि आई । लोवा दरस आइ देखराई ॥
बाएँ कुररी दहिनइ कूचा । पहुँचइ भुगुति जइस मन रूचा ॥
जा कहँ सगुन होहिँ अस अउ गवँनइ जेहि आस ।
असट-उ महासिद्धि तेहि जस कवि कहा बिआस ॥ १३७ ॥
भएउ पयान चला पुनि राजा । सिंगि-नाद जोगिन्ह कर बाजा ॥
कहहिँ आजु किछु थोर पयाना । काल्हि पयान दूरि हइ जाना ॥
ओहि मेलान जउ पहुँचइ कोई । तब हम कहब पुरुख भल सोई ॥

हहिँ आगइ परवत कइ पाटी। बिखम पहार अगम सुठि घाटी॥
बिच बिच नदी खोह अउ नारा। ठाउँहि ठाउँ उठहिँ बटपारा॥
हनुवँत केर सुनब पुनि हाँका। दहुँ को पार होइ को थाका॥
अस मन जानि सँभारहु आगू। अगुआ केर होहु पछ-लागू॥
करहिँ पयान भोर उठि पंथ कोस दस जाहिँ।
पंथी पंथा जे चलहिँ ते का रहहिँ औनाहिँ॥ १३८॥
करहु दिसिटि थिर होहु बटाऊ। आगू देखु धरहु भुइँ पाऊ॥
जो रे उबट होइ परहिँ भुलाने। गए मारे पँथ चलहिँ न जाने॥
पायन्ह पहिरि लेहु सब पवँरी। काँट चुभइ न गडइ अँकरवरी॥
परेउ आइ अब बन-खँड माहाँ। डंडाकरन बीझ-बन जाहाँ॥
सघन ढाँख-बन चहुँ दिसि फूला। बहु दुख मिलिहि उहाँ कर भूला॥
झाँखर जहाँ सो छाडहु पंथा। हिलगि मकोइ न फारहु कंथा॥
दहिनइ बिदर चँदेरी बाएँ। दहुँ कहि होब बाट दुहुँ ठाएँ॥
एक बाट गइ सिंघल दोसर लंक समीप।
हहिँ आगइ पँथ दूअऊ दहुँ गवँनब केहि दीप॥ १३९॥
तत-खन बोला सुआ सरेखा। अगुआ सोई पंथ जेइ देखा॥
सो का उडइ न जेहि तन पाँखू। लेइ सो पलासहि बोडइ साखू॥
जस अंधा अंधइ कर संगी। पंथ न पाउ होइ सह-लंगी॥
सुनु मति काज चहसि जउ साजा। बीजा-नगर बिजइ-गिरि राजा॥
पूँछहु जहाँ गोँड अउ कोला। तजु बाएँ अँधिआर खटोला॥
दक्खिन दहिनइ रहहिँ तिलंगा। उत्तर माँझहि करहकटंगा॥
माँझ रतनपुर सीह-दुआरा। झारखंड देइ बाउँ पहारा॥
आगइ बाउँ उडइसा बाएँ देहु सो बाट।
दहिनावरत देइ कइ उतरु समुद के घाट॥ १४०॥

इति जोगी खंड॥ १२॥

---

## अथ राजा-गजपति-संवाद खंड ॥ १३ ॥

होत पयान जाइ दिन केरा। मिरगारन महँ होत बसेरा॥
कुस-साँथरि भइ सेज सुपेती। करवट आइ बनी भुइँ सेती॥
कया मइल तस पुहुमि मलीजइ। चलि दस कोस ओस तन भीजइ॥
ठावँ ठावँ सब सोअहिँ चेला। राजा जागइ आपु अकेला॥
जेहि के हिअइ पेम-रँग जामा। का तेहि भूख नीँद बिसरामा॥
बन अँधिआर रइनि अँधिआरी। भादउ बिरह भएउ अति भारी॥
किँगरी हाथ गहे बइरागी। पाँच तंत धुनि यह एक लागी॥
नयन लागु तेहि मारग पदुमावति जेहि दीप।
जइस सेवातिहि सेवई बन चातक जल सीप॥ १४१॥
मासेक लाग चलत तेहि बाटा। उतरे जाइ समुद के घाटा॥
रतन-सेन भा जोगी जती। सुनि भेँटइ आवा गज-पती॥
जोगी आपु कटक सब चेला। कवन दीप कहँ चाहहिँ खेला॥
भलेहिँ आए अब माया कीजिअ। पहुनाई कहँ आएसु दीजिअ॥
सुनहु गज-पती उतरु हमारा। हम तुम्ह एक-इ भाउ निनारा॥
नेवतहु तेहि जेहि महँ यह भाऊ। जो निरभउ तेहि लाउ नसाऊ॥
इह-इ बहुत जउ बोहित पावउँ। तुम्ह तइँ सिंघल-दीप सिधावउँ॥
जहाँ मोहिँ निजु जाना कटक होउँ लेइ पार।
जउ रे जिअउँ तब लेइ फिरउँ मरउँ त ओहि के बार॥ १४२॥

गज-पति कहा सीस पर माँगा। ग्रतनी बोलि न होइहि खाँगा॥
ए सब देउँ आनि नउ-गढे। फूल सोई जो महेसहि चढे॥
पइ गोसाइँ सउँ एक बिनाती। मारग कठिन जाब केहि भाँती॥
सात समुदर असूझ अपारा। मारहिँ मगर मच्छ घरिआरा॥
उठइ लहरि नहिँ जाइ सँभारी। भागहिँ कोइ निबहइ बइपारी॥
तुम्ह सुखिआ अपनइ घर राजा। ग्रत जोखीउँ सहहु केहि काजा॥
सिंघल-दीप जाइ सो कोई। हाथ लिए आपन जिउ होई॥
खार खीर दधि जल-उदधि सुर किलकिला अकूत।
को चढि नाँघइ समुद ए (सात-उ) हइ का कर अस बूत॥ १४३॥
गज-पति यह मन-सकती सीऊ। पइ जेहि पेम कहाँ तेहि जीऊ॥
जो पहिलइ सिर देइ पगु धरई। मूए केरि मीचु का करई॥
सुख सँकलपि दुख साँवरि लीन्हा। तउ पयान सिंघल कहँ कीन्हा॥
भवँर जान पइ कवँल पिरीती। जेहि महँ बिथा पेम कइ बीती॥
अउ जेइ समुद पेम कर देखा। तेइ ग्रहि समुद बूँद परि-लेखा॥
सात समुद सत कीन्ह सँभारू। जउ धरती का गरुअ पहारू॥
जेइ पइ जिउ बाँधा सत बेरा। बरु जिउ जाइ फिरइ नहिँ फेरा॥
रंग नाथ हउँ जा कर हाथ ओही के नाथ।
गहे नाथ सो खाँचई फेरत फिरइ न माथ॥ १४४॥
पेम-समुदर अइस अउगाहा। जहाँ न वार न पार न थाहा॥
जउ वह समुद गाह ग्रहि परे। जउ अउगाह हंस हिअ तरे॥
हउँ पदुमावति कर भिख-मंगा। दिसिटि न आउ समुद अउ गंगा॥
जेहि कारन गिउ काँथरि-कंथा। जहाँ सो मिलइ जाउँ तेहि पंथा॥
अब ग्रहि समुद परेउँ होइ मरा। पेम मोर पानी कइ करा॥
मर होइ बहा कतहुँ लेइ जाऊ। ओहि के पंथ कोउ धरि खाऊ॥
अस मन जानि समुद महँ परऊँ। जउ कोइ खाइ बेगि निसतरऊँ॥

सरग सीस धर धरती हिआ सो पेम-समुंद ।
नयन कउडिआ होइ रहे लेइ लेइ उठहिँ सो बुंद ॥ १४५ ॥
कठिन विओग जोग दुख-दाहू । जरत मरत होइ ओर निबाहू ॥
डर लज्जा तहँ दुअ-उ गवाँनी । देखइ किछू न आगि न पानी ॥
आगि देखि ओहि आगइ धावा । पानि देखि तेहि सउँह धसावा ॥
जस बाउर न बुझाए बूझा । जउनहि भाँति जाइ का सूझा ॥
मगर मच्छ डर हिअइ न लेखा । आपुहि चहइ पारभा देखा ॥
अउ न खाहिँ ओहि सिंघ सेँ दूरा । काठ-हु चाहि अधिक सो झूरा ॥
काया माया संग न आथी । जेहि जिउ सउँपा सोई साथी ॥
जो किछु दरब अहा सँग दान दीन्ह संसार ।
का जानी केहि सत सती दइउ उतारइ पार ॥ १४६ ॥
धनि जीअन अउ ता कर हीआ । ऊँच जगत महँ जा कर दीआ ॥
दिआ सो सब जप तप उपराहीँ । दिआ बराबर जग किछु नाहीँ ॥
एक दिआ तइँ दस-गुन लाहा । दिआ देखि सब जग मुख चाहा ॥
दिआ करइ आगइ उँजिआरा । जहाँ न दिआ तहाँ अँधिआरा ॥
दिआ मँदिर निसि करइ अँजोरा । दिआ नाहिँ घर मूसहिँ चोरा ॥
हातिम करन दिआ जो सीखा । दिआ रहा धरमिन्ह महँ लीखा ॥
दिआ सो काज दुहूँ जग आवा । इहाँ जो दिआ ओही जग पावा ॥
निरमर पंथ कीन्ह तिन्ह जिन्ह रे दिआ किछु हाथ ।
किछु न कोइ लेइ जाइहि दिआ जाइ पइ साथ ॥ १४७ ॥
सत न डोल देखा गज-पती । राजा दत्त सत्त दुहुँ सती ॥
आपुन नाहिँ कया पइ कंथा । जीउ दीन्ह अगुमन तेहि पंथा ॥
निहचइ चला भरम डर खोई । साहस जहाँ सिद्ध तहँ होई ॥
निहचइ चला छाडि कइ राजू । बोहित दीन्ह दीन्ह सब साजू ॥
चढा बेगि अउ बोहित पेले । धनि वेइ पुरुख पेम-पँथ खेले ॥

पेम-पंथ जउ पहुँचइ पारा । बहुरि न आइ मिलइ तेहि छारा ॥
तिन्ह पावा ऊतिम कबिलासू । जहाँ न मीचु सदा सुख बासू ॥
एहि जीअन कइ आस का जस सपना तिल आधु ।
मुहमद जिअत-हि जे मुए तिन्ह पुरुखन्ह कहँ साधु ॥ १४८ ॥

इति राजा-गजपति-संवाद खंड ॥ १३ ॥

---

## अथ बोहित खंड ॥ १४ ॥

जस रथ रेँगि चलइ गज ठाटी। बोहित चले समुद गे पाटी॥
धावहिँ बोहित मन उपराहीँ। सहस कोस एक पल महँ जाहीँ॥
समुद अपार सरग जनु लागा। सरग न घालि गनइ बइरागा॥
ततखन चाल्ह एक देखरावा। जनु धवला-गिरि परवत आवा॥
उठी हिलोर जौ चाल्ह नराजी। लहरि अकास लागि भुइँ बाजी॥
राजा सेँति कुँअर सब कहहीँ। अस अस मच्छ समुद महँ अहहीँ॥
तेहि रे पंथ हम चाहहिँ गवँना। होहु सँजूत बहुरि नहिँ अवना॥
गुरु हमार तुम्ह राजा हम चेला तुम्ह नाथ।
जहाँ पाउँ गुरु राखइ चेला राखइ माँथ॥ १४९॥
केवट हँसे सो सुनत गवेँजा। समुद न जानु कुआँ कर मेँजा॥
यह तउ चाल्ह न लागइ कोहू। का कहिहहु जब देखिहहु रोहू॥
अब-हीँ तइँ तुम्ह देखे नाहीँ। जेहि मुख अइसे सहस समाहीँ॥
राज-पंखि तेहि पर मेँडराहीँ। सहस कोस जेहि कइ परिछाहीँ॥
जेइ वेइ मच्छ ठोर गहि लेहीँ। सावक-मुख चारा लेइ देहीँ॥
गरजइ गगन पंखि जउ बोलहिँ। डोलहिँ समुद डयन जउ डोलहिँ॥
तहाँ न चाँद न सुरुज असूझा। चढइ सो जो अस अगुमन बूझा॥
दस महँ एक जाइ कोइ करम धरम सत नेम।
बोहित पार होइहि जउ तउ कूसल अउ खेम॥ १५०॥

राजइ कहा कीन्ह सो पेमा। जेहि रे कहाँ कर कूसल खेमा ॥
तुम्ह खेवहु जउ खेवइ पारहु। जइसइ आपु तरहु मोहिँ तारहु ॥
मोँहि कूसल कर सोच न ओता। कुसल होत जउ जनम न होता ॥
धरती सरग जाँत पट दोऊ। जो तेहि बिच जिउ बाँच न कोऊ ॥
हउँ अब कुसल एक पइ माँगउँ। पेम-पंथ सत बाँधि न खाँगउँ ॥
जउ सत हिअ तउ नयनहिँ दीआ। समुद न डरइ पइठि मरजीआ ॥
तहँ लगि हेरउँ समुद ढिंढोरी। जहँ लगि रतन पदारथ जोरी ॥
सपत पतार खोजि जस काढेउ बेद गरंथ।
सात सरग चढि धावउँ पदुमावति जेहि पंथ ॥ १५१ ॥

इति बोहित खंड ॥ १४ ॥

## अथ सात-समुद्र खंड ॥ १५ ॥

सायर तरइ हिअइ सत पूरा । जउ जिउ सत कायर पुनि सूरा ॥
तेहि सब बोहित पूर चलाए । जेहि सत पवन पंख जनु लाए ॥
सत साथी सत गुरु सहिवारू । सतइ खेइ लेइ लावइ पारू ॥
सतइ ताकु सब आगू पाछू । जहँ जहँ मगर मच्छ अउ काछू ॥
उठइ लहरि जनु ठाढ पहारा । चढइ सरग अउ परइ पतारा ॥
डोलहिँ बोहित लहरइँ खाहीँ । खन तरकहिँ खन होहिँ उपराहीँ ॥
राजइ सो सत हिरदइ बाँधा । जेहि सत टेकि करइ गिरि काँधा ॥
खार समुद सो नाँघा आए समुद जहँ खीर ।
मिले समुद वेइ सात-उ बेहर बेहर नीर ॥ १५२ ॥
खीर-समुद का बरनउँ नीरू । सेत सरूप पिअत जस खीरू ॥
उलथहिँ मानिक मोती हीरा । दरब देखि मन होइ न थीरा ।
मनुआ चाह दरब अउ भोगू । पंथ भुलाइ विनासइ जोगू ॥
जोगी मनहिँ उह-इ रिस मारइ । दरब हाथ कइ समुद पवारइ ॥
दरब लेइ सो असथिर राजा । जो जोगी तेहि के केहि काजा ॥
पंथिहि पंथ दरब रिपु होई । ठग बटपार चोर सँग सोई ॥
पंथी सो जो दरब सउँ रूसे । दरब समेटि बहुत अस मूसे ॥
खीर-समुद सब नाँघा आए समुद दधि माँह ।
जो हहिँ नेह क बाउर ना तेहि धूप न छाँह ॥ १५३ ॥

दधि समुदर देखत तस डहा। पेम क लुबुध दगध इमि सहा ॥
पेम जौं डाढा धनि वह जीऊ। दधि जमाइ मँथि काढइ घीऊ ॥
दधि एक बूँद जाम सब खीरू। काँजी बूँद बिनासइ नीरू ॥
साँस डीढ मन-मँथनी गाढी। हिअइ चोट बिनु फूट न साढी ॥
जेहि जिउ पेम चँदन तेहि आगी। पेम बिहून फिरइ डरि भागी ॥
पेम क आगि जरइ जउ कोई। ता कर दुख न अँबिरथा होई ॥
जो जानइ सत आपुहि जारा। निसत हिअइ सत करइ न पारा ॥
दधि समुंद पुनि पार भे पेमहि कहाँ सँभार।
भावइ पानी सिर परइ भावइ परहिँ अँगार ॥ १५४ ॥
आए उदधि समुदर अपारा। धरती सरग जरइ तेहि झारा ॥
आगि जौं उपनी उह-इ समुंदा। लंका जरी उह-इ एक बुंदा ॥
बिरह जौं उपना उह-ई काढा। खन न बुझाइ जगत तस बाढा ॥
जिन्ह सौं बिरह तेहि आगि न डीठी। सउँह जरइ फिरि देइ न पीठी ॥
जग महँ कठिन खरग कइ धारा। तेहि तइँ अधिक बिरह कइ झारा ॥
अगम पंथ जउ अइस न होई। साधि किए पावइ सब कोई ॥
तेहि रे समुद महँ राजा परा। चहइ जरा पइ रोवँ न जरा ॥
तलफइ तेल कराह जिमि इमि तलफइ सब नीर।
यह जौं मलय-गिरि पेम का बेधा समुद समीर ॥ १५५ ॥
सुरा समुद महँ राजा आवा। महुआ मद-छाता देखरावा ॥
जो तेहि पिअइ सौं भावँरि लेई। सीस फिरइ पँथ पइगु न देई ॥
पेम-सुरा जेहि के जिअ माहाँ। कित बइठइ महुआ की छाहाँ ॥
गुरु के पास दाख रस रसा। बइरी बबुर मारि मन कसा ॥
बिरहइ दगधि कीन्ह तन भाठी। हाड जराइ दीन्ह जस काठी ॥
नयन नीर सउँ पोती किआ। तस मद चुआ बरा जउँ दिआ ॥
बिरह सुरागनि भूँजइ माँसू। गिरि गिरि परहिँ रकत कइ आँसू ॥

मुहमद मद जौ परेम का गए दीप तहँ राखि।
सीस न देइ पतंग होइ तउ लहि जाइ न चाखि ॥ १५६ ॥
पुनि किलकिला समुद महँ आए। गा धीरज देखत डरु खाए ॥
भा किलकिल अस उठइ हलोरा। जनु अकास टूटइ चहुँ ओरा ॥
उठइ लहरि परबत कइ नाईं। होइ फिरइ जोजन लख ताईं ॥
धरती लेत सरग लहि बाढा। सकल समुद जानउँ भा ठाढा ॥
नीर होइ तर ऊपर सोई। महा-अरंभ समुद जस होई ॥
फिरत समुद जोजन लख ताका। जइसइ फिरइ कोम्हार क चाका ॥
भा परलउ निअराना जउ-हीं। मरइ सो ता कहँ परलउ तउ-हीं ॥
गइ अउसान सबहिं कइ देखि समुद कइ बाढि।
निअर होत जनु लीलइ रहा नयन अस काढि ॥ १५७ ॥
हीरा-मनि राजा सउँ बोला। इह-ई समुद आहि सत-डोला ॥
सिंघल-दीप जो नाहिं निबाहू। इह-इ ठावँ साँकर सब काहू ॥
इह-इ किलकिला समुद गँभीरू। जेहि गुन होइ सो पावइ तीरू ॥
इह-इ समुदर-पंथ मँझ-धारा। खाँडइ कइ असि धार निरारा ॥
तीस सहसर कोस कइ पाटा। तस साँकर चलि सकइ न चाँटा ॥
खाँडइ चाहि पइनि पइनाई। बार चाहि पातरि पतराई ॥
इह-इ ठावँ कहँ गुरु सँग लीजिअ। गुरु सँग होइ पार तउ कीजिअ ॥
मरन जिअन एही पँथ एही आस निरास।
परा सो गएउ पतारहि तरा सो गा कबिलास ॥ १५८ ॥
राजइ दीन्ह कटक कहँ बीरा। सु-पुरुख होहु करहु मन धीरा ॥
ठाकुर जेहि क सूर भा कोई। कटक सूर पुनि आपु-हि होई ॥
जउ लहि सती न जिउ सत बाँधा। तउ लहि देइ कहार न काँधा ॥
पेम-समुद महँ बाँधा बेरा। एइ सब समुद बूँद जेहि केरा ॥
ना हउँ सरग क चाहउँ राजू। ना मोहिं नरक सिंतें किछु काजू ॥

चाहउँ ओहि कर दरसन पावा। जेइ मोहिँ आनि पेम-पँथ लावा॥
काठहि काह गाढ का ढीला। बूड न समुद मगर नहिँ लीला॥
गहि समुदर धसि लीन्हेसि भा पाछइ सब कोइ।
कोइ काहू न सँभारई आपुनि आपुनि होइ॥ १५९॥
कोइ बोहित जस पवन उडाहीँ। कोई चमकि बीजु बर जाहीँ॥
कोई जस भल धाव तुखारू। कोई जइस बइल गरिआरू॥
कोई हरुअ जानु रथ हाँका। कोई गरुअ भार होइ थाका॥
कोई रेँगहिँ जानउँ चाँटी। कोई टूटि होहिँ सरि माटी॥
कोई खाहिँ पवन कर झोला। कोई करहिँ पात बर डोला॥
कोई परहिँ भवँर जल माँहा। फिरत रहहिँ कोइ देइ न बाँहा॥
राजा कर भा अगुमन खेवा। खेवक आगइ सुआ परेवा॥
कोइ दिन मिला सबेरई कोइ आवा पछ-राति।
जा कर जो हुत साजु जस सो उतरा तेहि भाँति॥ १६०॥
सतएँ समुद मानसर आए। सत जो कीन्ह सहस सिधि पाए॥
देखि मानसर रूप सोहावा। हिअ हुलास पुरइनि होइ छावा॥
गा अँधिआर रइनि मसि छूटी। भा भिनुसार किरिन रबि फूटी॥
असतु असतु साथी सब बोले। अंध जो अहे नयन बिधि खोले॥
कवँल बिगसि तहँ बिहँसी देही। भवँर दसन होइ होइ रस लेही॥
हँसहिँ हंस अउ करहिँ किरीरा। चुनहिँ रतन मुकुताहलि हीरा॥
जो अस साधि आव तप जोगू। पूजइ आस मान रस भोगू॥
भवँर जो मनसा मानसर लीन्ह कवँल रस आइ।
घुन जो हिआउ न कइ सका झूर काठ तस खाइ॥ १६१॥

इति सात-समुदर खंड॥ १५॥

---

## अथ सिंघल-दीप-भाउ खंड ॥ १६ ॥

पूँछा राजइ कहु गुरु सुआ। न जनउँ आजु कहा दहु उआ॥
पवन बास सीतल लेइ आवा। काया दहत चँदन जनु लावा॥
कब-हुँ न अइस जुडान सरीरू। परा अगिनि महँ मलय-समीरू॥
निकसत आउ किरिन रबि रेखा। तिमिर गए निरमर जग देखा॥
उठइ मेघ अस जानउँ आगइ। चमकइ बीजु गगन पर लागइ॥
तेहि ऊपर जनु ससि परगासा। अउ सो चाँद कचपची गरासा॥
अउरु नखत चहुँ दिसि उँजिआरी। ठावँहिँ ठावँ दीप अस बारी॥
अउरु दखिन दिसि निअर-हि कंचन मेरु देखाउ।
जनु बसंत रितु आवइ तस बसंत जग आउ॥ १६२॥
तूँ राजा जस बिकरम आदी। तूँ हरिचंद बइनु सत-बादी॥
गोपिचंद तुइँ जीता जोगा। अउ भरथरी न पूज बिओगा॥
गोरख सिद्धि दीन्ह तोहि हाथू। तारी गुरू मछंदर-नाथू॥
जीता पेम तैं पुहुमि अकासू। दिसिटि परा सिंघल कबिलासू॥
वेइ जो मेघ गढ लाग अकासा। बिजुरी कनइ कोट चहुँ पासा॥
तेहि पर ससि जो कचपचि भरा। राज-मँदिर सोनइ नग जरा॥
अउर-उ नखत कहेसि चहुँ पासा। सब रानिन्ह कइ आहि अवासा॥
गगन सरोवर ससि कवँल कुमुद तराइँ पास।
तूँ रबि उआ भवँर होइ पवन मिला लेइ बास॥ १६३॥

सो गढ देखु गगन तइँ ऊँचा । नयन देखि कर नाहिँ पहूँचा ॥
बिजुरी चकर फिरहिँ चहुँ फेरे । अउ जमकात फिरहिँ जम केरे ॥
धाइ जौ बाजा कइ मन साधा । मारा चकर भएउ दुइ आधा ॥
चाँद सुरुज अउ नखत तराईँ । तेहि डर अँतरिख फिरहिँ सबाईँ ॥
पवन जाइ तहँ पहुँचा चहा । मारा तइस टूटि भुइँ बहा ॥
अगिनि उठी जरि बुझी निआना । धुआँ उठा उठि बीच बिलाना ॥
पानि उठा तहँ जाइ न छूआ । बहुरा रोइ आइ भुइँ चूआ ॥
रावन चहा सउँह कइ (हरा) उतरि गए दस माथ ।
संकर धरा ललाट भुइँ अउरु को जोगी-नाथ ॥ १६४ ॥

तहाँ देखु पदुमावति रामा । भवँर न जाइ न पंखी नामा ॥
अब सिधि एक देउँ तोहि जोगू । पहिलइ दरस होइ तउ भोगू ॥
कंचन मेरु देखावसि जहाँ । महादेव कर मंडप तहाँ ॥
ओहि क खंड जस परबत मेरू । मेरु-हि लागि होइ अति फेरू ॥
माघ मास पाछिल पख लागे । सिरी-पंचमी होइहि आगे ॥
उघरिहि महादेव कर बारू । पूजइ जाइ सकल संसारू ॥
पदुमावति पुनि पूजइ आवा । होइहि ओहि मिसु दिसिटि मेरावा ॥
तुम्ह गवँनहु ओहि मंडप हउँ पदुमावति पास ।
पूजइ आइ बसंत जउ तउ पूजिहि मन आस ॥ १६५ ॥

राजइ कहा दरस जउ पावउँ । परबत काह गगन कहँ धावउँ ॥
जेहि परबत पर दरसन लहना । सिर सउँ चढउँ पाउँ का कहना ॥
मो-हूँ भाउ ऊँच सउँ ठाऊँ । ऊँचइ लेउँ पिरीतम नाऊँ ॥
पुरुखहि चाहिअ ऊँच हिआऊ । दिन दिन ऊँचइ राखइ पाऊ ॥
सदा ऊँच पइ सेइअ बारू । ऊँचइ सउँ कीजिअ बेवहारू ॥
ऊँचइ चढइ ऊँच खँड सूझा । ऊँचइ पास ऊँच मति बूझा ॥
ऊँचइ संग सँगति निति कीजिअ । ऊँचइ लाइ जीउ पुनि दीजिअ ॥

दिन दिन ऊँच होइ सो  जेहि ऊँचइ पर चाउ ।
ऊँच चढत जउ खसि परइ  ऊँच न छाँडिअ काउ ॥ १६६ ॥
हीरा-मनि देइ बचा कहानी । चलेउ जहाँ पदुमावति रानी ॥
राजा चलेउ सवँरि सो लता । परबत कहँ जो चलेउ परबता ॥
का परबत चढि देखइ राजा । ऊँच मँडप सोनइ सब साजा ॥
अँब्रित फल सब लागु अपूरी । अउ तहँ लागु सजीअनि मूरी ॥
चउ-मुख मंडप चहूँ केवारा । बइठे देवता चहूँ दुआरा ॥
भीतर मँडप चारि खँभ लागे । जिन्ह वेइ छुअइ पाप तिन्ह भागे ॥
संख घंट घन बाजहिँ सोई । अउ बहु होम जाप तहँ होई ॥
महादेव कर मंडप जगत जातरा आउ ।
जस हीँछा मन जेहि कइ  सो तइसइ फल पाउ ॥ १६७ ॥

इति सिंघल-दीप-भाउ खंड ॥ १६ ॥

---

## अथ मंडप-गवँन खंड ॥ १७ ॥

राजा बाउर बिरह बिओगी । चेला सहस तीस सँग जोगी ॥
पदुमावति के दरसन आसा । दँडवत कीन्ह मँडप चहुँ पासा ॥
पुरुब बार होइ कइ सिर नावा । नावत सीस देव पहँ आवा ॥
नमो नमो नारायन देवा । का मोहिँ जोग सकउँ कइ सेवा ॥
तुइँ दयाल सब के उपराहीँ । सेवा केरि आस तोहि नाहीँ ॥
ना मोहिँ गुन न जीभ रस-बाता । तुइँ दयाल गुन निरगुन दाता ॥
पुरवहु मोरि दरस कइ आसा । हउँ मारग जोअउँ हरि साँसा ॥
तेहि बिधि बिनय न जानउँ जेहि बिधि असतुति तोरि ।
करु सु-दिसिटि अउ किरिपा हीँछा पूजइ मोरि ॥ १६८ ॥

कइ असतुति जउ बहुत मनावा । सबद अकूत मँडप महँ आवा ॥
मानुस पेम भएउ बइकुंठी । नाहिँ त काह छार एक मुंठी ॥
पेमहि माँह बिरह अउ रसा । मयन के घर मधु अंब्रित बसा ॥
निसत धाइ जउ मरउ तो काहा । सत जउ करइ बइठि होइ लाहा ॥
एक बार जउ मन देइ सेवा । सेवहि फल परसन होइ देवा ॥
सुनि कइ सबद मँडप झनकारा । बइठहु आइ पुरुब के बारा ॥
पिंडु चढाइ छार जेत आँटी । माटी होहु अंत जो माटी ॥
माटी मोल न किछु लहइ अउ माटी सब मोल ।
दिसिटि जौ माटी सउँ करइ माटी होइ अमोल ॥ १६९ ॥

बइठि सिंघ-छाला होइ तपा। पदुमावति पदुमावति जपा॥
दिसिटि समाधि ओही सउँ लागी। जेहि दरसन कारन बइरागी॥
किँगरि गहे बजावइ झूरी। भोर साँझ सिंगी निति पूरी॥
कंथा जरइ आगि जनु लाई। बिरह धँधोर जरत न बुझाई॥
नयन रात निसि मारग जागे। चक्रित चकोर जानु ससि लागे॥
कुंडल गहे सीस भुइँ लावा। पावँरि होउँ जहाँ ओहि पावा॥
जटा छोरि कइ बार बोहारउँ। जेहि पँथ आउ सीस तहँ वारउँ॥
चारि-हु चकर फिरइ मन (खोजत) डँड न रहइ थिर मार।
होइ कइ भसम पवन सँग (धावउँ) जहाँ परान अधार॥ १७०॥

इति मंडप-गवँन खंड॥ १७॥

---

## अथ पदुमावति-बिओग खंड ॥ १८ ॥

पदुमावति तेहि जोग सँजोगा । परी पेम बस गहे बिओगा ॥
नीँद न परइ रइनि जो आवा । सेज केँवाँछ जानु कोउ लावा ॥
डहइ चाँद अउ चंदन चीरू । दगध करइ तन बिरह गँभीरू ॥
कलप-समान-रइनि तेहि बाढी । तिल तिल जो जुग जुग पर-गाढी ॥
गहे बीन मकु रइनि बिहाई । ससि-बाहन तब रहइ ओनाई ॥
पुनि धनि सिंघ उरेहइ लागइ । अइसी बिथा रइनि सब जागइ ॥
कहाँ हौं भवँर कवँल-रस लेवा । आइ परहु होइ घिरिनि परेवा ॥
सो धनि बिरह पतँग भइ जरा चहइ तेहि दीप ।
कंत न आउ भिरिँग होइ को चंदन तन लीप ॥ १७१ ॥
परी बिरह-बन जानहुँ घेरी । अगम असूझ जहाँ लगि हेरी ॥
चतुर दिसा चितवइ जनु भूली । सो बन कवन जो मालति फूली ॥
कवँल भवँर उह-ई बन पावइ । को मिलाइ तन-तपनि बुझावइ ॥
अंग अनल अस कवँल सरीरा । हिअ भा पिअर पेम कइ पीरा ॥
चहइ दरस रबि कीन्ह बिगासू । भवँर दिसिटि महँ कवँल अकासू ॥
पूँछइ धाइ बारि कहु बाता । तुइँ जस कवँल-कली रँग राता ॥
केसर बरन हिआ भा तोरा । मानहुँ मनहिँ भएउ किछु भोरा ॥
पवन न पावइ संचरइ भवँर न तहाँ बईठ ।
भूलि कुरंगिनि कस भएउ मनहुँ सिंघ तुइँ डीठ ॥ १७२ ॥

धाइ सिंघ बरु खातेउ मारी। कइ तसि रहति आहि जस बारी॥
जोबन सुनेउँ कि नवल बसंतू। तेहि बन परेउ हसति मइमंतू॥
अब जोबन बारी को राखा। कुंजल बिरह बिधाँसइ साखा॥
मइँ जानेउँ जोबन रस-भोगू। जोबन कठिन सँताप बिओगू॥
जोबन गरुअ अपेल पहारू। सहि न जाइ जोबन कर भारू॥
जोबन अस मइमंत न कोई। नवँइ हसति जउ आँकुस होई॥
जोबन भर भादउ जस गंगा। लहरइ देइ समाइ न अंगा॥
परिउँ अथाह धाइ हउँ जोबन उदधि गँभीर।
तेहि चितवउँ चारि-हु दिसि को गहि लावइ तीर॥ १७३॥
पदुमावति तूँ समुद सयानी। तोहि सरि समुद न पूजइ रानी॥
नदी समाहिँ समुद महँ आई। समुद डोलि कहु कहाँ समाई॥
अब-हीँ कवँल-करी हिअ तोरा। अइहइ भवँर जो तो कहँ जोरा॥
जोबन-तुरी हाथ गहि लीजिअ। जहाँ जाइ तहँ जान न दीजिअ॥
जोबन जोर मात गज अहई। गहहु ग्यान आँकुस जिमि रहई॥
अबहिँ बारि तुइँ पेम न खेला। का जानसि कस होइ दुहेला॥
गगन दिसिटि करु नाइ तराहीँ। सुरुज देखु कर आवइ नाहीँ॥
जब लगि पीउ मिलइ तोही साधु पेम कइ पीर।
जइस सीप सेवाती कहँ तपइ समुद मँझ नीर॥ १७४॥
दहइ धाइ जोबन अउ जीऊ। होई परइ अगिनि महँ घीऊ॥
करवत सहउँ होत दुइ आधा। सहि न जाइ जोबन कइ दाधा॥
बिरहा सुभर समुद असँभारा। भवँर मेलि जिउ लहरहिँ मारा॥
बिरह नाग होइ सिर चढि डसा। अउ होइ अगिनि चाँद महँ बसा॥
जोबन पंखी बिरह बिआधू। केहर भएउ कुरंगिनि खाधू॥
कनक-पानि कित जोबन कीन्हा। अउटन कठिन बिरह ओहि दीन्हा॥
जोबन जलहि बिरह मसि छूआ। फूलहिँ भवँर फरहिँ भा सूआ॥

जोबन चाँद उआ जस बिरह भएउ सँग राहु ।
घटतहि घटत छीन भइ कहे न पारउँ काहु ॥ १७५ ॥
नयन जौं चाक फिरहिँ चहुँ ओरा । चरचइ धाइ समाइ न कोरा ॥
कहेसि पेम जउ उपना बारी । बाँधहु सत मन डोल न भारी ॥
जेहि जिउ महँ सत होइ पहारू । परइ पहार न बाँकइ बारू ॥
सती जौं जरइ पेम पिअ लागी । जउ सत हिअ तउ सीतल आगी ॥
जोबन चाँद जौं चउदस-करा । बिरह क चिनगि चाँद पुनि जरा ॥
पवन-बंध सो जोगी जती । काम-बंध सो कामिनि सती ॥
आउ बसंत फूल फुलवारी । देओ-बार सब जइहहिँ बारी ॥
तुम्ह पुनि जाहु बसंत लेइ पूजि मनावहु देउ ।
जीउ पाइ जग जनम कइ पीउ पाइ कइ सेउ ॥ १७६ ॥
जब लगि अवधि चाह सो आई । दिन जुग बर बिरहिनि कहँ जाई ॥
नींद भूख अह-निसि गइ दोऊ । हिअइँ मारि जस कलपइ कोऊ ॥
रोअँ रोअँ जनु लागहिँ चाँटे । सूत सूत बेधहिँ जनु काँटे ॥
दगधि कराह जरइ जस घीऊ । बेगि न आउ मलइ-गिरि पीऊ ॥
कवन देओ कहँ जाइ परासउँ । जेहि सुमेरु हिअ लाइ गरासउँ ॥
गुपुत जौं फल साँसहिँ परगटे । अब होइ सुभर चहहिँ पुनि घटे ॥
भए सँजोग जो रे अस मरना । भोगी गए भोग का करना ॥
जोबन चंचल ढीठ हइ करइ निकाजइ काज ।
धनि कुलवंति जौं कुल धरइ कइ जोबन मन लाज ॥ १७७ ॥

इति पदुमावति-बिओग खंड ॥ १८ ॥

---

## अथ पदुमावति-सुआ-भेंट खंड ॥ १९ ॥

तेहि बिओग हीरा-मनि आवा। पदुमावति जानहुँ जिउ पावा॥
कंठ लाइ सूआ सो रोई। अधिक मोह जउ मिलइ बिछोई॥
बुझा उठा दुख हिअइँ गँभीरू। नयनहिँ आइ चुआ होइ नीरू॥
रही रोइ जउँ पदुमिनि रानी। हँसि पूँछहिँ सब सखी सयानी॥
मिले रहस चाहिअ भा दूना। कित रोइअ जउ मिला बिछूना॥
तेहि क उतर पदुमावति कहा। बिछुरन दुख जो हिअइँ भरि रहा॥
मिलत हिअइँ आएउ सुख भरा। वह दुख नयन नीर होइ ढरा॥
बिछुरंता जब भेँटइ सो जानइ जेहि नेह।
सुक्ख सुहेला उग्गवइ दुक्ख झरइ जिमि मेह॥ १७८॥

पुनि रानी हँसि कूसर पूँछा। कित गवँनेहु पीँजर कइ छूँछा॥
रानी तुम्ह जुग जुग सुख पाटू। छाज न पंखिहि पीँजर ठाटू॥
जउँ भा पंख कहाँ थिरु रहना। चाहइ उडा पाँख जउँ डहना॥
पीँजर महँ जो परेवा घेरा। आइ मँजारि कीन्ह तहँ फेरा॥
दिवस-क आइ हाथ पइ मेला। तेहि डर बनोबास कहँ खेला॥
तहाँ बिआध आइ नर साधा। छूट न पाउ मीचु कर बाँधा॥
वेइ धरि बेँचा बाम्हन हाथा। जंबू-दीप गएउँ तेहि साथा॥
तहाँ चितर चितउर-गढ चितर-सेन कर राज।
टीका दीन्ह पुतर कहँ आपु लीन्ह सिउ-साज॥ १७९॥

बइठ जौ राज पिता के ठाऊँ । राजा रतन-सेन ओहि नाऊँ ॥
का बरनउँ धनि देस दिआरा । जहँ अस नग उपना उँजिआरा ॥
धनि माता अउ पिता बखाना । जेहि के बंस अंस अस आना ॥
लखन बतीस-उ कुल निरमरा । बरनि न जाइ रूप अउ करा ॥
वेइ हउँ लीन्ह अहा अस भागू । चाहइ सोनइ मिला सोहागू ॥
सो नग देखि हीँछा भइ मोरी । हइ यह रतन पदारथ जोरी ॥
हइ ससि जोग इहइ पइ भानू । तहँ तोहार मइँ कीन्ह बखानू ॥
कहाँ रतन रतना-गिरी कंचन कहाँ सुमेरु ।
दइउ जौ जोरी दुहुं लिखी मिली सो कउन-हुँ फेरु ॥ १८० ॥
सुनि कइ बिरह-चिनगि ओहि परी । रतन पाउ जउ कंचन-करी ॥
कठिन पेम बिरहा दुख भारी । राज छाडि भा जोगि भिखारी ॥
मालति लागि भवँर जस होई । होइ बाउर निसरा बुधि खोई ॥
कहेसि पतंग होइ धनि लेऊँ । सिंघल-दीप जाइ जिउ देऊँ ॥
पुनि ओहि कोउ न छाडि अकेला । सोरह सहस कुअँर भए चेला ॥
अउरु गनइ को संग सहाई । महादेओ-मढ मेला जाई ॥
सूरुज पुरुस दरस कइ ताईँ । चितवइ चाँद चकोर कि नाईँ ॥
तुम्ह बारी रस जोग जेहि कवँलहि जस अरघानि ।
तस सूरुज परगास कइ भवँर मिलाएउँ आनि ॥ १८१ ॥
हीरा-मनि जौ कही यह बाता । सुनि कइ रतन पदारथ राता ॥
जस सूरुज देखइ होइ ओपा । तस भा बिरह काम-दल कोपा ॥
पइ सुनि जोगी केर बखानू । पदुमावति मन भा अभिमानू ॥
कंचन जउ कसिअइ कइ ताता । तब जानहु दहुँ पीत कि राता ॥
कंचन-करी न काँचुहि लोभा । जउ नग होए पावइ तब सोभा ॥
नग कर मरम सो जरिआ जाना । जुरइ जौ अस नग हीर बखाना ॥
को अस हाथ सिंघ-मुख घालइ । को यह बात पिता सउँ चालइ ॥

सरग इँदर डरि काँपइ बासुकि डरइ पतार।
कहँ अस बर पिरिथुमीँ मोहिँ जोग संसार॥ १८२॥

तूँ रानी ससि कंचन-करा। वह नग रतन सूर निरमरा॥
बिरह बजागि बीच का कोई। आगि जौं छुअइ जाइ जरि सोई॥
आगि बुझाइ धोइ जल काढइ। वह न बुझाइ आगि अति बाढइ॥
बिरह कि आगि सूर नहिँ टीका। रातिहिँ दिवस फिरइ अउ धीका॥
खनहिँ सरग खन जाइ पतारा। थिर न रहइ तेहि आगि अपारा॥
धनि सो जीउ दगध इमि सहा। अकसर जरइ न दोसर कहा॥
सुलगि सुलगि भीतर हौइ सावाँ। परगट हौइ न कहा दुख नावाँ॥
कहा कहउँ हउँ ओहि सउँ जेहि दुख कीन्ह न मेट।
तेहि दिन आगि करउँ प्रहि (बाहर) हौप्र जेहि दिन सो भेँट॥ १८३॥

सुनि कइ धनि जारी अस काया। तन भउ साँच हिअइँ भउ माया॥
देखउँ जाइ जरइ जस भानू। कंचन जरइ अधिक हौइ बानू॥
अब जउ मरइ सौ पेम बिओगी। हतिआ मोहिँ जेहि कारन जोगी॥
हीरा-मनि जौं कही तुम्ह बाता। रहिहउँ रतन-पदारथ राता॥
जउ वह जोग सँभारइ छाला। देइहउँ भुगुति देहउँ जय-माला॥
आउ बसंत कुसल सउँ पावउँ। पूजा मिस मंडप कहँ आवउँ॥
गुरु के बइन फूल मइँ गाँथे। देखउँ नयन चढावउँ माँथे॥
कवँल-भवँर तुम्ह बरना मइँ पुनि माना सोइ।
चाँद सूर कहँ चाहिअ जउ रे सूर वह होइ॥ १८४॥

हीरा-मनि जौं कही यह बाता। पाप्रउ पान भप्रउ मुख राता॥
चला सुआ तब रानी कहा। भा जौं पराउ सौ कइसइ रहा॥
जो निति चलइ सँवारइ पाँखा। आजु जौं रहा कान्हि को राखा॥
न जनउँ आजु कहाँ दहुँ ऊआ। आप्रउ मिलइ चलेहु मिलि सूआ॥
मिलि कइ बिछुर मरन कइ आना। कित आप्रउ जउ चलेहु निदाना॥

अनु रानी हउँ रहतेउँ राँधा । कइसइ रहउँ बचा कर बाँधा ॥
ता करि दिसिटि अइस तुम्ह सेवा । जइस कूँज मन सहज परेवा ॥
बसइ मीन जल धरती अंबा बसइ अकास ।
जउ पिरीति पइ दोउ महँ अंत होहिँ एक पास ॥ १८५ ॥
आवा सुआ बइठ जहँ जोगी । मारग नयन बिओग बिओगी ॥
आइ परेवइँ कहा सँदेसू । गोरख मिला मिला उपदेसू ॥
तुम्ह कहँ गुरू मया बहु कीन्हा । कीन्ह अदेस आदि कहँ दीन्हा ॥
सबद एक होइ कहा अकेला । गुरु जस भिंग पनिग जस चेला ॥
भिंगी ओहि पंखी पइ लेई । एकहि बार गहइ जिउ देई ॥
ता कहँ गुरू करइ असि माया । नउ अउतार देइ नइ काया ॥
होइ अमर अस मर कइ जीआ । भवँर कवँल मिलि कइ मधु पीआ ॥
आवइ रितू बसंत जब तब मधुकर तब बासु ।
जोगी जोग जौ इमि करइ सिद्धि समापत तासु ॥ १८६ ॥

इति पदुमावति-सुआ-भेँट खंड ॥ १६ ॥

---

## अथ वसंत खंड ॥ २० ॥

दइअ दइअ कइ सो रितु गवाँई। सिरी-पंचमी पूजी आई ॥
भएउ हुलास नउल रितु माहाँ। खन न सोहाइ धूप अउ छाहाँ ॥
पदुमावति सब सखी हँकारी। जावँत सिंघल-दीप कइ बारी ॥
आजु बसंत नउल रितु-राजा। पंचमि होइ जगत सब साजा ॥
नउल सिंगार बनाफर कीन्हा। सीस परासहि सेंदुर दीन्हा ॥
बिगसि फूल फूले बहु बासा। भवँर आइ लुबुधे चहुँ पासा ॥
पिअर पात दुख झरे निपाते। सुख पल्लउ उपने होइ राते ॥
अवधि आइ सो पूजी जो इच्छा मन कीन्ह।
चलहु देउ-मढ गोहने चहउँ सो पूजा दीन्ह ॥ १८७ ॥

फिरी आन रितु-बाजन बाजे। अउ सिंगार बारिन्ह सब साजे ॥
कवँल-करी पदुमावति रानी। होइ मालति जानहुँ बिगसानी ॥
तारा-मँडर पहिरि भल चोला। अउ पहिरइ ससि नखत अमोला ॥
सखी कुमोद सहस दस संगा। सबइ सुगंध चढाए अंगा ॥
सब राजा रायन्ह कइ बारी। बरन बरन पहिरहिं सब सारी ॥
सबइ सरूप पदुमिनी जाती। पान फूल सेंदुर सब राती ॥
कराहिं कुरेल सुरंग रँगीली। अउ चोआ चंदन सब गीली ॥
चहुँ दिसि रही सु-बासना फुलवारी अस फूल।
वेइ बसंत सउँ भूलीं गा बसंत ओहिं भूल ॥ १८८ ॥

भइ आहाँ पदुमावति चली। छत्तिस कुरि भइँ गोहन भली॥
भइ गउरी सँग पहिरि पटोरा। बाँभनि ठाउँ सहस अँग मोरा॥
अगरवारि गज-गवँन करेई। बइसिनि पाउँ हंस-गति देई॥
चंदेलिनि ठमकहिँ पगु ढारा। चलिँ चउहानि होइ झनकारा॥
चलीँ सोनारि सोहाग सोहाती। अउ कलवारि पेम-मधु माती॥
बानिनि देइ सेँदुर भल माँगा। कइथिनि चलीँ समाहिँ न आँगा॥
पटइनि पहिरि सुरँग तन चोला। अउ बरइनि मुख खात तमोला॥
चलीँ पउन सब गोहने फूल डार लेइ हाथ।
बीसुनाथ कइ पूजा पदुमावति के साथ॥ १८९॥
ठठेरिनि चलिँ बहु ठाठर कीन्हे। चलीँ अहीरिनि काजर दीन्हे॥
गूजरि चलिँ गोरस कइ माती। तंबोलिनि चलिँ रँग बहु राती॥
चलीँ लोहारिनि पइनइँ नयना। भाँटिनि चलीँ मधुर मुख बयना॥
गंधिनि चलीँ सुगंध लगाए। छीपिनि छीपइँ चीर रँगाए॥
रँगरेजिनि तन राती सारी। चलीँ चोख सउँ नाउनि बारी॥
मालिनि चलीँ फूल लेइ गाँथे। तेलिनि चलीँ फुलाएल माँथे॥
कइ सिँगार बहु बेसवा चलीँ। जहँ लगि मूँदी बिकसीँ कलीँ॥
नटिनि डोमिनि ढोलिनी सहनाइनि भेरिकारि।
निरतत तंत बिनोद सउँ बिहँसत खेलत नारि॥ १९०॥
कवँल सहाय चलीँ फुलवारी। फर फूलन्ह कइ इच्छा-बारी॥
आपु आपु महँ करहिँ जोहारू। यह बसंत सब कहँ तेवहारू॥
चहइ मनोरा झूमक होई। फर अउ फूल लिएउ सब कोई॥
फागु खेलि पुनि दाहब होरी। सेँतब खेह उडाउब झोरी॥
आजु साजि पुनि दिवस न दूजा। खेल बसंत लेहु कइ पूजा॥
भा आएसु पदुमावति केरा। बहुरि न आइ करब हम फेरा॥
तस हम कहँ होइहि रखवारी। पुनि हम कहाँ कहाँ यह बारी॥

पुनि रे चलब घर आपुन पूजि बिसेसर देउ।
जेहि का होहइ खेलना आजु खेल हँसि लेउ॥ १६१॥

काहू गही आँब कइ डारा। काहू बिरह चाँप अति झारा॥
कौ नारँग कोइ झार चिरउँजी। कोइ कटहरि बडहर कोइ नउँजी॥
कोइ दारिउँ कोइ दाख सो खीरी। कोइ सदाफर तुरुँज जँभीरी॥
कोइ जइफर कोइ लउँग सुपारी। कोइ कमरख कोइ गुआ छोहारी॥
कोइ बिजउर कोइ नरिअर जूरी। कोइ इबिँली कोइ महुअ खजूरी॥
कोई हरिफा-रेउरि कसउँदा। कोइ अउँरा कोइ राइ-करउँदा॥
काहु गही केरा कइ घउरी। काहू हाथ परी निँउ-कउरी॥
काहू पाई निअरइँ काहू कहँ गइ दूर।
काहू खेल भएउ बिख काहू अंब्रित-मूर॥ १६२॥

पुनि बीनहिँ सब फूल सहेली। जो जेहि आस पास सब बेली॥
कोइ केवरा कोइ चाँप नेवारी। कोइ केतकि मालति फुलवारी॥
कोइ सतिबरग कूँद अउ करना। कोइ चबेँइलि नगेसरि बरना॥
कोइ सो गुलाल सुदरसन कूजा। कोई सोनिजरद भल पूजा॥
कोइ सो मउलसिरि पुहुप बकउरी। कोइ रूप-माँजरि अउ गउरी॥
कोइ सिंगार-हार तेहि पाँहा। कोइ सेवती कदम कि छाँहा॥
कोइ चंदन फूलहिँ जनु फूलीँ। कोइ अजान बीरउ तर भूलीँ॥
(कोइ) फूल पाउ कोइ पाती जेहि क हाथ जो आँट।
(कोइ सो) हार चीर उरझाना जहाँ छुअइ तहँ काँट॥ १६३॥

फर फूलन्ह सब डार ओढाईँ। झूँड बाँधि कइ पंचम गाईँ॥
बाजहिँ ढोल दुंदु अउ भेरी। माँदर तूर झाँझ चहुँ फेरी॥
सिंग संख डफ बाजन बाजे। बंसकार महुअरि सुर साजे॥
अउरु कहिअ जित बाजन भले। भाँति भाँति सब बाजत चले॥
रथहिँ चढीँ सब रूप सोहाईँ। लेइ बसंत मढ-मँडफ सिधाईँ॥

नउल बसंत नउल वेइ बारी। सेँदुर बूका होइ धमारी॥
खनहिँ चलहिँ खन चाँचर होई। नाँच कोड भूला सब कोई॥
सेँदुर-खेह उठा तस गगन भएउ सब राति।
राति सकल महि धरती राति बिरिख बन पाति॥ १६४॥
एहि बिधि खेलत सिंघल-रानी। महादेओ मढ जाइ तुलानी॥
सकल देओता देखइ लागे। दिसिटि पाप सब तिन्ह के भागे॥
एहि कबिलास सुनी अपछरी। कहाँ तइँ आईँ परमेसरी॥
कोई कहइ पदुमिनी आईँ। कोइ कहइ ससि नखत तराईँ॥
कोइ कह फूल कोई फुलवारी। भूले सबइ देखि सब बारी॥
एक सरूप अउ सेँदुर सारी। जानहुँ दिआ सकल महि बारी॥
मुरुछि परइ जावँत जे जोहइ। जानहुँ मिरिग दिआरहिँ मोहइ॥
कोई परा भवँर होइ बास लीन्ह जनु चाँद।
कोइ पतँग भा दीपक होइ अध-जर तन काँप॥ १६५॥
पदुमावति गइ देओ-दुआरू। भीतर मँडफ कीन्ह पइसारू॥
देओहि साँसउ भा जिउ केरा। भागउँ केहि दिसि मंडफ घेरा॥
एक जोहार कीन्ह अउ दूजा। तिसरइ आइ चढाई पूजा॥
फर फूलन्ह सब मँडफ भरावा। चंदन अगर देओ अन्हवावा॥
भरि सेँदुर आगइ भइ खरी। परसि देओ पुनि पाएन्ह परी॥
अउरु सहेली सबइ बिआहीँ। मो कहँ देओ कतहुँ बर नाहीँ॥
हउँ निरगुन जेइ कीन्ह न सेवा। गुन निरगुन दाता तुम्ह देवा॥
बर सँजोग मोहिँ मिरवहु कलस जात हउँ मानि।
जेहि दिन हीँछा पूजइ बेगि चढावउँ आनि॥ १६६॥
हीँछि हीँछि बिनवा जस जानी। पुनि कर जोरि ठाढि भइ रानी॥
उतर को देइ देओ मरि गएउ। सबद अकूत मँडफ महँ भएउ॥
काटि पबारा जइस परेवा। मरि भा ईस अउरु को देवा॥

भए बिनु जिउ सब नाउत ओझा। बिख भइ पूरि काल भा गोझा॥
जो देखइ जनु बिसहर डँसा। देखि चरित पदुमावति हँसा॥
भल हम आइ मनावा देवा। गा जनु सोइ को मानइ सेवा॥
को हीँछा पुरवइ दुख धोआ। जेहि मनि आए सोई तन सोआ॥
जेहि धरि सखीँ उठावहिँ सीस बिकल नहिँ डोल।
घर जिउ कोइ न जानइ मुख रे बकत कुबोल॥ १९७॥
ततखन एक सखी बिहँसानी। कउतुक एक न देखहु रानी॥
पुरुब द्वार मढ जोगी छाए। न जनउँ कउन देस तइँ आए॥
जनु उन्ह जोग तंत अब खेला। सिद्ध होइ निसरे सब चेला॥
उन्ह महँ एक गुरू जो कहावा। जनु गुड देइ काहू बउरावा॥
कुअँर बतीस-उ लखन सो राता। दसएँ लखन कहइ एक बाता॥
जानहुँ आहि गोपिचँद जोगी। कइ सो आहि भरथरी बिओगी॥
वह जो पिँगला कजरी-आरन। यह सो सिँघला दहुँ केहि कारन॥
यह मूरति यह मुदरा हम न देख अउधूत।
जानहुँ होहिँ न जोगी कोइ राजा कर पूत॥ १९८॥
सुनि सो बात रानी रथ चढी। कहँ अस जोगि जो देखउँ मढी॥
लेइ सँग सखीँ कीन्ह तहँ फेरा। जोगिन्ह आइ आछरिन्ह घेरा॥
नयन कचूर पेम-मद भरे। भइ सो दिसिटि जोगी सउँ ढरे॥
जोगिहि दिसिटि दिसिटि सउँ लीन्हा। नयन रूप नयनहिँ जिउ दीन्हा॥
जो मद चहत परा तेहि पालइँ। सुधि न रही ओहि एक पिआलइँ॥
परा माँति गोरख कर चेला। जिउ तन छाडि सरग कहँ खेला॥
किँगरी गहे जो हुत बइरागी। मरतिहिँ कर उहइ धुनि लागी॥
जेहि धंधा जा कर मन लागइ सपनेहुँ सूझ सो धंध।
तेहि कारन तपसी तप साधहिँ करहिँ पेम मन बंध॥ १९९॥
पदुमावति जस सुना बखानू। सहसहुँ करा देखेसि तस भानू॥

मेलेसि चंदन मकु खन जागा । अधिकउ सोत सीर तन लागा ॥
तब चंदन आखर हिअ लिखे । भीख लेइ तुइँ जोग न सिखे ॥
बार आइँ तब गा तूँ सोई । कइसइ भुगुति परापति होई ॥
अब जउँ सूर अहउ ससि राता । आएहु चढि सो गगन पुनि साता ॥
लिखि कइ बात सखिन्ह सउँ कही । इहइ ठाउँ हउँ बारति अही ॥
परगट होउँ तउ होइ अस भंगू । जगत दिआ कर होइ पतंगू ॥
जा सउँ हउँ चखु हेरउँ सोइ ठाउँ जिउ देइ ।
एहि दुख कतहुँ न निसरउँ को हतिआ असि लेइ ॥ २०० ॥
कीन्ह पयान सबन्ह रथ हाँका । परबत छाडि सिँघल-गढ ताका ॥
भए बलि सबइ देओता बली । हतिआरिन हतिआ लेइ चली ॥
को अस हितू मुए गह बाहीँ । जउँ पइ जिउ आपुन तन नाहीँ ॥
जउ लहि जिउ आपुन सब कोई । बिनु जिएँ सबइ निरापुन होई ॥
भाइ बंधु अउ मीत पिआरा । बिनु जिएँ घडी न राखइ पारा ॥
बिनु जिएँ पीँड छार करि कूरा । छार मिलावइ सो हित पूरा ॥
तेहि जिएँ बिनु अब मर भा राजा । को उठि बइठि गरब सउँ गाजा ॥
परी कया भुइँ रोअई कहाँ रे जिउ बलि भीउ ।
को उठाइ बइसारई बाजु पिरीतम जीउ ॥ २०१ ॥
पदुमावति सो मँदिर पईठी । हँसत सिँघासन जाइ बईठी ॥
निसि सूती सुनि कथा बिहारी । भा बिहान अउ सखी हँकारी ॥
देओ पूजि जस आएउँ काली । सपन एक निसि देखेउँ आली ॥
जनु ससि उदउ पुरुब दिसि लीन्हा । अउ रबि उदउ पछिउँ दिसि कीन्हा ॥
पुनि चलि सूर चाँद पहिँ आवा । चाँद सुरुज दुहुँ भएउ मेरावा ॥
दिन अउ राति जानु भए एका । राम आइ राओन-गढ छेँका ॥
तस किछु कहा न जाए निखेधा । अरजुन-बान राहु गा बेधा ॥

जनहुँ लंक सब लूसी हनू बिधाँसी बारि ।
जागि उठेउँ अस देखत सखि कहु सपन बिचारि ॥ २०२ ॥
सखी सो बोली सपन बिचारी । जौं गइहु कान्हि देश्रो कर बारी ॥
पूजि मनाइहु बहुत बिनाती । परसन आइ भएउ तुम्ह राती ॥
सूरुज पुरुष चाँद तुम्ह रानी । अस बर दइउ मेरावइ आनी ॥
पछिउँ खंड कर राजा कोई । सो आइहि बर तुम्ह कहँ होई ॥
किछु पुनि जूझ लागि तुम्ह रामा । रावन सउँ होइहि सँगरामा ॥
चाँद सुरुज सउँ होइ बिआहू । बारि बिधंसब बेधब राहू ॥
जस ऊखा कहँ अनिरुध मिला । मेटि न जाइ लिखा परबिला ॥
सुख सोहाग इइ तुम्ह कहँ पान फूल रस भोगु ।
आजु कान्हि भा चाहिअ अस सपने क सँजोगु ॥ २०३ ॥

इति बसंत खंड ॥ २० ॥

---

## अथ राजा-रतनसेन-सती खंड ॥ २१ ॥

कइ बसंत पदुमावति गई। राजहि तब बसंत सुधि भई ॥
जो जागा न बसंत न बारी। नहिँ सो खेल न खेलन-हारी ॥
ना उन्ह कइ वह रूप सोहाई। गइ हेराइ पुनि दिसिटि न आई ॥
फूल झरे सूखी फुलवारी। दिसिटि परी उकठी सब झारी ॥
केइँ यह बसत बसंत उजारा। गा सो चाँद अथवा लेइ तारा ॥
अब तेहि बिनु जग भा अँध-कूपा। वह सुख छाँह जरउँ हउँ धूपा ॥
बिरह दवाँ को जरत सिरावा। को पीतम सउँ करइ मेरावा ॥
हिअइ देख जो चंदन खेवरा मिलि कइ लिखा बिछोउ।
हाथ मीँजि सिर धुनि सो रोअइ जो निचिंत अस सोउ ॥ २०४ ॥
जस बिछोउ जल मीन दुहेला। जल हुति काढि अगिनि महँ मेला ॥
चंदन आँक दाग होइ परे। बुझहिँ न ते आखर परजरे ॥
जनु सर आगि होइ होइ लागे। सब बन दागि सिंघ बन दागे ॥
जरहिँ मिरिग बन-खँड तेहि ज्वाला। अउ ते जरहिँ बइठ तेहि छाला ॥
कित ते आँक लिखे जिन्ह सोआ। मकु आँकन्ह तेहि करत बिछोआ ॥
जइस दुखँत कहँ साकुँतला। माधउनलहि कामकंदला ॥
भएउ अंग नल जइस दमावति। नयनाँ मूँदि छपी पदुमावति ॥
आइ बसंता छपि रहा होइ फूलन्ह के भेस।
केहि बिधि पावउँ भवँर होइ कउनु सो गुरु उपदेस ॥ २०५ ॥

रोअइ रतन माल जनु चूरा। जहँ होइ ठाढ होइ तहँ कूरा ॥
कहाँ बसंत सो कोकिल बइना। कहाँ कुसुम अलि बेधी नइना ॥
कहाँ सो मूरति परी जो डीठी। काढि लीन्ह जिउ हिअइ पईठी ॥
कहाँ सो दरस परस जेहि लाहा। जउँ सो बसंत करीलहि काहा ॥
पात बिछोउ रूख जो फूला। सो महुआ रोअइ अस भूला ॥
टपकहिँ महुअ आँसु तस परहीँ। होइ महुआ बसंत जउँ झरहीँ ॥
मोर बसंत सो पदुमिनि बारी। जेहि बिनु भएउ बसंत उजारी ॥
पावा नउल बसंत पुनि बहु आरति बहु चोपु।
अइस न जाना अंत होइ पात झरहिँ होइ कोपु ॥ २०६ ॥
अरे मलेछ बिसुआसी देवा। कित मइँ आइ कीन्ह तोरि सेवा ॥
आपुनि नाउ चढइ जो देई। सो तउ पार उतारइ खेई ॥
सुफल लागि पगु टेकेउँ तोरा। सुआ क सेवँरि तूँ भा मोरा ॥
पाहन चढि जो चहइ भा पारा। सो अइसइ बूडइ मँझ धारा ॥
पाहन सेवा कहा पसीजा। जरम न पलुहइ जउँ निति भीँजा ॥
बाउर सोइ जो पाहन पूजा। सकति क भार लेइ सिर दूजा ॥
काहे न पूजिअ सोइ निरासा। मुए जिअत मन जा करि आसा ॥
सिंघ तरेँदा जेइँ गहा पार भए तेहि साथ।
ते पइ बूडे बारि ही भेँड पूँछि जिन्ह हाथ ॥ २०७ ॥
देओ कहा सुनु बउरे राजा। देओहि अगुमन मारा गाजा ॥
जो पहिलइँ अपुनइ सिर परई। सो का काहु क धरहरि करई ॥
पदुमावति राजा कइ बारी। आइ सखिन्ह सउँ मँडफ उघारी ॥
जइसइ चाँद गोहन सब तारा। परेउँ भुलाइ देखि उँजिआरा ॥
चमकइ दसन बीजु कइ नाईँ। नयन-चकर जमकात भवाँईँ ॥
हउँ तेहि दीप पतँग होइ परा। जिउ जम काढि सरग लेइ धरा ॥
बहुरि न जानउँ दहुँ का भई। दहुँ कबिलास कि कहँ अपसई ॥

अब हउँ मरउँ निसासी हिअइ न आवइ साँस ।
रोगिआ की को चालइ बइदहि जहाँ उपास ॥ २०८ ॥
अनु हउँ दोस देउँ का काहू । संगी कया मया नहिँ ताहू ॥
हतेउ पिआरा मीत बिछोई । साथ न लागि आपु गा सोई ॥
का मइँ कीन्ह जौ काया पोखी । दूखन मोहिँ आपु निरदोखी ॥
फागु बसंत खेलि गइ गोरी । मो तनु लाइ आगि दैइ होरी ॥
अब अस काहि छार सिर मेलउँ । छारइ होउँ फागु तस खेलउँ ॥
कित तप कीन्ह छाडि कइ राजू । आहर गएउ न भा सिध काजू ॥
पाएउँ नहिँ होइ जोगी जती । अब सर चढउँ जरउँ जस सती ॥
आइ पिरीतम फिरि गया मिला न आइ बसंत ।
अब तन होरी घालि कइ जारि करउँ भसमंत ॥ २०९ ॥
ककनू पंखि जइस सर साजा । तस सर साजि जरइ चह राजा ॥
सकल देओता आइ तुलाने । दहुँ कस होए देओ-असथाने ॥
बिरह अगिनि बजरागि असूझा । जरइ सूर न बुझाए बूझा ॥
तेहि के जरत जौ उठइ बजागी । तीनउँ लोक जरिहिँ तेहि लागी ॥
अब-हि कि घडी चिनगि पइ छूटिहि । जरिहि पहाड पहन सब फूटिहि ॥
देओता सबइ भसम होइ जाहीँ । छार समेटैइ पाउब नाहीँ ॥
धरती सरग होइ सब ताता । हइ होई एहि राख बिधाता ॥
मुहमद चिनगि परेम कइ सुनि महि गगन डेराइ ।
धनि बिरहिन अउ धनि हिआ जहँ अस अगिनि समाइ ॥ २१० ॥
हनुवँत बीर लंक जेइँ जारी । परबत उह-इ अहा रखवारी ॥
बइठ तहाँ होइ लंका ताका । छठएँ मास देइ उठि हाँका ॥
तेहि कइ आगि उह-उ पुनि जरा । लंका छाडि पलंका परा ॥
जाइ तहाँ वेइँ कहा सँदेसू । पारबती अउ जहाँ महेसू ॥
जोगी आहि बिओगी कोई । तुम्हरें-इ मँडफ आगि तेइ बोई ॥

जरे लँगूर सु-राते ऊहाँ। निकसि जौ भाग भएउँ कर-मूहा ॥
तेहि बजरागि जरइ हउँ लागा। बजर-अंग जरतहि उठि भागा ॥
राओन-लंका हउँ डही वेइँ मोहिँ डाढन आइ।
घन-इ पहार होत हइ रावट को राखइ गहि पाइ ॥ २११ ॥

इति राजा-रतन-सेन-सती खंड ॥ २१ ॥

---

## अथ पारवती-महेस खंड ॥ २२ ॥

ततखन पहुँचे आइ महेसू। बाहन बइल कुसटि करि भेसू।
काँथरि कया हडावरि बाँधे। मूँड माल अउ हतिआ काँधे॥
सेस-नाग जो कंठइ माला। तनु बिभूति हसती कर छाला॥
पहुँची रुदर-कवँल कइ गटा। ससि माँथइ अउ सुरसरि जटा॥
चवँर घंट अउ डवँरू हाथा। गउरी पारबती धनि साथा॥
अउ हनुवंत बीर सँग आवा। धरे भेस जनु बंदर-छावा॥
अउतहि कहेन्हि न लावहु आगी। ता करि सपत जरहु जेहि लागी॥
कइ तप करइ न पारहु कइ रे नसाएहु जोगु।
जिअत जीउ कस काढहु कहहु सो मोहिं बिओगु॥ २१२॥
कहेसि को मोहिं बातहिं बिरमावा। हतिआ केरि न डर तोहि आवा॥
जरइ देहु दुख जरउँ अपारा। निसितर परउँ जाइ एक बारा॥
जइस भरथरी लाग पिंगला। मो कहँ पदुमावती सिंघला॥
मइँ पुनि तजा राज अउ भोगू। सुनि सो नाउँ लीन्ह तप जोगू॥
एहि मढ सेएउँ आइ निरासा। गइ सो पूजि मन पूजि न आसा॥
तेइँ यह जिउ डाढे पर दाधा। आधा निकसि रहा घट आधा॥
जो अध-जर सो बिलंब न लावा। करत बिलंब बहुत दुख पावा॥
एतना बोलि कहत मुख उठी बिरह कइ आगि।
जउँ महेस न बुझावत सकल जगत हुत लागि॥ २१३॥

पारबती मन उपना चाऊ। देखउँ कुअँर केर सत-भाऊ॥
दहुँ यह बीच कि पेमहि पूजा। तन मन एक कि मारग दूजा॥
भइ सु-रूप जानहुँ अपछरा। बिहँसि कुअँर कर आँचर धरा॥
सुनहु कुअँर मो सउँ एक बाता। जस रँग मोहिँ न अउरहिँ राता॥
अउ बिधि रूप दीन्ह हइ तो का। उठा सो सबद जाइ सिउ-लोका॥
तब हउँ तो कहँ इँदर पठाई। गइ पदुमिनि तुइँ आछरि पाई॥
अब तजु जरन मरन तप जोगू। मो सउँ मानु जरम भरि भोगू॥
हउँ आछरि कबिलास कइ जेहि सरि पूज न कोइ।
मोहिँ तजि सवँरि जो ओहि मरसि कउनु लाभ तोहि होइ॥ २१४॥
भलेहि रंग आछरि तोहि राता। मोहिँ दोसरइ सउँ भाओ न बाता॥
मोहिँ ओहि सवँरि मुअइ अस लाहा। नइन जो देखसि पूँछसि काहा॥
अबहिँ ताहि जिउ देइ न पावा। तोहि असि आछरि ठाढि मनावा॥
जउँ जिउ दइहउँ ओहि कइ आसा। न जनउँ काह होइहि कबिलासा॥
हउँ कबिलास काह लेइ करउँ। सो कबिलास लागि जेहि मरउँ॥
ओहि के बार जीउ नहिँ बारउँ। सिर उतारि नेओछाओरि डारउँ॥
ता कर चाह कहइ जो आई। दुअउ जगत तेहि देउँ बडाई॥
ओहि न मोरि किछु आसा हउँ ओहि आस करेउँ।
तेहि निरास पीतम कहँ जिउ न देउँ का देउँ॥ २१५॥
गउरइ हँसि महेस सउँ कहा। निहचइ एहु बिरहानल दहा॥
निहचइ यह ओहि कारन तपा। परिमल पेम न आछइ छपा॥
निहचइ पेम पीर एहु जागा। कसइँ कसउटी कंचन लागा॥
बदन पिअर जल डभकहिँ नइना। परगट दुअउ पेम के बइना॥
यह एहि जरम लागि ओहि सीझा। चहइ न अउरहि उहई रीझा॥
महादेओ देओन्ह के पिता। तुम्हरे सरन राम रन जिता॥
एहू कहँ तस मया करेहू। पुरवहु आस कि हतिआ लेहू॥

हतिश्रा दुइ जौं चढाएहु काँधइ  अजहुँ न गइँ अपराधु ।
तेसरि एहु लेहु माथइँ जउँ रे लेइ कइ साधु ॥ २१६ ॥
सुनि कइ महादेश्रौ कइ भाखा । सिद्ध पुरुख राजइ मन लाखा ॥
सिद्धहि अंग न बइठइ माखी । सिद्ध पलक नहि ँ लावहि ँ आँखी ॥
सिद्धहि संग होइ नहि ँ छाया । सिद्ध होइ नहि ँ भूख न माया ॥
जउँ जग सिद्धि गौसाई ँ कीन्ही । परगट गुपुत रहइ को चीन्ही ॥
बइल चढा कुसिटी कर भेसू । गिरिजा-पति सत आहि महेसू ॥
चीन्हइ सोइ रहइ तेहि खोजा । जस बिकरम अउ राजा भोजा ॥
कइ जिउ तंत मंत सउँ हेरा । गएउ हेराय जौं वह भा मेरा ॥
बिनु गुरु पंथ न पाइअ भूलइ सोइ जो मेट ।
जोगी सिद्ध होइ तब जब गोरख सउँ भे ँट ॥ २१७ ॥
ततखन रतनसेन गहबरा । छाँडि डफार पाउँ लेइ परा ॥
मातइ पितइ जरम कित पाला । जउँ अस फाँद पेम गिअ घाला ॥
धरती सरग मिले हुत दोऊ । कित निनार कइ दीन्ह बिछोऊ ॥
पदिक पदारथ कर हुत खोश्रा । टूटहि ँ रतन रतन तस रोश्रा ॥
गगन मेघ जस बरसहि ँ भली । पुहुमी पूरि सलिल होइ चली ॥
साएर उपटि सिखर गे पाटी । जरइ पानि पाहन हिअ फाटी ॥
पउन पानि होइ होइ सब गरही ँ । पेम फाँद केहू जनि परही ँ ॥
तस रोश्रइ जो जरइ जिउ गरइ रकत अउ माँसु ।
रोश्रँ रोश्रँ सब रोश्रहि ँ सोत सोत भरि आँसु ॥ २१८ ॥
रोश्रत बूडि उठा संसारू । महादेश्रौ तब भएउ मयारू ॥
कहेसि न रोउ बहुत तइँ रोश्रा । अब ईसुर भा दारिद-खोश्रा ॥
जो दुख सहइ होइ सुख श्रो का । दुख बिनु सुख न जाइ सिउ-लोका ॥
अब तूँ सिद्ध भया सुधि पाई । दरपन कया छूटि गइ काई ॥
कहउँ बात अब हो उपदेसी । लागि पंथ भूले परदेसी ॥

जउँ लहि चोर सेँधि नहिँ देई। राजा केर न मूसइ पेई॥
चढइ त जाइ बार वह खूँदी। परइ त सेँधि सीस सउँ मूँदी॥
कहउँ सो तोहि सिंघल-गढ हइ खँड सात चढाउ।
फिरइ न कोई जिअत जिउ सरग पंथ देइ पाउ॥ २१९॥
गढ तस बाँक जइस तोरि काया। परखि देखु यह ओहि कइ छाया॥
पाइअ नाहिँ जूझि हठ कीन्हे। जेइँ पावा तेइँ आपुहिँ चीन्हे॥
नउ पउरी तेहि गढ मँझिआरा। अउ तहँ फिरहिँ पाँच कोटवारा॥
दसउँ दुआर गुपुत एक नाँकी। अगम चढाउ बाट सुठि बाँकी॥
भेदी कोइ जाइ ओहि घाँटी। जउँ लहि भेद चढइ होइ चाँटी॥
गढ तर एक कुंड अउगाहा। तेहि महँ पंथ कहउँ तोहि पाँहा॥
चोर पइठि जस सेँधि सँवारी। जुआ पइँत जिउ लाउ जुआरी॥
जस मरजिआ समुँद धसइ हाथ आउ तब सीपु।
ढूँढि लेहु वह सरग दुआरी अउ चढु सिंघल-दीपु॥ २२०॥
दसउँ दुआर तारु का लेखा। उलटि दिसिटि जो लाउ सो देखा॥
जाइ सो जाइ साँस मन बंदी। जस धँसि लीन्ह कान्ह कालंदी॥
तूँ मन नाथ मारु कइ साँसा। जउँ पइ मरहु आपु करु नासा॥
परगट लोकचार कहु बाता। गुपुत लाउ मन जा सउँ राता॥
हउँ हउँ कहत मेँटि सब खोई। जउँ तूँ नाहिँ आहि सब सोई॥
जिअतहिँ जो रे मरइ एक बारा। पुनि को मीचु को मारइ पारा॥
आपुहि गुरु सो आपुहि चेला। आपुहि सब अउ आपु अकेला॥
आपुहि मीचु जिअन पुनि आपुहि तन मन सोइ।
आपुहि आपु करइ जो चाहइ कहाँ क दोसर कोइ॥ २२१॥

इति पारबती-महेस खंड॥ २२॥

---

## अथ राजा-गढ-छेँका खंड ॥ २३ ॥

सिद्धि-गोटिका राजइ पावा । अउ भइ सिद्धि गनेस मनावा ॥
जब संकर सिधि दीन्ह कौ टेका । परी हूल जोगिन्ह गढ छेँका ॥
सबइ पदुमिनी देखहिँ चढी । सिंघल घेरि कीन्ह उठि मढी ॥
जस खर-फरा चोर मति कीन्ही । तेहि बिधि सेँधि चाह गढ दीन्ही ॥
गुपुत जौ चोर रहइ सो साँचा । परगट होइ जीउ नहिँ बाँचा ॥
पउरि पउरि गढ लाग केवारा । अउ राजा सउँ भई पुकारा ॥
जोगी आइ छेँकि गढ मेले । न जनउँ कउनु देस कहँ खेले ॥
भएउ रजाएसु देखहु कौ अस भिखारी ढीठ ।
जाइ बरजि तिन्ह आवहु जन दुइ जाहिँ बसीठ ॥ २२२ ॥
उतरि बसिठ दुइ आइ जौहारे । कइ तुम्ह जोगी कइ बनिजारे ॥
भएउ रजाएसु आगइ खेलहु । गढ तर छाँडि अनत होइ मेलहु ॥
अस लागेहु केहि के सिखि दीन्हे । आएहु मरइ हाथ जिउ लीन्हे ॥
इहाँ इँदर अस राजा तपा । जउँ-हि रिसाइ सूर डरि छपा ॥
हहु बनिजार तौ बनिज बेसाहहु । भरि बइपार लेहु जो चाहहु ॥
जोगी हहु तौ जुगुति सउँ माँगहु । भुगुति लेहु लेइ मारग लागहु ॥
इहाँ देओता अस गए हारी । तुम्ह पतंग को आहि भिखारी ॥
तुम्ह जोगी बइरागी कहत न मानहु कोहु ।
लेहु माँगि किछु भिच्छा खेलि अनत कहँ होहु ॥ २२३ ॥

अनु जौं भीखि हउँ आपुउँ लेई। कस न लेउँ जउँ राजा देई॥
पदुमावति राजा कइ बारी। हउँ जोगी तेहि लागि भिखारी॥
खप्पर लिए बार भा माँगउँ। भुगुति देइ लेइ मारग लागउँ॥
सोई भुगुति परापति पूजा। कहाँ जाउँ अस बार न दूजा॥
अब धर इहाँ जीउ ओहि ठाऊँ। भसम होउँ पइ तजउँ न नाऊँ॥
जस बिनु प्रान पिंड हइ छूँछा। धरम लागि कहिअउ जउँ पूँछा॥
तुम्ह बसीठ राजा कइ ओरा। साखि होहु यह भीखि निहोरा॥
जोगी बार आउ सो जेहि भिखिआ कइ आस।
जउँ निरास डिढ आसन कित गउँनइ केहु पास॥ २२४॥
सुनि बसीठ मन उपनी रीसा। जउ पीसत घुन जाइहि पीसा॥
जोगी अइस कहइ नहिँ कोई। सो कहु बात जोग तोहि होई॥
वह बड राज इँदर कर पाटा। धरती परइँ सरग को चाटा॥
जउँ यह बात होइ तहँ चली। छूटिहिँ अबहिँ हसति सिंघली॥
अउ छूटिहिँ तहँ बजर क गोटा। बिसरइ भुगुति होहु तुम्ह रोटा॥
जहँ लगि दिसिटि न जाइ पसारी। तहाँ पसारसि हाथ भिखारी॥
आगू देखि पाउँ धरु नाथा। तहाँ न हेरु टूट जहँ माथा॥
वह रानी जेहि जोग हइ तेही राज अरु पाट।
सुंदरि जाइ राज-घर जोगिहि बाँदर काट॥ २२५॥
जउँ जोगिहि सुठि बाँदर काटा। एकइ जोग न दोसरि बाटा॥
अउरु साधना आवइ साधे। जोग-साधना आपुहि दाधे॥
सिर पहुँचाउ जोग करि साथू। दिसिटि चाहि हो अगुमन हाथू॥
तुम्हरइ जउँ रे सिंघली हाथी। मोरइ गुरू हसति होइ साथी॥
हसति नसत जेहि करत न बारा। परबत करइ पाउँ कइ छारा॥
गढ कइ गरब खेह मिलि गए। मंदिर उठइ ढहइ भइ नए॥
अंत जौं चलना कोउ न चीन्हा। जो आवइ आपुन चह कीन्हा॥

जोगिहि कोहु न चाहिअ तब न मोहिँ रिस लागि ।
पेम-पंथ जेहि पानि हइ कहा करइ तेहि आगि ॥ २२६ ॥
बसिठहि जाइ कही असि बाता । राजा सुनत कोहु भा राता ॥
ठाउँहि ठाउँ कुअँर सब माखे । केइँ अब लगि जोगी जिउ राखे ॥
अब-हूँ बेगि करहु संजोऊ । तस मारहु हतिआ किन होऊ ॥
मँतिरिन्ह कहा रहहु मन बूझे । पति न होइ जोगिहि सउँ जूझे ॥
वेइँ मारहि तो काह भिखारी । लाज होइ जउँ मानिअ हारी ॥
ना भल मुअइ न मारइ मोखू । दुहूँ बात तुम्ह लागिहि दोखू ॥
रहइ देहु जउँ गढ तर मेली । जोगी कित आछहि बिनु खेली ॥
रहइ देहु जो गढ तर जनि चालहु यह बात ।
तिन्हहि जौ पाहन भख करहि अस केहि के मुख दाँत ॥ २२७ ॥
गए जौ बसिठ पुनि बहुरि न आए । राजइ कहा बहुत दिन लाए ॥
न जनउँ सरग बात दहुँ काहा । काहु न आइ कही फिरि चाहा ॥
पाँख न कया पउन नहिँ पाया । केहि बिधि मिलउँ होउँ केहि छाया ॥
सवँरि रकत नइनहि भरि चूआ । रोइ हँकारेसि माँझी सूआ ॥
परहि जौ आँसु रकत कइ टूटी । अबहुँ सो राती बीर-बहूटी ॥
उहइ रकत लिखि दीन्ही पाती । सुअइ जौ लीन्ह चोँच भइ राती ॥
बाँधा कंठ पडा जरि काँठा । बिरह क जरा जाइ कहँ नाठा ॥
मसि नइना लिखनी बरुनि रोइ रोइ लिखा अकत्थ ।
आखर दहहि न कोइ गहइ (सो) दीन्ह परेवा हत्थ ॥ २२८ ॥
अउ मुख सउँ बच कहेसु परेवा । पहिलइ मोरि बहुत कइ सेवा ॥
पुनि सवँराइ कहेसु अस दूजे । जो बलि दीन्ह देओतन्ह पूजे ॥
सो अबहूँ तइसइ बलि लागा । कब लगि कया सून मढ जागा ॥
भलेहि ईस तुम्ह-हूँ बलि दीन्हा । जहँ तुम्ह भाउ तहाँ बलि कीन्हा ॥
जउँ तुम्ह मया कीन्ह पगु ढारा । दिसिटि देखाइ बान-बिख मारा ॥

जो अस जा कर आसा-मुखी । दुख महँ अइस न मारइ दुखी ॥
नइन भिखारि न मानहिँ सीखा । अगुमन दउरि लीन्ह पइ भीखा ॥
नइनहिँ नइन जौ बेधि गइ नहिँ निकसहिँ वेइ बान ।
हिअइ जौ आखर तुम्ह लिखे ते सुठि घटहिँ परान ॥ २२९ ॥
तेइ बिख-बान लिखउँ कहँ ताई । रकत जौ चुआ भीँज दुनिआई ॥
जानु सो गारइ रकत पसेऊ । सुखी न जान दुखी कर भेऊ ॥
जेहि न पीर तेहि का करि चीता । प्रीतम निठुर होइ अस नीता ॥
का सउँ कहउँ बिरह कइ भाखा । जा सउँ कहउँ होइ जरि राखा ॥
बिरह आगि तन जर बर जरइ । नइन नीर सायर सब भरइ ॥
पाती लिखी सवँरि तुम्ह नावाँ । रकत लिखे आखर भए स्यावाँ ॥
आखर जरहिँ न कोई छूआ । तब दुख देखि चला लेइ सूआ ॥
अब सुठि मरउँ छूँछि गइ पाती पेम पिआरे हाथ ।
भेँटि होति दुख रोइ सुनावत जीउ जात जउँ साथ ॥ २३० ॥
कंचन तार बाँधि गिअँ पाती । लेइ गा सुआ जहाँ धनि राती ॥
जइसइ कवँल सुरुज कइ आसा । नीर कंठ लहि मरइ पिआसा ॥
बिसरा भोगु सेज सुख बासू । जहाँ भवँर सब तहाँ हुलासू ॥
तब लगि धीर सुना नहिँ पीऊ । सुनतहि घरी रहइ नहिँ जीऊ ॥
तब लगि सुख हिए पेम न जामा । जहाँ पेम गा सुख बिसरामा ॥
अगर चँदन सुठि दहइ सरीरू । अउ भा अगिनि कया कर चीरू ॥
कथा कहानी सुनि सुठि जरा । जानहुँ घिउ बइसंदर परा ॥
बिरह न आपु सँभारइ मइल चीर सिर रूख ।
पिउ पिउ करत रात दिन पपिहा भइ मुख सूख ॥ २३१ ॥
ततखन हीरामनि गा आई । मरत पिआस छाँह जनु पाई ॥
भल तुम्ह सुआ कीन्ह हइ फेरा । गाढ न जानेउँ प्रीतम केरा ॥
बाटहि जानहुँ बिखम पहारा । हिरदइ मिला न होइ निनारा ॥

मरम पानि कर जान पिआसा। जो जल महँ ता कहँ का आसा॥
का रानी यह पूँछहु बाता। जनि कोइ होइ पेम कर राता॥
तुम्हरे दरसन लागि बिओगी। अहा सो महादेओ मठ जोगी॥
तुम्ह बसंत लेइ तहाँ सिधाई। देओ पूजि पुनि ओ पहँ आई॥
दिसिटि बान तस मारेहु घाइ रहा तेहि ठाउँ।
दोसरि बार न बोला लेइ पदुमावति नाउँ॥ २३२॥
रोअँहि रोअँ बान बेइ फूटे। सोतहि सोत रुहिर मुख छूटे॥
नइनन्ह चली रकत कइ धारा। कंथा भींजि भएउ रतनारा॥
सूरुज बूडि उठा परभाता। अउ मँजीठ टेंसू बन राता॥
भएउ बसंत रात बनफती। अउ राते सब जोगी जती॥
पुहुमि जो भींज भई सब गेरू। अउ तहँ अहा सो रात पखेरू॥
राती सती आगिनि सब काया। गगन मेघ राते तेहि छाया॥
ईंगुर भा पहार तस भींजा। पइ तुम्हार नहिं रोअँ पसीजा॥
तहाँ चकोर कोकिला तिन्ह हिअ मया पईठि।
नइन रकत भरि आए तुम्ह फिरि कीन्ह न दीठि॥ २३३॥
अइस बसंत तुम्हहँ पइ खेलहु। रकत पराए सेंदुर मेलहु॥
तुम्ह तउ खेलि मँदिर कहँ आईं। ओहि क मरम पइ जानु गोसाईं॥
कहेसि मरइ को बारहिं बारा। एकहि बार होउँ जरि छारा॥
सर रचि चहा आगि जो लाई। महादेओ गउरइ सुधि पाई॥
आइ बुझाइ दीन्ह पँथ तहवाँ। मरन खेल कर आगम जहवाँ॥
उलटा पंथ पेम कइ बारा। चढइ सरग सो परइ पतारा॥
अब धँसि लीन्ह चहइ तेहि आसा। पावइ आस कि मरइ निरासा॥
पाती लिखि जो पठाई लिखा सबइ दुख रोइ।
दहुँ जिउ रहइ कि निसरइ काह रजाएसु होइ॥ २३४॥
कहि कइ सुअइ छोडि दइ पाती। जानहुँ दीप छुअत तस ताती॥

गिअहिँ जौं बाँधे कंचन तागे। राते स्यावँ कंठ जरि लागे॥
अगिनि साँस सँग निसरी ताती। तरुअर जरहिँ तहाँ को पाती॥
रोइ रोइ सुअइ कही सब बाता। रकत क आँसुहिँ भा मुख राता॥
देखु कंठ जरि लागु सो गेरा। सो कस जरइ बिरह अस घेरा॥
जरि जरि हाड भए सब चूना। तहाँ माँस को रकत बिहूना॥
तेइ तोहि लागि कया असि जारी। तपत मीन जल रहइ न पारी॥

तेहि कारन वह जोगी भसम कीन्ह तन दाहि।
तूँ अस निठुर निछोही बात न पूँछी ताहि॥ २३५॥

कहेसि सुआ मो सउँ सुनु बाता। चहउँ तो आजु मिलउँ जस राता॥
पइ सो मरमु न जानइ भोरा। जानइ प्रीति जौं मरि कइ जोरा॥
हउँ जानति हउँ अब-हूँ काँचा। ना जेहि प्रीति रंग थिरु राँचा॥
ना जेहि होइ भवँर कर रंगू। ना जेहि दीपक होइ पतंगू॥
ना जेहि करा भिंगि कइ होई। ना जेहि अवहि जिअइ मरि सोई॥
ना जेहि पेम अउटि एक भएउ। ना जेहि हिअइ माँह डर गएऊ॥
ना जेहि भएउ मलइ गिरि बासा। ना जेहि रवि होइ चढेउ अकासा॥

तेहि का कहिअ रहन खन जो हइ पीतम लागि।
जहाँ सुनइ तहँ लेइ धँसि कहा पानि का आगि॥ २३६॥

पुनि धनि कनक पानि मसि माँगी। उतर लिखत भीँजी तनु आँगी॥
तेहि कंचन कहँ चहिअ सोहागा। जउँ निरमल नग होइ सो लागा॥
हउँ जौं गइउँ मढ मंडप भोरी। तहवाँ तुइँ न गाँठि गहि जोरी॥
गा बिसँभारि देखि कइ नइना। सखिन्ह लाज का बोलउँ बइना॥
खेलहि मिसु मइँ चंदन घाला। मकु जागसि तो देउँ जइ-माला॥
तबहुँ न जागा गा तूँ सोई। जागइँ भेँटि न सोअइँ होई॥
अब तउ ससि होइ चढेउँ अकासा। जो जिउ देइ सो आवइ पासा॥

तब लगि भुगुति न लेइ सका रावेन सिअ एक साथ ।
कउन भरोसइँ अब कहउँ जीउ पराए हाथ ॥ २३७ ॥

अब जउँ सूर गगन चढि आवइ । राहु होइ तउ ससि कहँ पावइ ॥
बहुतइँ अइस जीउ पर खेला । तूँ जोगी केहि माँह अकेला ॥
बिकरम धँसा पेम कइ बारा । चंपावति कहँ गएउ पतारा ॥
सुदइ-बच्छ मगधावति लागी । कँकन पूरि होइ गा बइरागी ॥
राज-कुअँर कंचन-पुर गएऊ । मिरगावति कहँ जोगी भएऊ ॥
साध कुअँर गंधावति जोगू । मधु मालति कहँ कीन्ह बिओगू ॥
पेमावति कहँ सर सुर साधा । उखा लागि अनिरुध बर बाँधा ॥
हउँ रानी पदुमावती सात सरग पर बास ।
हाथ चढउँ हउँ ताहि के प्रथम करइ अपुनास ॥ २३८ ॥

हउँ पुनि अहउँ अइसि तोहि राती । आधी भेँटि पिरीतम पाती ॥
तोहि जउँ प्रीति निबाहइ आँटा । भवँर न देखु केत महँ काँटा ॥
होहु पतंग अधर गहि दीआ । लेहु समुँद धँसि होइ मरजीआ ॥
राति रंग जिमि दीपक बाती । नइन लाउ होइ सीप सेवाती ॥
चातक होइ पुकारु पिआसा । पीउ न पानि सेवाति क आसा ॥
सारस होहु बिछुरि जस जोरी । रइनि होहु जल चकइ चकोरी ॥
होहु चकोर दिसिटि ससि पाहाँ । अउ रबि होहु कवँल ओहि माहाँ ॥
हम-हुँ अइसि हउँ तो सउँ सकसि त प्रीति निबाहु ।
राहु बेधि अरजुन होइ जिति दुरपदी बिआहु ॥ २३९ ॥

राजा इहाँ तइस तप झूरा । भा जरि बिरह छार कर कूरा ॥
मउन लगाए गएउ बिमोही । भा बिनु जिउ जिउ दीन्हेसि ओही ॥
गहि पिंगला सुखुमना नारी । सुन्न समाधि लागि गइ तारी ॥
बूँद-हि समुँद होइ जस मेरा । गा हेराइ तस मिलइ न हेरा ॥
रंग-हि पानि मिला जस होई । आपुहि खोइ रहा होइ सोई ॥

सुअइ आइ देखा भा नासू। नइन रकत भरि आएउ आँसू॥
सदा पिरीतम गाढ करेई। वह न भूल भूला जिउ देई॥
मूरि सजीऔनि आनि कइ अउ मुख मेला नीर।
गरुर पाँख जस झारइ अँविरित बरसा कीर॥ २४० ॥
सुआ अहा जेहि आस सो पावा। बहुरी साँस पेट जिउ आवा॥
देखेसि जागि सुअइ सिर नावा। पाति दीन्ह मुख बचन सुनावा॥
गुरू सबद दुइ सरवन मेला। गुरू बोलाउ बेगि चलु चेला॥
तोहि अलि कीन्ह आपु भा केवा। हउँ पठवा कइ बीच परेवा॥
पउन साँस तो सउँ मन लाई। जोवइ मारग दिसिटि बिछाई॥
जस तुम्ह कया कीन्ह अगि-डाहू। सो सब गुरु कहँ भएउ अगाहू॥
तब उडंत-छाला लिखि दीन्हा। बेगि आउ चाहउँ सिधि कीन्हा॥
आवहु स्यावँ सुलक्खने जीउ बसइ तुम्ह नाउँ।
नइनहिं भीतर पंथ हइ हिरदहि भीतर ठाउँ॥ २४१ ॥
सुनि कइ असि पदुमावति मया। भा बसंत उपनी नइ कया॥
सुआ क बोलि पउन होइ लागा। उठा सोइ हनुवँत होइ जागा॥
चाँद मिलन कइ दीन्हेसि आसा। सहसहु कराँ सूर परगासा॥
पतरि लीन्ह लेइ सीस चढावा। दिसिटि चकोर चाँद जनु पावा॥
आस पिआसा जो जेहि केरा। जउँ झिझिकार ओही सो हेरा॥
अब यह कउन पानि मइँ पीआ। भा तन पाँख पनग मरि जीआ॥
उठा फूलि हिरदइ न समाना। कंथा टूक टूक बिहराना॥
जहाँ पिरीतम वेइ बसहिं यह जिउ बलि तेहि बाट।
जउँ सो बोलावइ पाउँ सउँ हउँ तहँ चलउँ ललाट॥ २४२ ॥
जो पँथ मिला महेसइ सेई। गएउ सो मुंद उदइ धँसि लेई॥
जहँ वह कुंड बिखम अउगाहा। जाइ परा जहँ पाओ न थाहा॥
बाउर अंध पेम कर लागू। सउँह धँसइ किछु सूझ न आगू॥

लीन्हेसि धँसि सुआँस मन मारा । गुरू मोछंदर-नाथ सँभारा ॥
चेला परइ न छाँडइ पाछू । चेला मच्छ गुरू जस काछू ॥
जनु धँसि लीन्ह समुँद मरजीआ । उघरइ नइन बरइ जनु दीआ ॥
खोजि लीन्ह सो सरग दुआरा । बजर जौ मूँदे जाए उघारा ॥
बाँक चढाउ सरग गढ चढत गएउ होइ भोर ।
भइ पुकार गढ ऊपर चढे सेँधि देइ चोर ॥ २४३ ॥
राजइ सुना जोगि गढ चढे । पूँछी पास पँडित जो पढे ॥
जोगी गढ जौ सेँधि देइ आवहिँ । कहहु सौ सबद सिद्धि जिन्ह पावहिँ ॥
कहहिँ बेद पढ पंडित बेदी । जोगि भवँर जस मालति-भेदी ॥
जइसइ चोर सेँधि सिर मेलहिँ । तसि एइ दोउ जीउ पर खेलहिँ ॥
पंथ न चलहिँ बेद जस लिखे । चढे सरग सूरी चढि सिखे ॥
चोरहि होइ सूरी पर मोखू । देइ जौ सूरी तेहि नहिँ दोखू ॥
चोर पुकारि बेधि घर मूँसा । खोलहिँ राज-भँडार-मँजूसा ॥
जइस भँडारहि मूँसहिँ चढहिँ रइनि देइ सेँधि ।
तइस चहिअ पुनि उन्ह कहँ मारहु सूरी बेधि ॥ २४४ ॥

इति राजा-गढ-छेँका खंड ॥ २३ ॥

---

## अथ मंत्री खंड ॥ २४ ॥

राँधि जौ मंत्री बोलइ सोई । अइस जौ चोर सिद्ध पइ कोई ॥
सिद्ध निसंक रइनि पइ भवँही । ताकहिँ जहाँ तहाँ उपसवहीँ ॥
सिद्ध निडर पइ अइसइ जीआ । खरग देखि कइ नावँहिँ गीआ ॥
सिद्ध जाहिँ पइ जिउ बधि जहाँ । अउरहि मरन पंख अस कहाँ ॥
चढहिँ जौ कोपि गगन उपराहीँ । थोरइ साज मरहिँ सो नाहीँ ॥
जंबुक कहँ जउँ चढिअहि राजा । सिंघ साजि कइ चढिअ त छाजा ॥
सिद्ध अमर काया जस पारा । छरहिँ मरहिँ पइ जाहिँ न मारा ॥
छरहिँ काज किरिसुन कर साजा राजा धरहिँ रिसाइ ।
सिद्ध गिद्ध जेहिँ दिसिटि गगन पर बिनु छर किछु न बसाइ ॥ २४५ ॥
आवहु करी गुदर मिस साजू । चढहु बजाइ जहाँ लगि राजू ॥
होहु सँजोइल कुअँर जौ भोगी । सब दर छेँकि धरहु अब जोगी ॥
चउबिस लाख छतर-पति साजे । छपन कोटि दर बाजन बाजे ॥
बाइस सहस सिंघली चाले । गिरिह पहार पुहुमि सब हाले ॥
जगत बराबर देइ सब चाँपा । डरा इँदर बासुकि हिअ काँपा ॥
पदुम कोटि रथ साजे आवहिँ । गिरि होइ खेह गगन कहँ धावहिँ ॥
जनु भुइँ-चाल चलत तहँ परा । कुरमहि पीठि टूटि हिअ डरा ॥
छतरहिँ सरग छाइ गा सूरज गएउ अलोपि ।
दिनहिँ राति असि देखी चढा इँदर होइ कोपि ॥ २४६ ॥

देखि कटक अउ मइमत हाथी। बोले रतन-सेन के साथी॥
होत आउ दर बहुत असूझा। अस जानत हहिँ होइहइ जूझा॥
राजा तूँ जोगी होइ खेला। इहइ दिवस कहँ हम भए चेला॥
जहाँ गाढ ठाकुर कहँ होई। संग न छाडइ सेवक सोई॥
जो हम मरन दिवस मन ताका। आज आइ सो पूजी साका॥
बरु जिउ जाउ जाए जनि बोला। राजा सत्त सुमेरु न डोला॥
गुरू केर जउँ आएसु पावहिँ। सउँह होइ हम चकर चलावहिँ॥
आजु करहिँ रन भारथ सत्त बचा दइ राखि।
सत्त करइ सब कउतुक सत्त भरइ पुनि साखि॥ २४७॥
गुरू कहा चेला सिध होहू। पेम बार होइ करी न कोहू॥
जा कहँ सीस नाइ कइ दीजिअ। रंग न होय ऊभ जउँ कीजिअ॥
जेहि जिएँ पेम पानि भा सोई। जेहि रँग मिलइ तेही रँग होई॥
जउँ पइ जाइ पेम सउँ जूझा। कित तपि मरहिँ सिद्ध जेइँ बूझा॥
यह सत बहुत जौ जूझि न करिअइ। खरग देखि पानी होइ ढरिअइ॥
पानिहि काह खरग कइ धारा। लउटि पानि सोई जो मारा॥
पानी सेँति आगि का करई। जाइ बुझाइ पानि जउँ परई॥
सीस दीन्ह मइँ अगुमन पेम पाए सिर मेलि।
अब सौ पिरीति निबाहउँ चलउँ सिद्ध होइ खेलि॥ २४८॥
राजहि छेँकि धरे सब जोगी। दुख ऊपर दुख सहइ बिओगी॥
ना जिउ धडक धरत हइ कोई। न जनउँ मरन जिअन कस होई॥
नाग-फाँस उन्ह मेली गीआ। हरख न बिसमउ एकउ जीआ॥
जेइँ जिउ दीन्ह सौ लेउ निरासा। बिसरइ नहिँ जउँ लहि तन साँसा॥
कर किँगरी तेइ तंत बजावा। नेह गीत बैरागी गावा॥
भलेहिँ आनि गिअ मेली फाँसी। हिअइँ न सोच रोस रिस नासी॥
मइँ गिअ-फाँद ओही दिन मेला। जेहि दिन पेम-पंथ होइ खेला॥

परगट गुपुत सकल महि पूरि रहा सब ठाउँ।
जहँ देखउँ ओहि देखउँ दोसर नहिँ कहँ जाउँ ॥ २४९ ॥
जब लगि गुरु मइँ अहा न चीन्हा। कोटि अँतर पट हुत बिच दीन्हा ॥
जउँ चीन्हा तउ अउरु न कोई। तन मन जिउ जोबन सब सोई ॥
हउँ हउँ कहत धोख अँतराहीँ। जो भा सिद्ध कहाँ परछाहीँ ॥
मारइ गुरू कि गुरू जिआवा। अउरु को मार मरइ सब आवा ॥
सूरी मेलि हसति गुरु पूरू। हउँ नहिँ जानउँ जानइ गूरू ॥
गुरू हसति पर चढा सो पेखा। जगत जो नास्ति नास्ति सब देखा ॥
अंध मीन जस जल महँ धावा। जल जीअन पुनि दिसिटि न आवा ॥
गुरू मोर मोरइ सिर देइ तुरंगहि ठाठ।
भीतर करहि डोलावइ बाहर नाँचइ काठ ॥ २५० ॥
सो पदुमावति गुरु हउँ चेला। जोगतंत जेहि कारन खेला ॥
तजि ओहि बार न जानउँ दूजा। जेहि दिन मिलइ जातरा पूजा ॥
जीउ काढि भुइँ धरउँ ललाटू। ओहि कहँ देउँ हिआ महँ पाटू ॥
को मोहिँ लेइ सो छुआवइ पाया। नउ अउतार देइ नइ काया ॥
जीउ चाहि सो अधिक पिआरी। माँगइ जीउ देउँ बलिहारी ॥
माँगइ सीस देउँ सइँ गीआ। अधिक नवउँ जउँ मारइ जीआ ॥
अपने जिउ कर लोभ न मोही। पेम-बार होइ माँगउँ ओही ॥
दरसन ओहिक दिआ जस हउँ रे भिखारि पतंग।
जउँ करवत सिर सारइ मरत न मोरउँ अंग ॥ २५१ ॥
पदुमावति कवँला ससि जोती। हँसइ फूल रोअइ तब मोती ॥
बरजा पितइ हँसी अरु रोजू। लाए दूत होइ निति खोजू ॥
जउ हिँ सुरुज कहँ लागेउ राहू। तउ हिँ कवँल मन भएउ अगाहू ॥
बिरह अगस्ती बिसमउ भएऊ। सरवर हरख सूखि सब गएऊ ॥
परगट ढारि सकइ नहिँ आँसू। घटि घटि माँसु गुपुत होइ नासू ॥

जस दिन माँझ रइनि होइ आई। बिगसत कवँल गएउ कुम्हिलाई ॥
राता बदन गएउ होइ सेता। भवँर भवँति रहि गई अचेता ॥
चितहिँ जो चितर कीन्ह धनि रोअँ रोअँ अंग समेटि।
सहस साल दुख आहि भरि मुरुछि परी गइ मेटि ॥ २५२ ॥
पदुमावति सँग सखी सयानी। गनि कइ नखत पीर ससि जानी ॥
जानहिँ मरम कवँल कर कोईँ। देखि बिथा बिरहिनि कइ रोईँ ॥
बिरहा कठिन काल कइ कला। बिरह न सहइ काल पर भला ॥
काल काढि जिउ लेइ सिधारा। बिरह काल मारे पर मारा ॥
बिरह आगि पर मेलइ आगी। बिरह घाउ पर घाउ बजागी ॥
बिरह बान पर बान बिसारा। बिरह रोग पर रोग सँचारा ॥
बिरह साल पर साल नवेला। बिरह काल पर काल दुहेला ॥
तन राओन होइ गढ चढा बिरह भएउ हनुवंत।
जारे ऊपर जारई तजइ न कइ भसमंत ॥ २५३ ॥
कोइ कुमोद कर परसहिँ पाया। कोइ मलयागिरि छिडकहिँ काया ॥
कोइ मुख सीतल नीर चुआवहिँ। कोइ अंचल सउँ पउन डोलावहिँ ॥
कोइ मुख अँबिरित आनि निचोआ। जनु बिख दीन्ह अधिक धनि सोआ ॥
जोवहिँ साँस खनहिँ खन सखी। कब जिउ फिरइ पउन अउ पँखी ॥
बिरह काल होइ हिअइँ पईठा। जीउ काढि लेइ हाथ बईठा ॥
खन एक मूँठि बाँध खन खोला। खनहिँ जीभ मुख जाइ न बोला ॥
खनहिँ बजर के बानन्ह मारा। कँपि कँपि नारि मरइ बिकरारा ॥
कइसेहु बिरह न छाडइ भा ससि गहन गिरास।
नखत चहूँ दिसि रोअहिँ अँधिअर धरति अकास ॥ २५४ ॥
घरी चारि इमि गहन गिरासी। पुनि बिधि जाति हिअइँ परगासी ॥
निसँसि ऊभि भरि लीन्हेसि साँसा। भइ अधार जीअन कइ आसा ॥
बिनवँहिँ सखी छूटि ससि राहू। तुम्हरी जोति जोति सब काहू ॥

तूँ ससि-बदन जगत उँजिआरी। केइ हरि लीन्ह कीन्ह अँधिआरी ॥
तूँ गजगाविँनि गरब गहीली। अब कस अस छाडइ सत ढीली ॥
तइँ हरि लंक हराई केहरि। अब कस हारि करसि हइ हे हरि ॥
तूँ कोकिल-बइनी जग मोहा। को ब्याधा होइ गहइ बिछोहा ॥
कवँल करी तूँ पदुमिनि गइ निसि भएउ बिहान।
अबहुँ न संपुट खोलेसि जो रे उठा जग भान ॥ २५५ ॥
भान नाउँ सुनि कवँल बिगासा। फिरि कइ भवँर लीन्ह मधु बासा ॥
सरद चाँद मुख जीभ उघेली। खंजन नइन उठे कइ केली ॥
बिरह न बोल आउ मुख ताई। मरि मरि बोलि जीउ बरिआई ॥
दवइ बिरह दारुन हिअ काँपा। खोलि न जाइ बिरह दुख झाँपा ॥
उदधि समुँद जस तरँग देखावा। चखु घूमहिँ मुख बात न आवा ॥
यह सुठि लहरि लहरि पर धावा। भवँर परा जिउ थाह न पावा ॥
सखी आनि बिख देहु त मरऊँ। जिउ नहिँ पेट ताहि डर डरऊँ ॥
खनहिँ उठइ खन बूडइ अस हिअ कवँल सँकेत।
हीरामनिहि बोलावहू सखी गहन जिउ लेत ॥ २५६ ॥
पुरइनि धाइ सुनत खन धाईँ। हीरामनिहि बेगि लेइ आईँ ॥
जनहुँ बइद ओखद लेइ आवा। रोगिआ रोग मरत जिउ पावा ॥
सुनत असीस नइन धनि खोली। बिरह बइन कोइल जिमि बोली ॥
कवँलहि बिरह बिथा जसि बाढी। केसरि बरन पिअरि हिअ गाढी ॥
कित कवँलहि भा पेम अँकूरू। जउँ पइ गहन लीन्ह दिन सूरू ॥
पुरइनि छाँह कवँल कइ करी। सकल बिभास आस तुम्ह हरी ॥
पुरुख गँभीर न बोलहिँ काहू। जउँ बोलहिँ तउ अउरु निबाहू ॥
एतना बोल कहत मुख पुनि होइ गई अचेत।
पुनि कइ चेत सँभारी उहइ बकत मुख लेत ॥ २५७ ॥
अउरु दगध का कहउँ अपारा। सुनइ सो जरइ कठिन असि झारा ॥

होइ हनिवंत बइठ हइ कोई। लंका डाहि लागु तनु सोई॥
लंका बुझी आगि जउँ लागी। यह न बुझइ तस उपज बजागी॥
जनहुँ अगिनि के उठहिँ पहारा। वेइ सब लागहिँ अंग अँगारा॥
कँपि कँपि माँसु सुराग पुरोआ। रकत कि आँसु माँसु सब रोआ॥
खन एक मारि माँसु अस भूँजा। खनहिँ जिआइ सिंघ अस गूँजा॥
यह रे दगध हुति उतिम मरीजिअ। दगध न सहिअ जीउ बरु दीजिअ॥
जहँ लगि चंदन मलइ-गिरि अउ साएर सब नीर।
सब मिलि आइ बुझावहिँ बुझइ न आगि सरीर॥ २५८॥
हीरामनि जो देखी नारी। प्रीति बेलि उपनी हिअ बारी॥
कँहेसि कस न तुम्ह होहु दुहेली। अरुझी पेम प्रीति कइ बेली॥
प्रीति-बेलि जनि अरुझइ कोई। अरुझा मुअइ न छूटइ सोई॥
प्रीति-बेलि अइसइ तनु डाढा। पलुहत सुख बाढत दुख बाढा॥
प्रीति-बेलि कइ अमर सो बोई। दिन दिन बढइ खीन नहिँ होई॥
प्रीति-बेलि सँग बिरह अपारा। सरग पतार जरइ तेहि झारा॥
प्रीति अकेलि बेलि चढि छावा। दोसर बेलि न सरिवरि पावा॥
प्रीति-बेलि उरझाइ जब तब सो छाँह सुख साख।
मिलइ पिरीतम आइ कइ दाख बेलि रस चाख॥ २५९॥
पदुमावति उठि टेकइ पाया। तुम्ह हुति हो प्रीतम कइ छाया॥
कहत लाज अउ रहइ न जीऊ। एक दिसि आगि दोसरि दिसि सीऊ॥
तुम्ह सो मोर खेवक गुरु देऊ। उतरउँ पार तेही बिधि खेऊ॥
सूर उदइ-गिरि चढत भुलाना। गहने गहा कवँल कुम्हिलाना॥
ओहट होइ मरउँ तेहि झूरी। यह सुठि मरन जो निअरहि दूरी॥
घट महँ निकट बिकट भा मेरू। मिलेहु न मिलइ परा तस फेरू॥
दामवती नल हंस मिलावा। तब हीरामनि नाउँ कहावा॥

मूरि सजीवनि दूरि इमि साली सकती बानु ।
प्रान मुकुत अब होत हइ बेगि देखावहु आनु ॥ २६० ॥
हीरामनि भुइँ धरा लिलाटू । तुम्ह रानी जुग जुग सुख पाटू ॥
जेहि के हाथ जरी अउ मूरी । सो जोगी नाहीं अब दूरी ॥
पिता तुम्हार राज कर भोगी । पूजइ बिपर मरावइ जोगी ॥
पवँरि पंथ कोतवार बईठा । पेम क लुबुध सुरंग पईठा ॥
चढत रइनि गढ होइ गा भोरू । आवत बार धरा कइ चोरू ॥
अब लेइ देन गए ओहि सूरी । तेहि सौं अगाह बिथा तुम्ह पूरी ॥
अब तुम्ह जीउ कया वह जोगी । कया क रोग जान पइ रोगी ॥
रूप तुम्हार जीउ लेइ आपन पिंड कमावा फेरि ।
आपु हेराइ रहा तेहि खंडहि काल न पावइ हेरि ॥ २६१ ॥
हीरामनि जौ बात यह कही । सुरुज के गहन चाँद पुनि गही ॥
सुरुज के दुख जो ससि भइ दुखी । सो कित दुख मानइ करमुखी ॥
अब जउँ जोगि मरइ मोहि नेहा । मोहि ओहि साथ धरति गगनेहा ॥
रहइ तौ करउँ जरम भरि सेवा । चलइ तौ यह जिउ साथ परेवा ॥
कउनु सौ करनी कहु गुरु सोई । पर-काया परबेस जौ होई ॥
पलटि सौ पंथ कउनु बिधि खेला । चेला गुरू गुरू होइ चेला ॥
कउनु खंड अस रहा लुकाई । आवइ काल हेरि फिरि जाई ॥
चेला सिद्धि सौ पावई गुरु सउँ करइ उछेद ।
गुरू करइ जउँ किरिपा कहइ सौ चेलहि भेद ॥ २६२ ॥
अनु रानी तुम्ह गुरु वह चेला । मोहि पूँछहु कइ सिद्ध नवेला ॥
तुम्ह चेला कहँ परसन भईं । दरसन देइ मँडफ चलि गईं ॥
रूप तुम्हार सौ चेलइ डीठा । चित समाइ होइ चितर पईठा ॥
जीउ काढि तुम्ह लेइ उपसई । वह भा कया जीउ तुम्ह भई ॥
कया जौ लागु धूप अउ सीऊ । कया न जानु जानु पइ जीऊ ॥

भोग तुम्हार मिला वह जाई। ओहि कइ बिथा सो तुम्ह कहँ आई ॥
तुम्ह ओहि घट वह तुम्ह घट माँहा। काल कहाँ पावइ ओहि छाँहा ॥
अस वह जोगि अमर भा पर-काया परवेसु।
आवइ काल तुम्हहि तिन्ह (देखे) फिरि कइ करइ अदेसु ॥ २६३ ॥
सुनि जोगी कइ अम्मर करनी। नेउरी बिरह-बिथा कइ मरनी ॥
कवँल-करी होइ बिगसा जीऊ। जनु रबि देखि छूटि गा सीऊ ॥
जो अस सिद्ध को मारइ पारा। नीँऊ रस तइँ जो होय छारा ॥
कहउ जाइ अब मोर सँदेसू। तजहु जोग अब होहु नरेसू ॥
जनि जानहु हउँ तुम्ह सउँ दूरी। नइनहिँ माँझ गडी वह सूरी ॥
तुम्ह परसेत घटइ घट केरा। मोहिँ जिउ घटत न लागइ बेरा ॥
तुम्ह कहँ राज-पाट मइँ साजा। अब तुम्ह मोर दुअउ जग राजा ॥
जउँ रे जिअहिँ मिलि केलि करहिँ मरहिँ तो एकइ दोउ।
तुम्ह पिअ जिउ जनि होउ किछु मोहिँ जिउ होउ सो होउ ॥ २६४ ॥

इति मंत्री खंड ॥ २४ ॥

---

## अथ सूरी खंड ॥ २५ ॥

बाँधि तपा आनेउ जहँ सूरी। जुरी आइ सब सिंघल पूरी ॥
पहिलइँ गुरू देइ कहँ आना। देखि रूप सब कोउ पछिताना ॥
लोग कहहिँ यह होअइ न जोगी। राजकुअँर कोउ अहइ बिओगी ॥
काहू लागि भएउ हइ तपा। हिअइँ सो माल करइ मुख जपा ॥
जस मारइ कहँ बाजा तूरू। सूरी देखि हँसा मन सूरू ॥
चमके दसन भएउ उँजिआरा। जो जहँ तहाँ बीजु अस मारा ॥
जोगी केर करहु पइ खोजू। मकु न होअइ यह राजा भोजू ॥
सब पूँछहिँ कहु जोगी जाति जरम अउ नाओँ।
जहाँ ठाओँ रोअइ कर हँसा सो कहु केहि भाओ ॥ २६५ ॥
का पूँछहु अब जाति हमारी। हम जोगी अउ तपा भिखारी ॥
जोगिहि कवन जाति हो राजा। गारिहि कोह न मारहि लाजा ॥
निलज भिखारि लाज जिन्ह खोई। तिन्ह के खोज परउ जनि कोई ॥
जा कर जीउ मरइ पर बसा। सूरी देखि सो कस नहिँ हँसा ॥
आजु नेह सउँ होइ निबेरा। आजु पुहुमि तजि गगन बसेरा ॥
आजु कया-पिंजर बँध टूटा। आजु परान-परेवा छूटा ॥
आजु नेह सउँ होइ निरारा। आजु पेम सँग चला पिआरा ॥
आजु अवधि सरि पूजी कइ जो चलउँ मुख रात।
बेगि होहु मोहिँ मारहु का चालहु बहु बात ॥ २६६ ॥

धुनाति, धुवति (णिजन्त धूनयति) √धू = *Dhū = संतत आन्दोलन में होना; तु० Lat. *fumus* (धूम्र–fume); Lith. *duja* (धूल); Goth. *dauns* (धूम तथा गन्ध); Ohg. *toum;* इसी से संबद्ध है; तु० धावते, धूप, धूम, धूसर, तथा धोन; तु० *Dheues = ध्वंसति = धुनता है] ७. ७२.

धुना – धुनइ का भूत १०. ७८.

धुनि – ध्वनि – ध्रुणि – धुनि (P. 299) धुनी; म० धून; पं० धुण, धुन; सिं० दनि; १३. ७; २०. १०३; २५. २३; धुनकर २१. ८.

धुंध – धुन्ध – अन्धकार ७. ३२.

ध्रुव – ध्रुवतारा [अवे० द्रुव] १. १४८; १०. २१, ८८, ६२; ११. ३१.

धूप – [*Dhūp>*Dhū, धुनाति में] धूम, धूव = आतप १. ७; ४. २०; (घाम – तेज) ६. ३२; १२. २६; १५. १६; २०. २; २४. १४६.

धूपा – धूप; का० तूफ; २. २३; २१. ६.

धूम – [देखो धुनइ, धूप] धूम्र २. १६३.

धूरि – धूलि १. १८३.

धूरी – धूलि १. १०६.

धूवँ – धूम्र – धूम – धूआँ १०. १२८.

धोआ – धो डाले [√धाव्, पा० धोव्, देखो धुनइ] २०. ८७.

धोइ – आधूय – धोकर १६. ४३.

धोई – (√धाव) धोअइ – धोता है २५. ६७.

धोख – धोखा ३. ७४; ८. २८; २४. ४३.

धोखा ८. ४३.

धोती – धौतवस्त्र [√धाव् = पा० धोव; तु० पा० धोन = धोत = सं० धौत, अथवा = धूत (देखो धुनन); Kern के मत में धोन की निष्पत्ति पोण के आधार पर है] २५. ६७.

धोवइवि – धाविनी, धोवन १२. ७८.

---

## न.

न १. ८, १६, २०, २१, ३३, ३६, ३७, ३६, ४७, ५१, ५२, ५३, ५६, ६३, ६४, ६५, ७०, ७१, ७३, ७७, ७६, ८४, १०५, ११२, ११३, ११४, ११६, १२६, १२६, १३१, १३४, १३५, १३६, १६४, १६७, १८४, १६२; २. ४, ५, ६, ८, १६, २३, २४, ३०, ६५, १०३, १०७, ११२, १२७, १२८, १४१, १४३, १५२, १५६, १५८, १६८, १७३, १७४, १६८; ३. २, १६, ३१, ३६, ४८, ५१, ५२, ६०, ६२, ६३, ६४, ७०, ७२, ७४, ७८, ८०; ४. १५, १६, ४५, ४६, ५४, ६०; ५. ४, ७, ८, १०, १६, २४, २८, ३६, ३८, ४५, ४७, ५२; ७. ५, ७, ६, १२, २१,

२३. १६१; २४. ५२.
**नइन** – नयन = णयण = आँख २२. २६; २३. ६३, ६४, ६६, ८६, १४०, १५०, १७४; २४. ८०, ८८; २५. १५२.
**नइनन्ह** – नयनों से २३. ८०.
**नइनहिँ** – नयनों में २३. ५२; नयनों से २३. ६४; नयनों ने २३ १६०; नयनों के २४. १५७.
**नइना** – नयन १०. ४२; २१. १८; २२. ३६; २३. ५६, १२४.
**नइहर** – मायका ४. ११, १८, १६, २४.
**नई** – नता = णय = झुक गई (तु० नमति) १. १००; ३. १४.
**नउँजी** – लौंजी = लीची २. ७८; २०. ४२.
**नउ** – नव = णउ = णव = नौ १. १८५; २. १२५, १३६; १२. २६, ६४; २२. ६७; २४. ५२; २५. ११८; नव = नया २. ७६, १५१, १६८; १६. ७०.
**नउ** – उ = नवों २. ६७, १२५, १३०, १३६.
**नउगढे** – नवघटित = नये घड़े हुए १३. १८.
**नउरँग** – नवरङ्ग २. ७४.
**नउल** – नवल–णवल्ल–नव (Osk. *nuv*–la √नू – स्तुतौ) [नव, neun, Lat. *novu–s*, *noviu–s*; Goth. *niu–yi–s* (नया); Ags. *niwe*, *neowe*, *niwa*; Lith. *naú–ye–s* (नया); *nauyó–ka–s* (नौसिखिया); Slav, *nov–u* (नया), Hib. *nua*] नवा; म० नवा; गु० नवुं; सि० नइंउं; पं० नवाँ; बं० नई; सिं० नव; का० नोवु; स्सि० नेवो; अवे० नव; पह० नवक, नोक; आ० फा० नो, नव; शि० नउ; सरि० नुज; बलू० नोक; कु० नु; री नाक (पत्नी) – *नाव्यका; पश्तो नावे (दुलहन; सं० नव्य, नव्या–नववधू) २०. २, ४, ५, ६२; २१. २४.
**नउलि** – नवल = नई ३. ३६.
**नउसेरवाँ** – नौशेरवाँ = प्रसिद्ध न्यायी मुसलिम बादशाह १. ११४.
**नए** – नवीन २३. ३८.
**नएउ** – नताः = झुके १. ११२.
**नखत** – [वैदिक नक्षत्र, नक्तिः अथवा नक्ता से; तु० Lat. *nox*, Goth. *nahts*; E. *night* = रात्रीयाकाश, रात्रि के तारागण; (P. 270) के मत में *नक्‌चत्र; (नक्त्र Aufrecht. KZ. 8. 71; तु० Weber, naxatra; Grassmann के मत में *नक्ष् से)] १. ६; ४. २८; ५. १४; १०. १६, ४५, ६६, ८६, १५६; १६. ७, १५, २०; २०. ११, ६८; २४. ६५, ८०; २५. १२४.
**नखतन्ह** – नक्षत्रों १. १६३; २. १२६; ५. १२; १०. ८१.
**नखसिख** – नखशिख [वैदिक नख; तु० सं० अङ्घ्रि = चरण; Lat. *unguis* = Oir. *inga*; Ohg. *nagal* = E. *nail*;

प्रा० णह; हिं० नह, नुह, नोँह; पं० नहुँ; आ० फा० नाखून; अफ० नूक; बलू० नाहुन, नाहन; कु० नइनुक] ६. ५६; १०. १६०.

नग – नग १. ११, १८०; २. ७२, १२६, १८७, १८८; ३. २१; ४. ६४; ६. ४; १०. ५; १६. १४; १६. १८, २२, ३७, ३८, ४१; २३. १२२.

नगजरी – नगजटित १०. १०.

नगर – [अगार, आगार *Ger. से संबद्ध; n̥(e) ne+gōrom] शहर १. १७७; २. ८६, १५०; १२. ६५, ७०.

नगरी – २५. ५८.

नगवासी – "नागपाशी" ६. ४४.

नगेसरि – नागकेसर २०. ५१.

नचावा – नचाया (नृत्=णच) २.११७.

नटिनि – बादन=नट की स्त्री २०. ३२.

नदी – (√नद) णई; पं० नइ; म० नई, नही; सि० नाँई; सिं० नी० १. १०; २. १४५; १२. ८५; १८. २६.

ननद – ननन्द=णणंदा=पति की बहिन ४. १५, २२.

नमो – [नमति *Nem; Goth. *niman*= Germ. *nehmen*] नमस्, नमस्कार (P. 206); अवे० नेमह; पह०, पाम्रे०, आ० फा०, नमाज़, अफ० न्मुंज; बं० नमाश, नवाश; कु० निमि (ज़); नमुज़; नमेज़; १७. ४.

नयन – (√नी) आँख १. ६१, १६१, १६८; २. ६२, १०८, १७६; ३. ३८, ४४, ४८; ४. ३१, ५३, ६४; ७. ४६; १०. ३३, ४०, ८७; १३. ८, ४०; १५. ३८, ४८, ७६; १६. १७; १८. ४१; १६.७,५५,६५; २०.६६,१००.

नयनचकर – नयनचक्र = णयणचक्क = आँखों का चक्र २१. ३७.

नयनन्ह – नयनों १२. ११.

नरक – [√नृ, व्युत्पत्ति अनिश्चित; तु० E. north= उत्तर, पातालप्रदेशीय दिशा] १. ८६; १५. ६१.

नयनहिँ – नयनों ११. २४, ५०; १४. २२; १६. ३; २०. १००.

नयनाँ – नयन का ब० = आँखें २१. १५.

नयनाँहाँ – नयनेन=आँख से १. १६३; आँख के १०. ३७.

नयना – नयन १. ६७; ३. ३३; ७. ५३; २०. २७.

नर – [तु० नृतु; *Ner=दृढ होना; तु० Lat. *neriosus* (दृढ=muscular) *Nero* (Sabinian, तु० Oscan *ner*= Lat. *vir*); Oir *nert*;] अवे०, पह०, आ० फा० नर, ओस्से० नल; ट० नल; री नेरिना, (नरगोई=साँड), तथा अवे० नइर्य (वीर); पह० नेरोक; आ० फा० नीरो; शि० नीर ३. ४७; १०. १४२; नल; वै० नड; सं० नल =

*narda) नरसल की नली = लग्गी जिस से बहेलिये खोंचा मारते हैं १६. १४.

नरपती – नरपति = णरवइ = राजा २. १५.

नराजी – नाराज हुई १४. ५.

नरिश्रर – नारिकेल; नै० नरिवल; सिं० नेरळु; बं० नारेल; बि० नारियर; हि० नारियल; पं० नरेलु, नलेरु; सिं० नारेलु, नाइरु; म० नारळ २. २८; २०. ४५.

नरेस – नरेश = राजा २५. ६४.

नरेसा – नरेश ३. ५५; १०. २; २५. ६३.

नरेसू – नरेश २. ६; २४. १५६; २५. ८३, १५०, १५६.

नरिंदू – नरेन्द्र=णरेंद=णरिंद २५. १२४.

नरिंदू – नरेन्द्र = राजा २. १५.

नल – प्रसिद्ध राजा का नाम २१. १५; २४. १२७.

नलिनि – नलिनी = णलिणि, णलिणा – कमलिनी = कमल का तार १०.१४०.

नवँइ – नमति = झुक जाता है १८. २२.

नवइ – नवापि = नवों [वै० नवन्*Neun; तु० Lat. novem (*noven); Goth. niun; Oir. nóin; E. nine; संभवतः नव = new के साथ संबद्ध; नौ के साथ गणना का क्रम नवीन हो जाता है] नव; प्रा० णव; पा० नव; का० नाउं; उ० नश्र; बं० नय; बि०, हि० नौ; पं० नौं; सिं० नंवं; सि० नम, नव; अवे० नवनि; प्रा० फा० नवम; आ० फा० निहम; वा०, शि० नश्रो; सरि० नव; कु० नेह २५.१०४.

नवउँ – नवम = नवों २. १३७; नमेयम् = झुकूँ २४. ५४.

नवल – नव = नई ४. ३७; १८. १८.

नवाँई – झुकाव १. १००; २१. ३७.

नवेला – नवल = नया २४. ७१, १४५.

नवो – नवापि = नवों १. १००.

नस – शिरा = नाड़ी २५. २३.

नसट – नष्ट = अधम = नीच ७. २.

नसत – नष्ट [वै० नश्यति, नशति; Lat. neco; neceo, noxius] २३. ३७.

नसाऊ – नाशय = नाश करो १३. १४.

नसाएहु – नाश किया २२. ८.

नहाइ – [वै० स्नाति, स्नायति √स्ना; तु० Lat. nare (तरना); तु० सं० स्नौति; Goth. sniwan, तु० पा० नहापक, नहापित; नहापेति] स्नाति ४. ३८.

नहिँ – नहीं १. ५०, ५४, ७८, ८४, ८६, १११, १६७; २. ५, ६, १२३, १२८, १४७, १६१; ३. ५१, ५४, ६६, ७५; ४. १८, ३८; ५. ३६; ७. २३, ५०, ६३; ८. १६, २३, २६, ४०, ४३, ६८; ६. ५२, ५५; १०. ३५, ७६, ८६, ८८, ६१, ११६; १२. ३८; १३. २१, ३१; १४. ७; १५. ६३; १६. ४४;

२०. ८८; २१. २, ४१, ४७; २२. ३०, ४२, ४३, ६२; २३. ५, २६, ५१, ६४, ७६, ६५, १८२; २४. ३६, ४०, ४५, ६१, ६५, ११७; २५. १२, ५५, ७०, ८४, ८६, ६६, ६७, ११२, १३३, १३८.

नहीँ—निषेध १. ४०; ७. ७२.

नाँई—णाइ = निभ १६. ३१; २१. ३७.

नाँकी—नासिका = णक्क = नाँका=तुक्कड़= नाक जैसा तुकीला स्थान २२. ६८.

नाँगा—[ √नज् = लज् = लज्ज (देखो MW. p. 465) तु० छि लुच् = नग्न; अवे० मग्न; Lat. *nudus* (*nogue-dhos); Lith. *noga-s* (नग्न); Russ. *ngii*; Slav. *nago-ta* (नग्नता); Goth. *naqaths* = Ohg. *naccot.* Ags. *nacod=naked;* O. Germ. *nachat;* M. Germ. *nacht*] णग्ग; हि० नंगा, नाँगा; पं० नंगा; म० नागा, नागवा; गु० नाँगु; सि० नंगो; उ० नंगला; का० नंग १. १३४,

नाँगो—नग्न २. ४६.

नाँघइ—लाङ्घे [√लङ्घ; √लघ (जिससे "लघु" व्युत्पन्न है) का एक रूपान्तर; भायू० *Legh तथा *Lengh = क्षिप्र तथा हलका (अथवा लघु); तु० Lat. *levis*(*leghuis से); Coth. *leihts*= E. light; Ohg. *lungar* = त्वरित; Germ. *ge-lingen* = सफल होना; Lat. *limen* = देहली] लङ्घन करे (ल = न, तु० पा० नंगल=वै० लाङ्गल, तु० Milinda> Menandros; P. 247) १३. २४.

नाँघा—लाङ्घा १५. ८, १६.

नाँघि—लाँघ कर ७. ४.

नाँच—नृत्य = नच्च = नाच; पं० नच; म० नाचयें; का० नच २. ११६, १२०; १२. ६४; २०. ६३.

नाँचइ—नृत्यति = नाचता है २४. ४८.

नाँचा—नाचइ का भू० ३. ६६,

नाँठि—नाठि—नष्ट—णट्ठ—नष्ट करके (सु० बेकौड़ी) साँठनाँठ—नष्टसत्त्व २. ११२.

नाँह—नाथ—णाह ४. ४०.

ना—नहीं १. ५१, ६२, ६३, ६४, १३६, १८४; २. ११२; ८. ३२; ११. ७; १५. १६, ६१; १७. ६; २१. ३; २३. ४६, ११५, ११६, ११७, ११८, ११६; २४. ३४; २५. १३६.

नाइ—अवनमय्य—झुका कर १८. ३१; २४. २६; २५. ७६.

नाँई—निभ—जैसा १. ११५; २. ६३; १५. ४३.

नाई—नाइ १. १२६.

नाउँ—[वै० नामन्; Lat. *nomen*; Goth. *namō;* Ags. *noma*; Ohg. *namo;* E. *name*] अवे० नमन; प्रा० फा०

नामन; पह०, फा० नाम; वा० नुंग; माऋ० नूम; गिला मोम; अफ० नूम; ओस्से० नोन; ट० नोम १. ८, ८१, ८७; २. ४०; ३. २०, ६६; ५. ५२; ७. ६४, ६७; ६. १६, ३३; १०. २४; ११. २७; २२. १२; २३. ८८, १६०; २४. ८६, १२७; २५. ८, ७६.

**नाउ**—[वै० नौः; Lat. *navis*; O. Germ. *nacho*; As. *naca*; Bavarian *naue*=जहाज] नौका, णावा; बं० ना; सिं० नव (√प्लु से) १. १५२; ३. ८०; २१. २६.

**नाउत**—नापित; महा० प्रा० णहाविअ—*स्नापित; मा०, शौ० णाविद (P. 210, 213, 247; हे० 1. 237) नाई, नाऊ; पं०, गु०, सिं०, बं० नाई; म० नाऊ, नाहु, न्हावी, नाहावी; का० नायिद् २०. ८४.

**नाउनि**—नाइन २०. २६.

**नाऊँ**—नाम १. ६३, ८६, ८६; २. ३०, ४२; ३. ३, ३७; ६. १६; १६. ३५; १६.१७; २३.२१; २५.२१,३५,३६.

**नाऊ**—नापित ३. ५६.

**नाए**—झुकाए (√णम् णिजन्त) ७. ५१.

**नाओँ**—नाम २५. ८.

**नाक**—नस्; *नस्क (तु० सिं० नहय); हि०, गु०, म०, बं० नाक; सि० नकु; पं० नक्क; रसि० नख ("नक्को घ्राणं मुखं च" दे० 155. 5) १०. ५२.

**नाग**—णाग [संभवतः *Snagh से; तु० Ags. *snaca* (snake) तथा *snaegl* (snail)] १. २६; ३. ४३; १०. ८, १३०; १२. ७५; १८. ३६; २५. १०१.

**नागफाँस**—नागपाश २४. ३५.

**नागमती**—रानी का नाम ८. २, २६; १२. ४१.

**नागरि**—नागरी—चतुर धाय ८. ५६.

**नागन्ह**—साँपों को ६. ४६.

**नागिनि**—साँपन ४. २६.

**नागिनी**—सर्पिणी ८. ३५.

**नागिनिबुद्धि**—सर्पबुद्धि ८. २६.

**नागू**—नाग १०. १३५.

**नागेसर**—नागेश्वर २. ८४; ४. ६.

**नाटक**—णाडग—णाडय २. ११८.

**नाठा**—नष्ट—णट्ठ [पं० नाटा (भागा, छोटा) हि० नठ (नष्ट); म० नाँठा (बुरा); सि० नट (नष्ट)] भाग गया २३. ५५.

**नाता**—संबन्ध (पैतृक) [तु० ज्ञाति—णाइ; √ज्ञा; सुज्ञात; Goth. *knodi* पैतृक संबन्ध, उससे संबन्ध मात्र] १. ५१.

**नाती**—नप्तर्, नप्तृ—कन्या या पुत्र का पुत्र [√णभ—णह=संबन्धार्थक से; तु० Lat. *nepo(t)s*; O. Germ. *nefo*=पोता; Slav. *netii*= भतीजा; E. *nepotism*=संबन्धियों का पक्षपात; छि नवा=पोता *नवाद्य=ननाद्<

नपातक=नहर] २५. ७१.

नाथ – नस्तक-नत्थ (नाकका उन्नत भाग), नस्तित – नाथा हुआ; (नस् – Lat. *nāris;* Ohg. *nasa;* Ags. *nasu;* Germ. *nase;* E. *nose*) नस्त = नासिकावेधन; नस्तोत=नाथित वृष; (इसी नाथ के आधार पर √नाथ बन्धने की निष्पत्ति हुई प्रतीत होती है); ध्यान दो छि नेस्त = नाक; JM. के मत में नेस्त *नास्ति; अवे० नाह; हि० नथ; पं० नत्थ १. ११६; १३. ३२; नाथो=रोको २२. ७५; नाथान्त सिद्ध पुरुष, गोरख आदि २५. १०४; स्वामी १४. ८.

नाथा – नाथ[तु० Goth. *nithan*=सँभालना; Ohg. *gināda*=सौम्यता] २३. ३१; बाँधा २५. ५६.

नाथे – बाँधने से १०. १३३.

नाद – णाय – शब्द २. ११८.

नाभी – [नाभि; अवे० नबा; Lat. *umbo* तथा *umbilicus;* Oir. *imbliu* (नाभि); Ags. *nafu;* Ohg. *naba;* Germ. *nabel*=E. *nave, navel;* फा० नाफ़] १०. १२३, १२७, १४५.

नामा – नाम १६. २५; २५. १६.

नारँग – नवरङ्ग – नारंगी २. ७५; ४. ३१; १०. ८१, ११६, १२४; २०. ४२.

नार – णालि – नाला १. १०.

नारा – नाला १२. ८५.

नारायन – नारायण १७. ४.

नारि – (नरस्येयम्; प्रा० सं० नारि) नारी २०. ३२.

नारी – हि०, पं०, म० नार, नारी; सिं० नरा; अवे० नइरि २. ३, ५७, ६२, ६६; ८. ४, १४; ६. २८; ११. ११; १२. ४६; २५. १२७; नाड़ी २३. १४७; नाड़ी और स्त्री २४. ११३.

नावँहिँ – नमन्ति २४. ३; २५. ३८.

नावँहीँ २. १६.

नावइ – झुकाता है २. १४; २५. ५६.

नावँ – नामन् १६. ४७; २३. ७०.

नावा – झुकाया १७. ३; २३. १५४.

नासा – नाश २२. ७५.

नासिका – नासिका – णासिगा ३. ४५; १०. ४६, ५०, ५४.

नासिका – नाक १०. ५६,

नासी – नष्ट कर दी २४. ३८.

नासू – नाश ३. ३७; २३. १५०; २४. ६१.

नास्ति – न+अस्ति १. ४८; २४. ४६.

नाह – नाथ ८. ५६.

नाहर – [तु० पा० नहारु, न्हारु=स्नायु *Snē (to sew=सीना) ध्यान दो Ags. *sinu* (*sinew*); Ohg. *senawa;* Goth. *nethla* = Ags. *naedl*= E. *needle;* Oir. *snātha* (तागा); Ohg. *snuor* (तागा); Ags. *snōd*]

णाहल, लाहल २. १३३.

नाहा – नाथ ८. ५.

नाहिँ – नहीं १. ४३, ५८, ५९, ६०, ६१; २. १२६; ७. ६६; ६. १५; ११. ११, ३६; १३. ५३, ५८; १५. ५०; १६. १७; १७. १०; २२. ६६, ७७.

नाहीँ – नहीँ १. ३५, ५८, ५९, ६०, ६६, १४८; २. ६, ६५; ५. २६, ५६; ७. ५२; ६. ३१; १०. ६, ५५, ७५; ११. ५३; १४. ११; १७. ५; १८. ३१; २०. ७८, ११५; २१. ५४; २४. ५, १३०; २५. ४०.

निँउकउरी – निम्बकपर्दी=निम्बकवड्डिया = निमकौडी = निँबौली २०. ४७.

निअर – निकट = णिअड = नेड़े १. १६०; २. १७; ११. ११; १५. ४८.

निअरइँ – पास में २०. ४८.

निअरहि – निकट ही १. १६१; १६. ८; २४. १२५.

निअराना – निकट आता हुआ १५. ४७.

निअरावा – निकट किया २. १७.

निआउ - न्याय=णाय; (अ०मा०नियाग– *न्याव – न्याय; य = ग; और य = व P. 254) सिं० निआउ; गु०, बं०, का० न्याय; म० न्याव, न्यावो; सिं० नियाव, नियाय १. ११६.

निआन – निदान = णिआण = अन्त में १२. ३४, ६७.

निआना – निदान १६. २२.

निकट – समीप २४. १२६.

निकलंकू – निष्कलङ्क १०. १६.

निकसत – निःकसन्=णिक्कास्, णिक्काल्= निकलती १६. ४.

निकसहिँ – निकलते हैं २३. ६४.

निकसा – निकस का भूत १२. ६५.

निकसि – निकलकर १०.१२३;२१. ६२; २२.१४; (निष्कर्ष्य सु०) २५.१४०.

निकसु – निःकसति=निकलता है ११.४१.

निकाजइ – निः+कार्य = णिक्कज = बेकाम (निकाम = निष्कर्मन्) १८. ५६.

निखेधा – निखेधइ का भूत (णिसेह = निषेध) २०. १२७.

निचिंत – निश्चिन्त = णिचिंत १. ७२, १५२;२. १४०, १४२;५. ३१, ४५, ४६, ५५; १२. २४; २१. ८.

निचोआ – [दो प्राकृत धातुओं की परस्पर भ्रान्ति; छुड्ड तथा छोद्; पहला पा० छड्डेति; दूसरा = सं० चोदयति, अप० छोल्लइ; तु० पा० छुद्द, दे० P. 326] निचोवा २४. ७५.

निछतरहि – बिना छत्र वाले को १. ४३.

निछोही – निःछोभी = णिच्छोही = निर्मोही २३. ११२.

निजु – स्वयम् [संभवतः नित्य = णिच्च के साथ संबद्ध] १३. १६.

निठु – [निष्ठुर तथा निष्ठूर = नि+थूर;

तु० पा० थूल=स्थूल ] निठुर= णिट्ठुर=णिट्ठुल; सि० निटरु; म० निठूर ७. ३५; २३. ६७, ११२.

**निडर** – निर्दर=निर्भय २४.३; २५.१४७.

**नितँब** – [व्युत्पत्ति अज्ञात; संभवतः नि+स्तम्भ ] नितम्ब=णिअंब १०. १५३.

**निंत** – नित्य ( ध्यान दो आनुनासिक्य पर ) १. ७२.

**नित्त** – नित्य = नित्त = णिच्च १०. ११२.

**निति** – नित्य = नित्त=नित १. ३३,१३१, १६०, १७१; २. १२६, १४३, १६८; ५. १८; ७. ३६, ५५; ८. २४; १२. २५, २७, ४८; १६. ३६; १६. ५६; २१. २६; २४. ५८; २५. ५६, ६७, ६८, १५२.

**नितिहि** – नित्य ही ६. ४८.

**निदाना** – [ = नि+दान √दा बन्धने, तु० दाम = रज्जु] अन्त में १६. ६१.

**निधि** – निधि = णिहि २. ६७.

**निधनी** – निर्धन = णिद्धण ७. ६.

**निनार** – "निरालय" = निराल=निआरे= न्यारे = अलग १२. ६८; (निनय = निलग्न = भिन्न भिन्न सु० ) २२. ५१.

**निनारा** – पृथक् १३. १३; २३. ८३.

**निनारी** – पृथक् २५. १७४.

**निपाते** – निःपत्र = णिप्पत्त = बे पत्ते के २०. ७.

**निबहइ** – निर्वहति=णिव्वहइ=निर्वाहण= निभाह होता है १२. २०; १३. २१.

**निबहा** – निभ गया १. १७६.

**निबेरा** – निपटना २५. १३.

**निबेरि** – (निर्वर्तयति, णिवत्तइ; हि० निबटना; पं० निबिरणु; म० निवटणें; पं० निबडिते) निपटाने वाला २५. ४०.

**निबारि** – निर्वर्त्तन कर के = एकत्र कर के; (निः + वारय् = णिवार) ३. ५६.

**निबाह** – निर्वाह ४. १६.

**निबाहइ** – निर्वाहन २३. १३८.

**निबाहउँ** – निबाहता हूँ २४. ३२.

**निबाहत** – निबाहने में ११. २८.

**निबाहि** – निर्वाह ८. ५०.

**निबाहु** – निर्वाह १२. १६; निर्वाह्य २३. १४४.

**निबाहू** – निर्वाह १३. ४१; १५. ५०; निबाह = निर्वाहयन्ति २४. १०३.

**निबूधी** – निर्बुद्धि ८. ४४.

**निभरोसी** – बेभरोसे का = दुर्बल १.२४.

**निमते** – नि+मत्त=अत्यधिक मत्त २.१६७.

**निमिख** – निमिष = णिमिस = [नि+मिष JB. 50] क्षण १. १६.

**निरखि** – णिरक्ख, निरीक्ष=(निर्+ईक्ष्= देखना) २. १२७; १०. ६१.

**निरगुन** – निर्गुण = णिग्गुण ७. २०; १६. ६; २०. ७६.

**निरगुना** – निर्गुण = बेगुण का ७. ५४.

**निरतत** – नृत्यन्=णच्चंत=नाचते २०.३२.

निरदोखा – निर्दोष = णिद्दोस ८. ४३.
निरदोखी – निर्दोष २१. ४३.
निरभउ – निर्भाव = भावशून्य १३. १४.
निरमई – निर्मिता = बनाई ३. ४; बनाया ३. १४; १०. ६८.
निरमरे –[निर्+मल] निर्मल; णिम्मल= स्वच्छ १. ११.
निरमर – निर्मल = णिम्मल १. ६३, ८३, ८६, १३८, १५१, १६८; २. ५०; ४. ५८, ६४; ८. ६४; १३. ५६; १६. ४.
निरमरा – निर्मल १. ८१, १२५, १४५, १४७; ३. २२, ६७; १६. २०, ४१.
निरमरी – निर्मल ६. २२.
निरमल – निर्मल २३. १२२.
निरापुन – जो अपना न हो २०. ११६.
निरारा – न्यारा (निर्+आरा √ ऋ गतौ) पृथक् १. ११८; (निरालय = पृथक् सु०) ७. ५०; १५. ५२; २५. १५.
निरारे – न्यारे = अलग ८. ६६.
निरास – निराश २. ४७; ७. ५६; १०. १२८; १५. ५६; २२. ३२; २३. २४.
निरासा – निराश २. १११; ७. १६; ६. ४६; २१. ३१; २२. १३; २३. १०३; २४. ३६; आशाहीनता १. ३६.
निलज – निर्लज्ज = णिल्लज्ज २५. ११.
निवासू – निवास ३. ३४.
निसँसइ – (निर्+श्वस् = णिस्सस) निःश्वसिति = हांपता है ११. ५.
निसँसि – निःश्वस्य=उसाँस लेकर २४.८२.
निसचइ – निश्चय = णिच्चय = णिच्छय (तु० सणिचर = शनैश्चर P. 301) २५. १६२.
निसत – निःसत्, जिस में सत न हो १५. २३. १७. १२;
निसतरउँ – निस्तार पाऊँ १६. ३६.
निसरइ – √सृ गतौ, निसरण=निसरने= निकलने ४. १५; २३. १०४.
निसरउँ – निकलती हूँ २०. ११२.
निसरा – निकला ६. १०; १६. २७.
निसरी – निकली २३. १०७.
निसरे – निकले २०. ६१.
निसाँस – निःश्वास = णिस्सास ११. ५.
निसान – डंका २. १७६.
निसासि – निःश्वासी=बेदमका २१. ४०.
निसि – निशा=रात २. ६६, १६०, १६७; ३. ११; ४. २८, ४०; ५. ११; ८. १४, ३१, ३३, ३६; १०. ६६; ११. ४७, ४८; १३. ५३; २०. १२२, १२३; २४. ८८.
निसितर – निस्तार = निस्तरण २२.१०.
निसेनी – निःश्रेणी = णिस्सेणि = सीढ़ी २५. ७६.
निसोग – निःशोक = निश्चय करके जिसे शोक हो = अभागा २. १४३; ३. ७२.
निसंक – निःशंक = बेफिक्र २४. २.
निहकलंक – निष्कलङ्क = णिक्कलंक १.

१४४; ३. १४.

**निहचइ**–निश्चय १३. ५६, ६०; २२. ३३, ३४, ३५.

**निहोरा**–"निरोधयति"=णिहोड–निहोरइ का भूत २३. २३.

**नीँद**–[वै० निद्रा=नि+द्रा (सं० द्राति, द्रायते) *Dore; Lat. *dormio*] पा० निद्दा; प्रा० णिद्दा, नीद; गु० निन्द्रा; म० नीद; का० नेन्दर; सिं० निदि, निंडु; १. १४, १८२; १२. २६; १३. ५; १८. २, ५०.

**नीउँ**–निम्ब=नीम [लिम्ब (है० 1. 230) मराठी लिम्ब, गु० लिम्बड P. 247] २४. १५५.

**नीअरे**–निकटे=नेडे=समीप (म० नेटी JB. 63, 109) १. ६४; ११. २४.

**नीउँ**–निम्बू=नीँबू; (तु० सि० लिमु; पू० हि०, लीमू H. 180.) २. ७४.

**नीक**–अच्छा=नेक ११. २३.

**नीता**–नीति=णीइ २३. ६७.

**नीर**–पानी १. ११८; २. १४५; ४. ३४, ३६, ६४; १५. ८, ३२, ३८, ४५; १८. ३२; १६. ७; २३. ६६, ७४, १५२; २४. ७४, ११२.

**नीरा**–नीर=जल ४. ४१.

**नीरू**–नीर=जल १५. ६, १६.

**नेउछाउरी**–न्यौछावर करके ११. ५६; २२. ३०; २५. १६.

**नेउरी**–निबटी–छूटी २४. १५३.

**नेगी**–स्नेही (स्निह=स्निघ्=निघ=निग=नेग) साथी, "नेग लेने वाले=पूज्य" ११. ६.

**नेम**–नियम=निअम; हि० नेम (JB. नीम अशुद्ध) पं० नेम; का० नेम; सिं० नेमि; गु० नीम, नेम; म० नीम; सि० नेमु १४. १६.

**नेवतहु**–निमन्त्रयथ=न्यौतो १३. १४.

**नेवारी**–पुष्पविशेष २. ८४; २०. ५०.

**नेह**–स्नेह–णेह १५. १६; १६. ८; २४. ३७; २५. १३, १५.

**नेहहि**–स्नेह को ११. २८.

**नेहा**–स्नेह २४. १३६.

**नेहु**–[√स्निह; अवे० स्नएझइति (बर्फ पड़ता है)=Lat. *ninguit;* Oir. *snigid* (बरसता है); Lat. *nix* (=snow)=Goth. *snaiws,* Ohg. sneo=E. snow; Oir. *snige*=वर्षा इत्यादि] स्नेह, पा० सिनेह; हि० नेह (P. 313) ११. २७.

---

## प.

**पँखि**–पक्षी=पक्खि=पंखी १. ७५.

**पँखिराज**–पक्षिराज=पक्खिराय–हीरामणि शुक ५. ५६.

पँखी–पक्षी २४. ७६.

पँखुरिन्ह–पंखुड़ियों २. ५३.

पँडित–पण्डित=पंडिअ १. ६२; ८. ४५; २३. १७७.

पँडितन्ह–पण्डितों १. १७८.

पँवारी–लोहे को छेदने वाला औज़ार १०. ५२.

पँथ–पन्थ १. १५२; २. ४६, ४७; ८. ४५; ६. ५२; ११. ३५, ३७; १२. ६०, ६६; १५. ३४, ५६; २३. १०१, ११६.

पइँत–परितः=सर्वतः २२. ७१.

पइ–प्रायेण, (किन्तु), अप० प्राइव; म० पईंभ (JB. 57, 125), पर=किन्तु १. ५८, ५६, ६०, ६१; ५. ३६; ७. ५१, ५४; ६. ६; ११. २३; १२. ६२; १३. १६, २५, ५६; १४. २१; १५. ३१; १६. ३५, ६४; २१. ३२; २३. २१, ६५, ६८, ११४; २४. ७; २५. ६१, १४७; =प्रायेण=निश्चयेन अपि–एव १. ६६, ७०, ७२; २. १२०; ७. ६, ६२; ८. २७, ५४, ६०; ६. १६; ११. २, ४०, ४३, ५३, ५४; १३. २८, ३१; १६. ३७; १६. १३, २३, ६६; २०. ११५; २१. ५३; २२. ७५; २३. ६३, ७७; २४. १, २, ३, ४, २८, १०१, १३५, १४६; २५. ७, ३८, ८१, १४८, १५०, १५३, १६०, १७५; उपरि–पर १०. १, ५४; १३. ५८; २५. ६६.

पइग–पदिक (पदाति); प्रा० पाइक (=पादातिक P. 194); हि० पइक; म० पाईक; बं० पाईक; पह० पइक; श्रा० फा० पइग; (JB. 46, 57, 225) पैरों, पैर; २. ४१, १०७; ५. २६; १०. १४१.

पइगहि–ठोकर से २. १६६.

पइगु–पइग १५. ३४.

पइठत–प्रविशन्=घुसते (प्रविष्ट–पइट्ठ "पइट्ठो ज्ञातरसो विरलं मार्गश्चेति त्र्यर्थः" (दे० 216. 3); हि० पइठना, पइसना; सि० पेहणु; गु० पेठुं; बइठना तथा बइस के लिये देखो (JB. 56, 125) ४. ५२.

पइठब–घुसूंगा ७. १५.

पइठि–घुसकर ४. ३८; १२. १३; १४. २२; २२. ७१.

पइठीँ–घुसीं ४. ३३.

पइठी–पैठ गई ३. ४३.

पइनइँ–[ √पैणृ गतिप्रेषणश्लेषणेषु] पैनी=तीखी २२. २७.

पइनाई – पैनाई = पैनापन = तीक्ष्णता (प्रैणी=पैणी=हरिणी "तीव्रता") १५. ५४.

पइनि–पानी, पान (पाण) जिस में हो, ("अनेक वस्तुओं को पानी में मिला

कर उस मिश्रित पानी में पक्का करने के लिये शस्त्र को बुझाते हैं। इस मिश्रित पानी को संहिताकार "पान" कहते हैं; ध्यान दो म० पइन=पइज, प्रतिज्ञा) १५. ५४.

पइरहिँ – पैरते हैं = तैरते हैं २. ५५, ६८.

पइसारू – पैठसाल ४. ५२; (प्रवेश सु०) २०. ७३.

पईठा – पैठा=घुसा २४. ७७, १३२, १४७.

पईठि – पैठी = प्रविष्ट हुई २३. ६६.

पईठी – पइट्ठइ – (*प्रविष्टति H. 77) २०. १२१; २१. १६.

पउँरी – पादुका १२. ६१.

पउनारि – पद्मनाली = कमल की नाली= मृणाली १०. ११२.

पउनि – पाने वाली २०. २४.

पउन – प्रा०पउण; पा०पवन; का०पावन; उ०, बं० पवन; हि० पवन, पउन, पौन; पं० पौण; गु० पोण १. ३; ४. ५४, ६०; ५. १६, २४; १०. ३६, ५६; १५. २, ६५, ६६; १६. २, १६, २१; १८. १६; २२. ५५; २३. ५१, १५७, १२२; २४. ७४, ७६; २५. ६८.

पउरि – पौरी २. १०१, १३२, १३७, १५५; २४. १३२.

पउरिहि – पौरी पर २. १३२.

पउरी – पौरी २. १२५, १३०, १३१, १३६; २२. ६७.

पख – [Lat. *pectus*] पक्ष; पा० पक्ख= पक्ष, प्रत्य, फक; का० पख; पू० बं० पाही; बं० पाखी; बि० पंख, पाहीँ (पास), पंछी = पक्षी; हि० पख, पंख (P. 74); पक्खी, पंछी; पं० पक्ख; सि० पंगु; म० पाख; सिं० पक, पस; जि० फक १६. २६.

पखंडी – पाखण्डी, पासंडी, पाहंडी (P. 265) कठपुतली वाला (तु० पा० पक्खंडक = वै० प्रस्कन्दिन्; पक्खंडति = प्रस्कन्दति) २. ११७.

पखरिहउँ – प्रक्षालयेयम्=धोऊँ (तु०पा० पक्खलति = प्रक्षालयति, प्रस्खलति; किन्तु पक्खर = प्रखर) १२. ४५.

पखेरू – पक्षी १२. १६; २३. ६३.

पगु – प्रग = पग = पैर १०. १५६; १३. २६; २०. २०; २१. २७; २३. ६१.

पंकज – [पङ्क √*Pene=*Pele; तु० Lat. *palus;* देखो Goth. *fani* (दलदल); Ohg. *fenna* "fen" (दलदल) तथा Ital. *fango* (कीच); Ohg. *fuht*=आर्द्र] कमल १०. १३६.

पंख – पक्ष (आनुनासिक्य के लिये देखो H. 158) २. ५५; ५. ४८; १०. ४६; १५. २; १६. ११; २४. ४.

पंखि – पक्षी १. १३, २६, १०७; २. ३३, ४०, ६८; ३. ६२; ७६; ४. २४; ५. ३, २०, ३४; ८. २३, ३८; ६. १५,

१८; १४. १४; २१. ४६; २५. १५१.

पंखिखाधुक – पक्षिखाद्यक = पक्षिरूप भोजन ७. ३५.

पंखिन्ह – पक्षियों ५. २६, ४४, ५०; ७. ३३, ३८, ३६.

पंखिहिँ १०. ४८.

पंखिहि – पक्षी के ३. ३८; १६. १०.

पंखी – पक्षी १. ३६; [सूची में कुरहटा (Gn.) के स्थान में "चिरहँटा" = बहेलिया; पेखन के स्थान में पंखी रा०] २. ११७; ३. ६६; ५. १७; १२. १६; १६. २५; १८. ३७; १६. ६६; २५. १५३, १५६.

पंग – अपाङ्ग = कपोल भाग १०. ८२.

पछराति – [वै० पश्चा, पश्चात्; भायू० *Pos, तु० Lith. *pàs* = (समीप), *pastaras* (अन्तिम); अवे० पस्चा (पश्चात् = पीछे); Lat. *post* = पीछे] पश्चाद्रात्रि = पच्छराई = पिछली रात १५. ७२.

पछलगा – पश्चाल्लग्न [तु० पा० पच्छगु = पच्छग = पट्टग = प्रतिग = प्रतिगमक RPD.] १. १७६.

पछलागु – पश्चाल्लग्न १२. ८७.

पछिउँ – पश्चिम [पश्च का तमबन्त] सब से पिछला २०. १२४, १३२; २५. १७४.

पछिताउ – पश्चात्ताप = पच्छाताव = पछतावा [गु० पस्तावुं; सि० पछुताओ; बं० पसतान; सिं० पसुताव; शौ० प्रा० पश्चादाव; किन्तु तु० पा० पच्छ= पटि = प्रति, यथा पच्छक्ख = पटि + अक्ख = प्रत्यक्ष; पच्छक्खाति = पटि+ अक्खाति = प्रत्याख्याति; P. 280] ३. ७१; १२. २४.

पछिताना – पश्चात्तपन ८. २८; पछताया ८. ४१; पछताने लगे २५. २.

पछितावा – पश्चात्ताप ७. ६.

पछिलहिँ – पिछलों को १. १११.

पंचम – पाँचवाँ [पंच *Qenque; Lat. *quinque*; (वै० पञ्चार = Lat. quinpu-ennis) Goth. *fimf*; Lith. *penki*; Oir. *coic*; म प्रत्यय के लिये तु० Lat. *supremus*; ध्यान दो Lat. *quinctus* = सं० पञ्चथः] २०. ५७.

पंचमि – पञ्चमी तिथि २०. ४.

पट – (संभवतः √पॄ पूरणे से) पट = वस्त्र अथवा पड़दा २४. ४१.

पटइनि – पट्टवाहक (व्युत्पत्ति अज्ञात); रेशम वाले की स्त्री २०. २३.

पटोरा – पट्टोर्ण = रेशमी और ऊनी कपड़े २०. १८.

पठवा – प्रस्थापित [प्र + स्थाप् = पट्ठाव्; प्रस्थापयति; पट्ठावइ (P. 308, 309); हि० पठाना; गु० पाठाववुं; सि० पठणु; म० पाठविणें; बं० पाठइते; उ० पठाइबा] १. ६६; २३. १५६.

**पठाई** – भेजी २२. २२; २३. १०४.

**पठावहु** – भेजो ११. १६.

**पड़ा** – पड़इ = पतति का भूत [पतति; पा० पतति; उ० पडिबा; बं० पडणा; हि० पड़ना, परना; सि० पवणु; गु० पडवुं; म० पडणें; पं० पड़णा, पउणा; P. 218, 219] २३. ५५.

**पढ** – पढते हैं १३. १७६.

**पढइ** - पठति; पं० पढणा; गु० पढवुं; सि० पढहणु; म० पढणें; बं० पड़िते; श्रा० पर्हं; उ० पडिवा; का० परुन ३. २६, ६३; ७. २४.

**पढत** – पढते हैं १. ६६.

**पढहिँ** – पढते हैं २. ११५; ३. ४०.

**पढा** – पढइ का भूत ५. ४६; ७. २७.

**पढाए** – पढाने से ३. ६३.

**पढि** – पढ कर ७. ३२, ६१.

**पढी** – पढइ का भूत ३. २६, ३०.

**पढे** – पढे १. १७४; ७. २४; २३. १७७; २५. १४४.

**पंडित** – पण्डित [पण्डा = बुद्धि; व्युत्पत्ति?] १. १७०; २. ६५, ११५; ३. १८, २७, २६; ५. ३०, ४०; ६. ३; ७. २३, २४, २७, ४७, ६४; ८. २७, ३४, ४२, ४३, ४४, ४५, ४६; ६. ८, ३३; १०. ७६; १२. १२; २३. १७६; २५. १३८, १४४.

**पतँग** – [पत् *Pet; तु० अवे० पतइति = उड़ना; Lat. *praepes* = त्वरित; *peto* = जाना; *impetus*; E. *impetuous*] पतङ्ग = फतिङ्गे १. ३६; ७. १६; १८. ८; २०. ७२; २१. ३८.

**पतंग** – फतिङ्गा ३. १५, २४; ५. ७; १५. ४०; १६. २८; २३. १५, १३६; २४. ५६; २५. ६३.

**पतंगू** - पतंग ६. २०; २०. १११; २३. ११६.

**पतर** – पत्र, कागज वा पतला [तु० पा० पत्त = पात्र Potlom; Lat. *poculum*; Oir. *ól*, ध्यान दो पान, पिबति] १०. १२१.

**पतराई** – पतलाई– [पत्र "पतलं कृशम्" (दे० 186. 3) हि०, पं० पतला; सि० पतिरु; गु० पातळुं; बं० पातल, पातला; म० पातळ; तु० हि० पत्तल = पत्तों की थाली] १५. ५४.

**पतरि** – पत्री = पत्ती = पाती २३. १६४.

**पतार** – पाताल – पायाल (√पत्) २. १४६; १०. ४; १४. २४; १६. ४०; २४. ११८; २५. १०१, १२३.

**पतारहि** – पाताल को १. १०६; २. १२४; १५. ५६.

**पतारा** – पाताल १५. ५; १६. ४५; २३. १०२, १३१.

**पतारू** – पाताल १. ४, ६३.

**पति** – [वै० पति; अवे० पइतिस = प्रभु; Lat. *potis*, *potens*, *possum*, *hos-*

**पंथिहि** – पान्थ = रास्तागीर को १५. १४.

**पंथी** – पान्थ = यात्री १२. ८८; १५. १५.

**पंनग** – पन्नग = सर्प १०. १३६.

**पपिहा** – वप्पीह = पपीहा = चातक २३. ८०.

**पपीहा** – चातक २. ३६.

**पवारइ** – प्रवारयति [ तु० पा० पवारणा, पवारित, पवारेति = आमन्त्रित करता है प्र+वृ = सन्तुष्ट करना; तु० पव्वाल = पव्वाल् = प्लावय्; पव्वार – प्राग्भार P. 270 ] पवारता है = फेंकता है = देता है १५. १२.

**पवारा** – फेंका २०. ८३.

**पयाग** – प्रयाग २०. १२६.

**पयान** – प्रयाण = पयाण = प्रस्थान १२. ८१, ८८; १३. १, २७; २०. ११३.

**पयाना** – प्रयाण ७. ६६; १२. ८२.

**पर** – [ उपरि वै० उप से, *Uper (i); Lat, *super*; Goth. *ufar*; Ohg. *ubir* = Germ. *über* = E. *over*; Oir. *for* ] ऊपर; सि० परि; गु० पर; म० वर, वरी; बं०, उ० परे २. १२२, १४५, १५३, १७४; ४. ६, ४०; १०. १३, १४, २१, ८८, ६२, १५५; १३. १७; १४. १२, २०; १६. ५, १४, ३४, ४०; २२. १४; २३. १३०, १३६, १८०, १८२; २४. ८, ४६; परन्तु २४. ६७, ६८, ६६, ७०, ७१. ६४; २५. १२, ४८.

**परइँ** – पतन् = पडंत = पड़ा २३. २७.

**परइ** – पतति = पडइ = पड़ती है २. ६४, १२४; ८. २८, ४३; ६. ४०, ४२; १०. ६५; १५. ५, २४; (पड़े) १६. ४०; १८. २, ३३, ४३; २०. ७१; (पड़े) २२. ६२; २३. १०२, १७३; (पड़े) २५. ८१.

**परई** – पड़ती है २१. ३४; पड़े २४. ३१.

**परउँ** – पड़ूं २२. १०.

**परउ** – पतेत् = पड़े २५. ११.

**परऊँ** – पड़ता हूं १३. ३६.

**परकाया** – परकाय २४. १४१, १४२.

**परखइ(ईं)** – परीक्षन्ते = परखते हैं; हि० परखना; पं० परखणा; गु० पारखवुं; सि० परखणु; म० पारखणें; बं० परख; तथा परीक्षा; बं० परक्ख, परक्खाइ; सि० पारखिश्र; परक्खणु; म० परक्खणें, पारखी २. ४५.

**परखहिँ** – परखते हैं ११. ११.

**परखि** – परख कर ६. ८; २२. ६५; २५. १३५.

**परगट** – (प्र+कृत्) प्रकट = पगड = प्रगट; सि० परघटु; सिं० पहळ १. ३६, ५०; ४. ३७; ७. ६३; १६. ४७; २०. १११; २२. ३६, ४४, ७६; २३. ५; २४. ४०, ६१.

**परगटा** – प्रकट १. ७८.

**परगटी** – प्रकट हुई ३. १२.

*prīmus* ] ८. ५०.

**परमल** – परिमल = पराग = पुष्पगन्ध, धूलि **१०.** १५२.

**परमेसरी** – परमेश्वरी **२०.** ६७.

**परलउ** – प्रलय = पलय **१५.** ४७.

**परवाँन** – प्रमाण=पमाण=परमाण **१.**६५.

**परवाँनू** – प्रमाण **२५.** १३३.

**परसपरखान** – स्पर्शपाषाण=फासपाहण (पाहाण), पारस पत्थर **२.** १५५.

**परस**-पारसपाषाण **३.**२०; स्पर्श **२१.**२०.

**परसइ** – स्पर्श से **१.** १५१.

**परसन** – प्रसन्न=पसण्ण [तु०पा०पसन्न= प्र+सीद, तथा प्र+स्यद् ] **१.** १५८; **१७.** १३; **२०.** १३०; **२४.** १४६.

**परसहिँ** – छूती है **२४.** ७३.

**परसाद्** – प्रसाद = म० प्रा० पसाय; पा० पसाद; सिं० पाय **२५.** १५२.

**परसि** – फासिय=छूकर **१.**१३३;**२०.**७७.

**परसे** – स्पर्श करने से **४.** ५८.

**परसेत** – प्रस्वेद = पस्सेय=पसेय=पसीना **२४.** १५८.

**परहिँ** – पतन्ति = पड़ते हैं **१२.** ६०; **१५.** २४, ३६, ७०; **२३.** ५३; **२५.** २१.

**परही**ँ – पड़ती हैं **२१.** २२; पड़ें (कोई पड़ें) **२२.** ५५.

**परहु** – पततु = पड़ो **१८.** ७.

**परहेली** – प्रहेलित=अवहेलित= अनादृत हुई (प्र+हेल = पहेल) ८. ५६.

**परा** – पड़ा **१.** १६७; **२.** ७, १२३, १४०; **५.** ३, ८, ४२, ४८; **८.** ५४; **६.** ४५, ४७; **१०.** ८, २४, ८३; **११.** ३, १२, २६; **१५.** ३१, ५६; **१६.** ३, १३; **२०.** ७२, १०१, १०२; **२१.** ३८, ५६; **२२.** ४६; **२३.** ७६, १७०; **२४.** १५, ६४, १२६; **२५.** २५, १२७, १४२.

**पराउ** – [ वै० पर; भायू *Per, Peri वै० पर, परा, परम्; Lat. *per*= बीच में से; ध्यान दो परि; *Peri, *Per (=अग्रोन्मुख क्रिया की पूर्ति) से निष्पन्न; यथा वै० पृ, पिपर्ति, वै० पृच्, पृणक्ति, ( RPD. पृच्, पृणाति चिन्त्य )] परागत, पराया; म० पराया, परावा; गु० परायुं; सिं० परायो, पराओ (JB. 54) **१६.** ५८.

**पराए** **४.** ४५; **७.** ३७; **२३.** ६७, १२८.

**परानपरेवा** – प्राण पारावत = प्राणपक्षी **३.** ७४; (साधारण पक्षी) **२५.** १४.

**परान** – प्राण=पराण, (स्वरभक्ति P. 132) ८. ४७; **११.** २२; **२३.** ६४;**२५.**४६.

**पराना** – प्राण **१२.** ५६.

**परापति** – प्राप्ति = प्रापण = पावण; [तु० Lat. *ap-iscor*-(पहुंचना); *ap-ere* (पकड़ना) पा० पत्ति=प्राप्ति, (पदाति) पत्ती ] **२०.** १०८; **२३.** २०.

**पराया** – पराया **७.** ३४; **१२.** १५.

परासहि – पलाश=ढाक (के), म० पळस; सि० पलासु; पं० पलाह; सिं० पलस २०. ५.

परासउँ – परसउँ=फासउँ=छूऊँ १८.५३.

पराहीं – परायँ (परा+अय्–पल, देखो "रे पलइ रमइ वाहयइ" इत्यादि, वज्जा० 134) पलायन करें=भागें ५. २६.

परि – पड़ २. १७७; पड़कर ७. ५२.

परिउँ – पड़ गई १८. २४.

परिगह – परिग्रह = परिगाह = आश्रित जन (परि+गृह, ग्रभ्) १२. ३२.

परिछाहीं – परछाहीं १०. ६७, ८७; १४. १२.

परिमल – पुष्प पराग २२. ३४.

परिमलामोद – आमोद = आनन्द देने वाला पुष्परस ४. ८.

परिलेखा – परिलिखइ का भूत (लेखा = समझ) १३. २६.

परिहँसि – परिहास से १०. १३६.

परिहि – पड़ेगी=आयेगी १२. २६.

परी – परइ=पतति का भूत १. ११६; ४. २७; ५. ६, ११; १०. ७, ८७, १०२; १२. २; १८. १, ६; १६. २५; २०. ४७, ७७, १२०; २१. ४, १६; २३. २; २४. ६४; २५. २६.

परोआ – पिरोया (पोअ=प्र+वै) ७. ६८.

परीख – परखे [वै० परि; अवे० पइरि; Lat. *per* (तु० per-magnus= अत्याधिक विशाल) Obulg. *pariy* (परितः); Lith. *per* (बीचोंबीच); Goth. *fair*; Ohg. *fir* = *far* = Germ. *ver*-; देखो "पर"; म० परीस = परीक्षा (JB. 42, 49) परिक्ख = परि+ईक्ष; (तु० फलिहा= परिखा; फलिह = परिघ P. 208, 257)] २५. १३६.

परे – पड़े ६. ४४; १३. ३४; २१. १०; २५. ११८, १२०.

परेउँ – पड़ा हूँ १३. ३७; २१. ३६.

परेउ – पड़े हो १२.६२; पड़ गया १८.१८.

परेता – प्रेत=पेअ=एक देव जाति १. ३१.

परेम – प्रेम = पेम्म = पेम ४. ४८; १५. ४०; २१. ५६.

परेवइँ – परेवा=परावत=पक्षी ने १६.६६.

परेवा – पारावत; पा० पारेवत; मा० पारेवय; हि० परेवा, परेवो; गु० परेवो; सि० परेलो; म० पारवा; सिं० परविय २. ३५; ३. ७४; ५. १८, ५२; ७. २५; ६. १४; १०. ६६; १२. ३६; १५. ७१; १८. ७; १६. १२, ६३; २०. ८३; २३. ५६, ५७, १५६; २४. १४०; २५. १३१.

परोस – प्रतिवास = प्रतिवासिन्; गु०, सि०, पं०, हि० पड़ौस; बं० पड़सी (पड़ौसी) उ० पडिसा; म० पड़ोस; (JB. 49, 50, 78) ३. ७२.

पल १. १९; १०. ३७; १४. २.

पलक – पलक (झपकने का काल) २. १७६; ११. ४६; २२. ४२.

पलंका – पर्यङ्क; प्रा० पल्लंक (P. 285) शौ० प्रा० पलिअंक; पा० पल्लङ्क, परियङ्क; अ० पालेङ्क; वै० पलंग; उ० पलंक; बं० पालांग; पालंक; बि०; हि० पलँग; सि० पलगु २१.५६.

पलटि – पर्यस्य, (पलट कर, उलट कर); "पल्लत्थः पल्लट्टः पर्यस्त इति पर्यस्त-शब्दभवम्" (दे० 186. 8); तथा "पल्लट्टइ, पल्लत्थइ, पर्यस्यति" (192. 11); तु० म० पालटयों; हि०, पं० पलटा; गु० पलटवुं; पालटवुं; सि० पलटणु; बं० पालटिते आदि (तु० छि पलेव = इकट्ठा लेटना JM. p. 279; JB. 48, 88, 110, 122, 141, 148 तथा H. 143; P. 285; तु० पा० पल्लत्थ = पर्यस्त; पल्लत्थिका; हि० पलौथी; पल्लत्थित आदि) ११. ५२; २४. १४२.

पलासहि – पलाश को १२. ६८.

पलुहइ – ["पल्लवित" सु०; पर्यस्त=भरपूर = फला फूला, तु० पा० पल्लति = पल्लते=रचित; पल्हत्थइ, पल्हत्थिअ= पर्यस्त; पल्लट्टइ, *पल्लट्ट = पर्यस्त; (P. 285, 330) हि० पलोटना, पैर दाबना;– पर्यटन "अल्लट्टपल्लट्टं पार्श्व-परिवर्तनम्" (23. 6) म० पलाटन, पलेटन = यात्रा (JB. 48, 51, 77, 109, 141) तु० पा० पल्लत्थिका; हि० पलौथी = पल्लत्थ से (पैरों को एकत्र करके बैठना)] २१. २६.

पलुहत – पल्लवित २४. ११६.

पल्लउ – (तु० सं० पल्लक) पल्लव = पत्ता २०. ७.

पवँरि – पौढी २४. १३२.

पवनबंध – पवन को बांधने वाला=प्राणों को रोकने वाला, [तु० पा० पवन = वै० प्रवण; Müller P. Gr. 24, पवन = उपवन असंगत; तु० Lat. *pronus* = E. *prone*] १८. ४६.

पसारसि – प्रसारयति=फैलाता है (पसारण=प्रसारण JB. p. 363) २३. ३०.

पसारहिँ – प्रसारयन्ति २. १३४.

पसारा – फैलाया, फैलाव २. १००; ४. ४३.

पसारी – फैलाई २३. ३०; २५. ११६.

पसीना – प्रस्वेदित हुआ (पस्सेय, पसेय, पसीज) २१. २६; २३. ६५.

पसेऊ – प्रस्वेद २३. ६६.

पहँ – पत्ते, पाहीँ, पै (पर H. 375) ५. ६; ८. ४; १०. २७, ३०, १५०; १७. ३; २३. ८७.

पहन – पहर २१. ५३.

पहर – प्रहर; प० पहर; हि० पहर (पहरा, पहिरा = रात में चौकसी करना) गु०

पोर; म० पहार, पार; बं० पहर २. १३८, १४३.

**पहरहि**—पहर पर २. १४३.

**पहाड़**—पर्वत (प्र+धारय् अथवा प्र+आड) २१. ५३.

**पहार**—पहाड़ २. १६६; ३. ७६; ७. १६; ११. ४३; १२. ८४; १८. ४३; २१. ६४; २३. ६५; २४. १२.

**पहारा**—पहाड़ १. ६; २. १६२; १२. १०३; १५. ५; २३. ८३; २४. १०८.

**पहारू**—पहाड़ [पहार; मा० अप० पढि-अअडे–प्रथितकः; तु० पहाड़ा, पहारा; मा० अप० पढिअअए=प्रथितकः H. 118] १३. ३०; १८. २१, ४३; २५. ८५.

**पहिँ**—पर २०. १२५.

**पहिचानि**—पहचान (P. 276) प्रत्य-भिज्ञा २. ११२.

**पहिरइ**—परिधत्ते=पहरता है [हि०पहि-रना, पहरना, पहनना; पं० पहनना; गु० पहेरवुं; सि० पहणु; का० पइर] २०. ११.

**पहिरसि**—परिदधासि ११. ४५.

**पहिरहिँ**—पहरते हैं २०. १३.

**पहिरि**—पहर कर १२. ५; पहर लो १२. ६१; २०. ११, १८, २३.

**पहिरे**—पहरइ का भूत १०. ६३, १०६.

**पहिलइँ**—प्रथमे=पढम; अप० पहिल; हि० पहला, पहिला; पं०, उ०, बं० पहिला; म० प्रहिला; गु०पेहलुं; सि० पहयों; आ० पोन; सिं० पलमु (देखो Gray पहलइ *प्रथर) २१. ३४; २५. २, १२६, १६१.

**पहिलइ**—पहले ही १. ८, ५४, ६०, १७८; ८. ७२; ११. २८; १३. २६; १६. २६; २३. ५७.

**पहिले**—प्रथमे २५. १३५.

**पहुँ**—पहँ (पचे से) २५. ४४.

**पहुँचइ**—पहुचइ *प्रभुत्यति *प्रभुत्वति (म० पहुप्पइ; देखो Weber, Hall 7; P. 286, 299) हि० पहुँचना; पं० पहुँचणा; सि० पहुचणु; गु० पोचवुं; म० पोंहचणें; बं० पहुँचन; उ० पहुँ-चाही (संभवतः प्राघूर्ण=पाहुना के साथ संबद्ध JB. 252) २. १७६; ११. ३२; पहुँचना है १२. ७६; पहुँचे १२. ८३; १३. ६२.

**पहुँचउँ**—पहुँचूँ ११. ५६.

**पहुँचत**—पहुँचने में ११. २४.

**पहुँचा**—पहुँचइ का भूत २. १७६; १६. २१.

**पहुँचाउ**—पहुँचाओ २३. ३५.

**पहुँचाए** १. १६६.

**पहुँचावई**—पहुँचाता है १०. ५६.

**पहुँचावहीँ**—पहुंचाते हैं २. १७६.

**पहुँचि**—पहुँच कर १०. १४६, १५६; ११. २६.

पहुँची – कलाई का गहना २२. ४.

पहुँचे २२. १.

पहुनाई – प्राघुण्य [प्राघूर्ण, प्राघुण्ण; हि० पाहुणा; (किन्तु प्रा० पाहुणाओ = उपानहौ P. 141, 304) गु० पोणो] १३. १२.

पहूँचा – पहुँचा ११. ३०; पहुँचती १६. १७; २५. १५८.

पाँ – पाद = पाय = पैर २५. १२७.

पाँउरी – ड्यौढी २. ४१.

पाँयन – पावों २५. २६.

पाँओ – पाद २५. १०६.

पाँख – पक्ष, पंख, पाँख, पाख; पाक (मास का पिछला पाक); गु०, बं० पाख; म० पाख, पाँख; सिं० पखु, पंगो, पंगु; का० पच्छ; सिं० पक ५. २०, ३२, ३३, ३८, ५२; १६. ११; २३. ५१, १५२, १६६.

पाँखन्ह – पंखों में ६. ४५.

पाँखा – पंख १. ७५; ५. २; ६. १५; १६. ५६.

पाँखी – पक्षी १. २६.

पाँखू – पंख १२. ६८.

पाँच – पञ्च; हि०, म०, गु०, बं०, उ० पाँच; पं०, सि० पंज; सिं० पस; अवे० पन्च (अ); पह० पंच; फा० पंज; का० हंच; वा० पांक; शि०, सरि० पिंक; संग० पंक; अफ० पिंज; ओस्से० फोंज; कु० पंज २. १३१; ३. २६; ५. ३२; ८. १; १३. ७; २२. ६७; २५. ११०.

पाँचउ – पाँचों ११. ४६.

पाँडक – [वै० पाण्डु, पलित, पाटल (पीतरक्त); Lat. *palleo* (पीत होना), *pullus* (भूरा); Lith. *patvas* (पीत), *pilkas* (भूरा); Ohg. *falo* = E. *pale*; तु० पा० पण्डर = वै० पाण्डर] ६. ४७.

पाँतिन्ह – पंक्ति – पंति; सि० पंगति; हि० पंगत, पाँत २. १८६.

पाँतिहि – पंक्ति में २. ६०.

पाँति – पंक्ति, पंतिय, पंति – पाँत (तु० मन्त्री=मंति P. 269) १. ६; २. ६०, १७१, १८६; ५. २२; १०. १२५.

पाँय – पाद; अवे० पाथ; पह० पाई; फा० पाइ; वा० पुथ; शि० पाथ; संग० पुद; गी पो; बलू० पाइ; उत्त० बलू० फ़ाथ १२. ७.

पाँउ – पाँव १. १६८; २. १३१, १६८, १७४; ४. ३२; ६. ५३; ११. ३१; १२. ३०, ३६; १४. ८; १६. ३४; २०. १६; २२. ४६; २३. ३१, ३७, १६८.

पाँहा – पक्षे – पक्खहिँ; अप० पाहीं (H. 77) ५. ४६; ७. २१; १०. ७७; २०. ५४; २२. ७०; २३. १४३.

पाइ – प्राप्य = पाकर ४. ३४; १८. ४८;

पाद [वै॰ पद्, पाद्, पाद; पद=पग; Lat, *pēs*; Goth. *fōtus*=Ohg. *fuoz*=E. *foot*; Lith. *pédà*=मार्ग; Ags. *fetvan*=E. *fetch*; Arm, *het*=मार्ग] २१. ६४.

**पाइअ**–पाइये २. १६१; ५. १७; ७. २३; ८. ६३; ११. ३६, ४०; २२. ४८, ६६.

**पाइत**–प्राप्यते ११. ३८.

**पाइल**–पादल=पायल=पाजेब १०. १५८.

**पाइँ**–पाद (सिर से पैर तक=सर ता पा फारसी) २. ६३.

**पाई**–प्राप्त की १. १७, २७, १५६; २. २३; ३. ५; ४. ५७; ५. ५; १२. ५०; २०. ४८; २२. २२, ६०; २३. ८१, १००; २५. ११३.

**पाउ**–पाता है १. १५२; २. १४६; ३. ३०; ७. ६; १०. ५५, १४७; ११. ४२; १२. ६६; १६. १४, २५; २०. ५६; २२. ६४.

**पाउब**–पावँगे १२. १६; २१. ५४.

**पाउबि**–पावँगी (तु॰ रामा॰ 1. 122, छ 5) ४. १६, २१, ५२.

**पाऊ**–पाँव १२. ८६; १६. ३६.

**पाए**–प्राप्त किये १. १५७, १६६; ५. २०; १०. १५४; १५. ७३; २४. ३२; २५. ११२.

**पाएउँ**–(मैंने) पाया १. १५१, १६०; ६. १५; १०. १६०; २१. ४७.

**पाएउ**–पाया १०. १२०; १६. ५७.

**पाएन्ह**–पाओं को ४. ५८; पाओं में २०. ७७.

**पाओ**–पाता है २३. १७०.

**पाकि**–पक–पक्व, पिक्क; पा॰ पक्क; अ॰ पका; नै॰ पाक; का॰ पपि; उ॰ पक्का; बं॰ पाका; पू॰ हि॰ पाकल; सि॰ पको; म॰ पीक; पिका; जि॰ पको; अवे॰ पक्र; फा॰ पुख्तह; सरि॰ पख्त; बलू॰ पक्र; उत्त॰ बलू॰ पहत; ट॰ क्रिक्थ; √ पच्; [Obulg. *peka* (भूनना); Lith, *kepu*–सेकना] २. २७.

**पाके**–पके २. २६; २५. १६४.

**पाछ**–पश्चात्, पच्छा, पच्छ; पाछे; पीछे (तु॰ पश्चिम) १२. २४.

**पाछइँ**–पाछैं, पाछैँ, पाछेँ, पाछे; गु॰ पाछी; प्रा॰ पच्छइ (पच्छहिँ–पश्चे H. 77) २५. १०५.

**पाछइ**–पीछे १२. ६३; १५. ६४.

**पाछिल**–पिछला (पश्चा–पच्छ; इल्ल प्रत्यय P. 595) १६. २६.

**पाछू**–पश्चात् *पश्चे; अप॰ प्रा॰ पच्छइ; उ॰ पछे, पाछ; बं॰ पिच्छे, पच्छे; पं॰ पिच्छे, पिच्छोँ; सि॰ पोए, पुओँ; गु॰ पछे, पछीं, पछो; (अवे॰ पस्च, पस्चइत=पीछे) १५. ४; २३. १७३.

**पाछे** ८. २८; १०. १२६, १३४.

**पाजी**–पाद्य "पज्जा अधिरोहिणी, मार्ग-

वाचकस्तु पद्मशब्दभवः" (दे० 181, 5, 6) म० पाज; गु० पज; पदाति २. १३६.

**पाट** – पट्ट = सिंहासन (तु० पटरानी = पट्टराज्ञी) २. १६६, १६७; ८. २; १०. २१, २२, १५५; १२. २५, ३२; २३. ३२; पट्ट = रेशम १०. १५०.

**पाटा** – पट्ट = पाट = सिंहासन २. १८०; २३. २७; = स्फाट = फाट = विस्तार १५. ५३; पटी हुई = पूर्ण २. ६७.

**पाटी** – पट्टी = परंपरा १२. ८४; पट गये १४. १; २२. ५४; पट्टिका २५. ६६.

**पाटू** – पट्ट = सिंहासन १. ६८; १६. १०; २४. ५१, १२६.

**पाठ** – पाठ्यग्रन्थ १०. ८०.

**पाठा** – पट्टा (पृष्ठ) हैने के जोड़ ७. ४५.

**पाढत** – पाठित १. ८५.

**पात** – [पत्र *Pet (पतति); तु० Lat. *penna* = पर = Germ. *fittig*; *accipiter*; Ohg. *fedara* = E. *feather*] पत्त; हि० पत्ता, पात; पं० पत्त; गु० पत्तुं; बं० पात; सि० पत २. १५०; १५. ६६; २०. ७; २१. २४.

**पातरि** – पतला [तु० पा० पतर = वै० प्रदर, देखो Trenckner, Notes 62. 16; Geiger, PGr. 39. 4; तु० पव्वज = बल्बज] १५. ५४.

**पाता** – [पर्ण Ags. *fearn* = E. *fern*] पत्र २. ७६.

**पातार** – (√पत्) पाताल २५. ६०.

**पाति** – पत्री (√पत) २०. ६४; २३. १५४.

**पातिसाहि** – बादशाह १. १०४.

**पाती** – पाती, चिट्ठी २३. ५४, ७०, ७२, ७३, १०४, १०५, १०७, १३७; पत्री = पत्ती २०. ५६.

**पान** – (प्रसिद्ध पान का पत्ता) पर्ण; हि० गु०, म० पान; सि० पनु; का०, सिं० पन; बं०, उ० पाण; छि पोन = पर १. १५; २. ११३, १८२, १६५; १०. १२२; १६. ५७; २०. १४, १३६; २५. १६४.

**पानन्ह** – पानों के १०. ६०.

**पानि** – [पानीय, पान से; √पा *Po (i); तु० पिबति; Lat. *bibo*, पीत; Obulg. *piti* = पीना; *pivo* = पान; Lith. *penas* = पयस् = दुग्ध; Lat. *potus* = पेय, *poculum* = पात्र] पाणिय; जल; हि०, पं०, गु०, सि०, म० पाणी; बं० पानी; का० पोनु; सिं० पन् १. १११, ११७, ११८, १६५; २. ५०, ५७, ८०, १४५, १४७; ३. ६७; ४. ५४; ५. २४; १३. ४३; १६. २३; २२. ५४, ५५; २३. ४०, ८४, १२०, १२१, १४१, १४६, १६६; २४. २७, ३०, ३१; २५. ५५, ५६.

पानिहि – पानी को २४. ३०.

पानी – पानीय = जल २. ६७, १४६; १३. ३७, ४२; १५. २४; २५. २६, ३१.

पाप – [तु० Lat. *patior*; E. *passion* आदि] पाव=कुकृत्य १. १२३, १४०, १५१; ४. ६०; १६. ४६; २०. ६६.

पापी – कुकर्मी १. ५०.

पापु – पाप ८. ३२.

पायन्ह – पाँओं में १२. ६१.

पाया – पाद = पाअ; पाओ, पाँव; गु०, म० पाव; बं० पोआ; सिं० पा (JB. 55, 125, 225) १. १५१; ८. १५; १२. २५, ४५; २३. ५१; २४. ५२, ७३, १२१.

पार – [पर से √पृ, अवे० पेरेस = पुल; Bactrian *peretha*] २. १३६, १७४; १०. ४३; १२. ८६; १३. १६, ३३, ४८; १४. १६; १५. २४, ५५; २१. २६, ३२; २४. १२३.

पारइँ – पार करने में (पत्ते) २५. ७२.

पारइ – पार हो सकता है १. ७३.

पारउँ – पार हो सकता हूं २. २४; १८. ४०.

पारख – परीक्षक = परिक्खि २५. १३६.

पारखी – परीक्षक ६. ८.

पारबती – पार्वती (पर्वतस्य पुत्री) २१. ६०; २२. ५, १७; २५. २६, २६, ३७.

पारभा – प्रभा = पहा = प्यारे की कान्ति [पा० पारिभव्य=परिस्मृति] १३. ४५.

पारसरूप – स्पर्श पाषाणरूप ४. ५७.

पारहु – सकते हो १४. १८; २२. ८.

पारा – पारयति = पारइ = सकता है; (बंगाल में अब भी प्रयुक्त है; कबीर और तुलसी ने प्रयोग किया है) १. ११६; २. ५; २०. ११७; २२. ७८; २४. १५५; पार १. १३२, १४२; १३. ६२; १५. २३; २१. २८.

पारी – सकी ८. ५०; २३. १११.

पारू – पार १५. ३.

पाल – पालि = पाली=रेखा, प्रान्तभाग = तट = किनारा २. ५६.

पालइँ – पाले पड़े=पालि ("पालिः स्त्र्य-श्र्यङ्कपंक्तिषु" अमरः) पड़े पड़ गया २०. १०१.

पाला – निनारा ५. १५; पालित = पोषित (√पाल् √पा से) ८. २१; पालइ २२. ५०.

पालि – तट = किनारा ४. ६; ५. १३.

पाली – प्रान्त = तट = किनारा ४. १३.

पावँरि – पादाकार; पावड़ी; (पादुका); म० पायरी, गु० पायरि; सि० पइरो; सिं० पियवर (JB. 52, 62) सुधा० पादपतक, पायवडय, पावड़ी १२. ७.

पावइ – पावे (पावइ; पाना, पाओना, पावना; पं० पावणा; गु० पांवुं; सि० पाइणु; म० पावणें; बं० पाइतै; उ० पाइबा; का० प्राउन २. ७२; १५.

३०, ५१; १८. ११; २३. १०३ १२६; २४. १५१; प्राप्नोति = पाता है १. १४२; २. १५१; ५. १६; ८. ६३; १०. १३५; १८. १६; १९. ३७; २४. १३६; प्राप्स्यति = पावेगा ६७.

**पावई** – पाता है १. १९२; २४. १४४.

**पावउँ** – पाऊँ १३. १५; १६. ३३; १९. ५४; २१. १६.

**पावऊँ** – पाऊँ ४. ३२.

**पावहिँ** – पाते हैं २. १५९, १७४; ३. ३१; १२. ६२; २३. १७८; २४. २३.

**पावा** – पावा = पावइ = प्राप्नुयात् = पावें का भू० १. ४३; २. १५२; ३. ६०, ६५; ४. ५८, ६१, ६३; ५. १९, ३१, ४७; ९. ४; १०. १५७; ११. ३९; १२. १५; १३. ५५, ६३, १९. १; २१. २४; २२. १५, २७, ६६; २३. १, १५३, १६४; २४. ९४, ९८, ११९; २५. ८०, १२०.

**पास** – पार्श्व = हि० पास; पं० पास, पाह; गु० पासुं; सि०पासु; म०पास, पाशी; सिं० पस, पस (अ); का० पास (अ) १. १९२; २. ४३; ३. ३६; ५. १७; ७. ५९; ८. ५५; १५. ३६; १६. १६, ३२, ३८; १९. ६४; २०. ४९; २३. २४, १७७.

**पासा** – पार्श्व = पास १. १६५; २. १८, ७०, ८१, १११, १२१, १४८, (जूए के पासे) १५८; ३. १५, ४२; १०. ६; १६. १३, १५; १७. २; २०. ६; २३. १२७.

**पाहन** – पाषाण = पत्थर ( ष=स=ह यथा छह=षष=षष् P. 263) ५. ७; १०. ७२; २१. २८, २९, ३०; २२. ५४; २३. ४८.

**पिँगल** – पिङ्गल=छन्दःशास्त्र १०. ७९.

**पिँगला** – पिङ्गला नाडी = नासिका के दक्षिण नथने का स्वर जिसे सूर्यका स्वर कहते हैं २०. ९५.

**पिँजर** – पिञ्जर = पिञ्जरा ५. १०.

**पिश्र** – अवे० क्रय; आ० फा० क्री ३. ३६; १२. ४८; १८. ४४; २४. १६०.

**पिश्रइ** – [वै० पाति, पिबति; √पा = *Poi तथा *Pi का अभ्यस्त रूप, तु० Lat. *bibo* (= *pibo) तु०पान, पात्र] पीता है १०. १४४; १५. ३४.

**पिश्रत** – पीने में १५. ९.

**पिश्रना** – पान = पीना १. ३८.

**पिश्रर** – पीत = पीश्र ( पीर अथवा पीयर पू० हि० ) पीला (H. 97) ७. २९; १०. ५१, १३९; १८. १२; २०. ६७; २२. ३६.

**पिश्रराई** – पीलापन ८. ६१.

**पिश्ररि** – पीली २४. १००.

**पिश्रहिँ** – पीते हैं १. ११७.

**पिश्रार** – प्रियकार (P. 167) पं० पियारा;

प्यार; गु० प्यारुं; सि० प्यारो ६. ६.

पिआरा – प्रियतर = पिआरा = प्यारा १. १३७; ३. ७६; २०. ११७; २१. ४२; २५. १५.

पिआरी – प्रिया = प्यारी ८. ५२; २२. २६; २४. ५३.

पिआरे – प्रिय = प्यारे ८. ६६; २३. ७२.

पिआलइँ – प्याले में २०. १०१.

पिआस – पिपासा = प्यास २. ५६; ७. ५६; २३. ८१.

पिआसा – पिपासित=पिवासिय=प्यासा २३. ७४, ८४, १४१, १६५.

पिउ – प्रिय = पति २. ३६; ४. १६; ८. ४६, ५१, ५६, ६४; २३. ८०.

पिंगल – प्रसिद्ध छन्दःशास्त्र १०. ८०.

पिंगला – एक रानी का नाम; अथवा दक्षिण स्वर नाड़ी (नासिका का दाहिना स्वर) २२. ११; २३. १४७.

पिंजर – पिंजरा; सि० पिञिरो; बं० पिंजर; उ० पिंजिरा; (तु० पंजर; म० प्रा० पंजलअ; पा० पञ्जर; उ० पिंजिर; सि० पिंयिर) ५. १८, २१, २२; ७. २५.

पिटारी – पिटक, पा० पिटक; हि० पिटारी, [तु० पा० पेळा, पेळिका] २५. २०.

पिंड – पिण्ड=शरीर २३. २२; २४. १३६.

पिंडु – [संभवतः √पिष् से; Grassmann के मत में √पीड से; अन्य व्युत्पत्तियों के लिये देखो Walde, Lat. Wtb. s. v. puls; तु० पा० पेळ; पेडलाल] शरीर १७. १५.

पितइ – पिता ने २२. ५०; २४. ५८.

पिता – [पितृ, पितर् Lat. *pater*; *Juppiter*, *Dies-piter*; Goth. *fadar* = Germ. *vater* = E. *father*; Oir. *athir*, शब्दानुकरण पापा से, यथा तात, माता] पिअ, पिउ १. ५१; ३. ४, ५१, ५२, ६१; ४. १२; १६. १७, १६, ३६; २२. ३८; २४. १३१.

पियार – प्रेम = प्यार ४. १६.

पिरितम – पियतम – पिअअम – पति ६. ५५.

पिरिति – प्रीति – पीइ ३. ७८, ७६; ७. ७२; ८. ५४, ५६.

पिरिथुमिँ – पृथिवी [व = ब P. 192 = म P. 241] ६. ५२.

पिरिथुमी – पृथिवी [√प्रथ्; पुढवी, पुहई, पुहवी, पुहवि, पहुवी, पिरथी, पिरथमी (P. 51, 115, 139; H. 132, 144)]; पा० पठवी, पथवी; प्रा० हि० पदुमी; सिं० पोलव २. ८; १६. ४०.

पिरीतम – प्रियतम – पिअअम १६. ३५; २०. १२०; २१. ४८; २३. १३७, १५१, १६८; २४. १२०.

पिरीता – प्रीत=पीय=प्रसन्न (प्री; अवे०

फ्री; पह० अफ्रीतन, अफ्रीनीतन्; फा० अफ्रीदन; तु० पा० पिहालु=वै० पियारु; य>ह यथा पट्टयति=पट्ठ-हति; अथवा पिहालु = स्पृहालु ) १२. ४४.

पिरीति – प्रीति ३. ७६, ७७; ११. ३३; १६. ६४; २४. ३२.

पिरीती – प्रीति १३. २८.

पीँजर – पिञ्जर=पिञ्जरा ३.७४; ५.१८, २१, २२; ७. २५; १६. ६, १०, १२.

पीँड – पिण्ड २. २६; २०. ११८.

पीआ – पिया=पिअइ का भूत २. १४७; १६. ७१; २३. १६६.

पीउ – [वै० प्रिय √प्री; तु० Goth. *frijōn*= प्रेम करना; *frijonds*= E. *friend;* Germ. *frei, freund;* Ohg. *fria*= प्रिया; E. *Friday* इत्यादि] पिअ; हि० पिया, पिउ, पिय; पं० पीआ; सि० पियु; गु० पियुं; म० पियो, पिहू; सिं० पिय २. ३६; १२. ४४; १८. ३२, ४८; २३. १४१.

पीऊ – प्रिय १२.६१; १८. ५२; २३. ७६.

पीक – पान का थूक १०. १०२.

पीठि – पृष्ठ; अप० प्रा० पट्ठि; पिट्ठि; पुट्ठि; पा० पिट्ठ; आ० उ० पिठि; बं० पिठि, पीठ; हि० पीठ; पं० पिट्ठ, पुट्ठ; सि० पुठि; गु० पुठ, पीठ; म० पाठ; जि० पुरतो; अवे० परिंत; पह०, आ० फा० पुरत; वा० पर्त; बलू० फुत; कु० पीश्त, छि पेस = पीछे [Grassmann पृष्ठ= प्र+स्थ=ऊपर को उभरा हुआ भाग; तु० पट्ठी, पिट्ठी, पुट्ठी P. 53, 358; तथा पीठ, पा० पीठ = आसन; पिट्ठ >पिट्ठि पर देखो Tenckner, Notes 55; Franke, Bezzenberger's Beitrage XX. 287] २. १६४; १०. १२६, १३०, १३१; २४. १५.

पीठी – पीठ २.१२२; १२. २२, ४७; १५. २८; २५. ६१.

पीत – पीअ (सं० पीतल "पीवलं पीत-मिति तु०पीतशब्दभवम्" दे० 204. 13 ); हि० पं० पीला, पीळा, पेळा; गु० पीळुं; सि० पीलो (त=ड P. 218, 219; ड = ळ P. 226, 238, 240; देखो P. 244) २.६८, १६३; ६. ४३; ११. ६; १६. ३६; २५. १४३, १६०.

पीतम – प्रियतम २१. ७; २२. ३२; २३. १२०.

पीर – पीड = पीडा १. १३७, १५२; ११. १५; १८. ३२; २२. ३५; २३. ६७; २४. ६५.

पीरा – पीडा १८. १२.

पीसत – [√पिष् अथवा √पिंश्; तु० Lat. *pinso*= पीसना; *pila*= *pestle*, *pistillum*= *pistil;* Lith. *paisyti*= जौं दलना; Ohg. *fesa;* Nhg. *fese;*

तु० पा० पिंसति = वै० पिंशति, जिस में दो धातु संमिलित हैं (अ) *Peig जैसे पिञ्जर, पिङ्गल तथा Lat. *pengo* में; (आ) *Peik जैसे सं० पिंशति और पेशस् में; अवे० *paes* सजाना] पीसते (हुए) २३. २५.

पीसा – पिनष्टि – पीसइ, हि० पीस –; पं० पीह –, पीस –; गु० पिस –; पीस –; सि० पीह –; म० पिसणें; बं० पिष्; का० पिह –; (JB. 44) २३. २५.

पुकार – प्रकृत-पुक्करिय-बुलाना २३. १७६.

पुकारइ – पुकारता है ६. ४८.

पुकारई – पुकारती है ४. ४०.

पुकारउँ – पुकारूं ४. ५०.

पुकारहिँ – पुकारते हैं १०. १०१.

पुकारा – बुलाया २. ३८, १३६; २३. ६.

पुकारि – पुकार कर २३. १८३.

पुकारु – पुकार २३. १४१.

पुछारि – पिच्छालि [पिच्छ तथा पुच्छ = पूंछ; तु० Lat. *pinna; E. fin;* Germ. *finne;* मयूर की पूंछ के पर (P. 74); तु० सं०, पा० पिच्छिल; हि० पिछलना] ६. ४४; मोर का मादा १०. ६८.

पुतर – [वै० पुत्र; भायू० *Putlo = Lat. *pullus* (*Putslos) जानवर का बच्चा (Pōu से, तु० Lat. puer, pubes); Lith. *putytis* = पशुपोत; Cymr. *wyr* = पोता] पूत; अवे० पुथ्र; आ० फा० पुर, पुसर, पिसर; गब्री पूर; का० पुर, पूर; वा० पोत्र; सरि० पोच १६. १६.

पुनि – [वै० पुनर्, पुनः *Pŭ (*Apo= अप के साथ संबद्ध) जैसे पुच्छ में; तु० Lat. *puppis, poop* (अन्तिम), प्राथमिक अर्थ पीछे] फिर १. २४, ३२, ५४, ६१, ६२, १२१, १२६, १७१; २. २६, ७३, ८१, ८६, ६७, १०५, १२१, १६१, १६६, १७७; ३. ४, ५, १४, ६७; ४. १३, १४, १६, १६, २४; ५. ८, १६; ७. २; ८. १८; ३२; १०. २०, ७१, ८१, १०२; ११. २८, ४८; १२. १५, ३६, ६३, ८१, ८६; १५. १, २४, ४१, ५८; १६. ३१, ३६; १८. ६, ४५, ४८, ५४; १६. ६, २६, ५६; २०. ३६, ३७, ३६, ४०, ४६, ७७, ८१, १०६, १२५, १३३; २१. ३, २४, ५६; २२. १२, ७८, ८०; २३. ४६, ५८, ८७, १२१, १३७, १८४; २४. २४, ४६, ८१, १०४, २३७; २५. ६५, १५७, १६१.

पुन्न – पुण्य = पुण्ण = (P. 242, 243) पा० पुञ्ञ √पु से १. १३५.

पुरइनि – पद्मिनी = पद्मिनी = कमलिनी १५. ७४; २४. ६७, १०२.

पुरवइ – पूरयेत्=पुरवे=पूरा करे २०. ८७.

पुरवहु – पूरय=पूरा कर १७. ७; २२. ३६.

पुरान – [वै० पुराण *Per से; तु० सं० परुत् (प्राचीन काल में) तथा Lith. *pernai*; Goth. *fairneis*; Ohg. *firni*=Germ. *firn* (गत वर्ष का हिम); *forn* (पहले); *ferro* (दूर) तु० पुरा=E. fore] पुराण पुस्तक १. ५७; ३. १८, २६; १०. ८०.

पुरानू – पुराण, कोरान १. ६२, ६६; २. ११५.

पुरी – नगरी २५. १२५.

पुरुख – पुरुष=पुरुस, पुरिस; सि० पुरुसु; जि० पोस १. ८१, ८४, १२५, १५६; ८. ३७; ६. ४; १२. ८३; १३. ६१; २०. १३१; २२. ४१; २४. १०३.

पुरुखन्ह – पुरुषों १२. ४७; १३. ६४.

पुरुखहि – पुरुष को १६. ३६.

पुरुब – [वै० पूर्व; अवे० पउर्व = आगे; *Per; तु० Goth. *fram*=*from*; Goth. *fruma*=As. *formo*=*first* सं० पूर्व्य; अवे० पोउर्वो; Goth. *frauja*=Ohg. *frō* (प्रभु); *frouwa*=Germ. *frau*; Lat. *prandium*] पा० पुब्ब, हि० पूरब, पुरब १७. ३, १४; २०. १२४; २५. १७४.

पुरुस – [वै० पुरुष, पूरुष *Pūrṣa; प्रा० पुरिस; प्रा० पोस की व्युत्पत्ति पुस्स तथा पोस्स से है; (पोस *पूर्ष>पुस्स >*पोस्स>पोस); प्रा० पुलिश से पुल्ल की सिद्धि होती है] व्यक्ति १६. ३१; २५. ५०.

पुरोआ – पिरोया २४. १०६.

पुहुप – [वै० पुष्प; Grassmann के अनुसार *puṣka √पुष् से; पुष्प पुसुप=पुहुप P. 131; पुष्फ P. 304] २. २६, ८६; ८. १५; १०. ५२, ५३, ८२; २०. ५३.

पुहुपावती – पुष्पवती-फूलों से भरी ४.५.

पुहुमि – भूमि १. १०३, १०५; २. १८, १८५; १०. १३७, १५५; १३. ३; १६. १२; २३. ६३; २४. १२; २५. १३, ११२.

पुहुमिपति – भूमिपति=राजा १. १०३, १०५.

पुहुमी – भूमि १. ११३, १२०; २२. ५३.

पुहुमीपति – भूमिपति = राजा १. ११२.

पूँछ – [मौलिक रूप √पृक्; तु० सं० पृच्छति, Lat. *prec-es*, 'prayers', *proc-us* 'suitor'; Ohg. *frāh-en*; Germ. *fragen*; पृच्छति=(*pr̥k-sketi) तु० Lat. *poscit*, *porc-scit, Ohg. *forskōt*, *forh-skōt, Germ. *forscht*; देखो Lat. *posco*, *postuto*, तथा *precor*=Goth. *fraihnan*; Ohg. frāgōn; तथा वै० प्रश्न=पा० पन्ह; सं० पृच्छा=पा० पुच्छा=Ohg. *forsca*]

